न्निहन्ता च ॥ १२ ॥ भौमे कुमारबलपतिसैन्यानां विद्रवोऽग्निशस्त्रभयम् । जीवे परिवेषगते पुरोहितामात्यनृपपीडा ॥ १३॥ मन्त्रिस्थावरलेखकपरिवृद्धिश्चन्द्रजे सुवृष्टिश्च । शुक्रे यायिक्षत्रियराज्ञां पीडाप्रियं चान्नम् ॥ १४ ॥ क्षुदनलमृत्युनराधिपशस्त्रेभ्यो जायते भयं केतौ।परिविष्टे गर्भभयं राहौ व्याधिर्नृपभयं च ॥ १५॥ युद्धानि विजानीयात् परिवेषाभ्यन्तरे द्वयोर्ग्रहयोः।दिवसकृतः शशिनो वा क्षुदवृष्टिभयं त्रिषु प्रोक्तम् ॥ १६ ॥ याति चतुर्षु नरेन्द्रः सामात्यपुरोहितोवशं मृत्योः । प्रलयमिव विद्धि जगतः पञ्चादिषु मण्डलस्थेषु ॥ १७॥ ताराग्रहस्य कुर्यात् पृथगेव समुत्थितो नरेन्द्रवधम् । नक्षत्राणामथवा यदि केतोर्नोदयो भवति॥ १८॥ विप्रक्षत्रियविट्छूद्रहा भवेत् प्रदिपदादिषु क्रमशः । श्रेणीपुरकोशानां पञ्चम्यादिष्वशुभकरी ॥ १९ ॥ युवराजस्याष्टम्यां परतस्त्रिषु पार्थिवस्य दोषकरः । पुररोधो द्वादश्यां सैन्यक्षोभस्त्रयो-

---

वृष्टिको उत्पन्न करता है ॥ १२ ॥ मङ्गल परिवेषमें हो तौ कुमार, सेनापति और सेनाको व्याकुलता होय और अग्नि व शस्त्रका भय हो व बृहस्पति परिवेषमें हो तौ पुरोहित, मंत्री और राजाओंको पीडा होती है ॥ १३ ॥ बुध परिवेषमें हो तौ मंत्री, स्थावर और लेखकलोगोंकी वृद्धि और अच्छा वर्षा होती है. परिवेषमें शुक्र हो तौ चढकर जानेवाले राजा; क्षत्री राजाको पीडा और दुर्भिक्ष होता है ॥ १४ ॥ केतु परिवेषमें हो तौ क्षुधा, अनल, मृत्यु, राजा और शस्त्रसे भय उत्पन्न होता है, राहु परिवेषमें हो तौ गर्भभय, व्याधि और राजभय होता है ॥१५ ॥ रवि, चन्द्रके परिवेषके भीतर दो ग्रहोंके होनेसे युद्ध होता है. तीन ग्रह जो परिवेषमें हों तौ दुर्भिक्ष और वर्षा न होनेका भय होता है ॥ १६ ॥ परिवेषमें चार ग्रह हों तौ मंत्री और पुरोहितके साथ राजाकी मृत्यु हो जाय; पंचादि ग्रह मंडलमें हों तौ जगत्में मानो प्रलय हो जाय ॥ १७ ॥ ताराग्रह अर्थात् मङ्गलादि पंचग्रह अथवा नक्षत्रगण यदि अलग २ परिवेषमें हों तौ राजाका वध हुआ करता है यदि केतुका उदय न हो केतूदय होनेसे उसीका फल होता है ताराग्रहादिफल नहीं होता है ॥ १८ ॥ प्रतिपदासे लेकर चौथतक तिथिमें परिवेष हो तौ क्रमानुसार ब्राह्मण क्षत्री, वैश्य और शूद्रोंका नाश हो जाता है. पंचमीसे लेकर सातेंतक तिथिमें श्रेणी, पुर और कोषका अशुभकारी होता है ॥ १९ ॥ अष्टमीमें परिवेष हो तौ युवराजकी और तिसके पीछे तीन तिथिमें परिवेष होनेसे राजाका दोष होता है.

दश्याम् ॥ २० ॥ नरपतिपत्नीपीडां परिवेषोऽभ्युत्थितश्चतुर्दश्याम् । कुर्यात् तु पञ्चदश्यां पीडां मनुजाधिपस्यैव ॥ २१ ॥ नागरकाणामभ्यन्तरस्थिता यायिनां च बाह्यस्था । परिवेषमध्यरेखा विज्ञेयाक्रन्दसाराणाम् ॥ २२ ॥ रक्तः श्यामो रूक्षश्च भवति येषां पराजयस्तेषाम् । स्निग्धः श्वेतो द्युतिमान् येषां भागो जयस्तेषाम् ॥ २३ ॥

इतिश्रीवराहमिहिरकृतौबृहत्सं० परिवेषलक्षणं नाम चतुस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३४ ॥

## अथ पंचत्रिंशोऽध्यायः ।

### इन्द्रायुधलक्षणम्.

सूर्यस्य विविधवर्णाः पवनेन विघट्टिताः कराः साभ्रे। वियति धनुःसंस्थाना ये दृश्यन्ते तदिन्द्रधनुः॥ १ ॥ केचिदनन्तकुलोरगनिःश्वासोद्भूतमाहुराचार्याः । तद्यायिनां नृपाणामभिमुखमजयावहं भवति॥ २॥ अच्छिन्नमवनिगाढं द्युति-

---

द्वादशीमें परिवेष होनेसे पुरका रोध हो जाता है और त्रयोदशीमें होनेसे शस्त्रका क्षोभ होता है ॥ २० ॥ चतुर्दशीमें परिवेष होनेसे रानीको पीडा होती है पंचदशीमें राजाको पीडा होती है ॥ २१ ॥ जो परिवेषके भीतर रेखा दिखाई दे तौ नगरवासियोंको पीडा होती है; परिवेषके बाहर रेखा हो तौ चढ जानेवाले राजाओंको पीडा होती है; परिवेषके बीचमें हो तौ आक्रन्दसारका शुभाशुभ विचारे ॥ २२ ॥ ग्रहभक्ति या कूर्मविभागके अनुसार देशका विभाग करनेसे जिस देशके भागमें परिवेषका रंग लाल श्याम या रूखा हो उस देशकी पराजय होगी. स्निग्ध, श्वेतवर्ण या दीप्तिशाली परिवेष जिनके भागमें गिरे उनकी जय होगी ॥ २३ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य–पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां चतुस्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३४ ॥

अनेक रंगवाले सूर्यके किरण पवनसे रोके जाकर मेघयुक्त आकाशमें जो धनुषका आकार दिखाई देता है वही इन्द्रधनुष है ॥ १ ॥ कोई २ आचार्य कहते हैं कि, अनन्तनामक कुलनागके श्वाससे यह उत्पन्न होता है; जो राजालोग इस इन्द्रधनुषको सन्मुख रखकर जांय तौ युद्धमें उनकी पराजय होती है ॥ २ ॥ वह अखंडित भूमिमें लगा हुआ, प्रकाशदार, चिकना, निबिड, अनेक रंगोंसे युक्त और

मतिस्निग्धं घनं विविधवर्णम् । द्विरुदितमनुलोमं च प्रशस्तमम्भः प्रयच्छति च ॥ ३ ॥ विदिग्दुद्भूतं दिक्स्वामिनाशनं व्यभ्रजं मरककारि । पाटलपीतकनीलैः शस्त्राग्निक्षुत्कृता दोषाः ॥ ४ ॥ जलमध्येऽनावृष्टिर्भुवि सस्यवधस्तरौ स्थिते व्याधिः । वल्मीके शस्त्रभयं निशि सचिववधाय धनुरैन्द्रम् ॥ ५ ॥ वृष्टिं करोत्यवृष्ट्यां वृष्टिं वृष्ट्यां निवारयत्यैन्द्र्याम् । पश्चात्सदैव वृष्टिं कुलिशभृतश्चापमाचष्टे ॥ ६ ॥ चापं मघोनः कुरुते निशायामाखण्डलायां दिशि भूपपीडाम् । याम्यापरोदक्प्रभवं निहन्यात्सेनापतिं नायकमन्त्रिणौ च ॥ ७ ॥ निशि सुरचापं सितवर्णाद्यं जनयति पीडां द्विजपूर्वाणाम् । भवति च यस्यां दिशि तद्देश्यं नरपतिमुख्यं न चिराद्धन्यात् ॥ ८ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायां मिन्द्रायुधलक्षणंनाम पञ्चत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३५ ॥

---

दोनों वार उदित व अनुलोम होनेपर श्रेष्ठ है और बहुतसा जल वर्षाता है ॥ ३ ॥ ईशान, अग्नि, नैर्ऋत और वायु इन चारों कोनोंमें जो इन्द्रधनुष उदय हो तौ संस्थानके राजाका नाश होता है. विना मेघके आकाशमें इन्द्रधनुष हो तौ मरी पडती है । पाटलके फूल, पीले और नीले रंगका हो तौ शस्त्र, अग्नि और दुर्भिक्षादि दोष उत्पन्न होते हैं ॥ ४ ॥ जलमें इन्द्रधनुष हो तौ अनावृष्टि, पृथ्वीमें होनेसे धान्यकी हानि, वृक्षपर होनेसे व्याधि और वल्मीक ( वमई ) पर होनेसे शस्त्रभय और रात्रिमें होनेसे मंत्रीके वधका कारण होता है ॥ ५ ॥ जो अनावृष्टिके समय और इन्द्रधनुष पूर्वदिशामें हो तौ जल वर्षता है; वर्षनेके समय पूर्वदिशामें हो तो वृष्टिको रोकता है । पश्चिमें इन्द्रधनुष हो तौ सदाही वर्षा होती है ॥ ६ ॥ पूर्वदिशामें रात्रिकालके समय इन्द्रधनुष हो तौ राजाओंको पीडित करता है । दक्षिण, पश्चिम और उत्तरदिशासे उत्पन्न हुआ इन्द्रधनुष सेनापति, नायक और मंत्रीका नाश करता है ॥ ७ ॥ रात्रिके समय इन्द्रधनुष श्वेत वर्णादि अर्थात् श्वेत, रक्त, पीत और कृष्ण वर्ण हो तौ क्रमानुसार ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्य और शूद्रोंका नाश करता है; परन्तु जिस दिशामें होय उसी दिशाओंके राजाओंका शीघ्र नाश होगा ॥ ८ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचि० बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्यपंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां पंचत्रिंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥

# अथ षट्त्रिंशोऽध्यायः।

## गंधर्वनगरम्.

उदगादिपुरोहितनृपबलपतियुवराजदोषदं खपुरम् । सितरक्तपीतकृष्णं विप्रादीनामभावाय ॥ १ ॥ नागरनृपतिजयावहमुदग्विदिक्स्थं विवर्णनाशाय। शान्ताशायां दृष्टं सतोरणं नृपतिविजयाय ॥ २ ॥ सर्वदिगुत्थं सततोत्थितं च भयदं नरेन्द्रराष्ट्राणाम् । चौराटविकान् हन्याद्धूमानलशक्रचापाभम् ॥ ३ ॥ गन्धर्वनगरमुत्थितमापाण्डुरमशनिपातवातकरम् । दीप्ते नरेन्द्रमृत्युर्वामेऽरिभयं जयः सव्ये ॥ ४ ॥ अनेकवर्णाकृति खे प्रकाशते पुरं पताकाध्वजतोरणान्वितम् । यदा तदा नागमनुष्यवाजिनां पिबत्यसृग्भूरि रणे वसुन्धरा ॥ ५ ॥ इति श्रीवराहमिहिरकृतौबृहत्सं० गन्धर्वनगरलक्षणं नाम षट्त्रिंशोऽध्यायः ३६।

---

जो गन्धर्वनगर उत्तरादि दिशाओंमें अर्थात् उत्तर, पूर्व, दक्षिण और पश्चिम दिशामें हो तौ क्रमानुसार पुरोहित, राजा, सेनापति और युवराजका विघ्न होता है। श्वेत, रक्त, पीत और कृष्ण वर्णका हो तौ ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्य और शूद्रोंके नाशका कारण होता है ॥ १ ॥ उत्तरदिशामें हो तौ नगर और राजाओंको जयदायी होता है। ईशान, अग्नि और वायुकोणमें स्थित हो तौ नीचजातिका नाश हो जाता है। शान्त दिशामें तोरणयुक्त गन्धर्वनगर दिखाई दे तौ राजाकी विजय होती है ॥ २ ॥ जो गन्धर्वनगर सदा सब दिशाओंमें होवे तौ राजा व राज्य सबहीको भयदायी होता है और धूम, अनल व इन्द्रधनुषकी समान हो तौ चोर और वनवासियोंको हनन करता है ॥ ३ ॥ कुछेक पाण्डुर रंगका गन्धर्वनगर हो तौ बज्रपात होकर झंझापवन चला करता है, दीप्त दिशामें गन्धर्वनगर हो तौ राजाकी मृत्यु होती है, वामदिशामें हो तौ शत्रुभय और दक्षिणभागमें स्थित हो तौ जय होती है ॥ ४ ॥ जब अनेक रंगकी पताका, ध्वज और तोरणयुक्त गन्धर्वपुर आकाशमें प्रकाशित हो तौ रणमें हस्ती, मनुष्य और घोडोंका बहुतसा रुधिर पृथ्वी पान करती है ॥ ५ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचि० बृहत्संहितायांपश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य-पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां षट्त्रिंशोऽध्यायः ॥ ३६ ॥

---

# अथ सप्तत्रिंशोऽध्यायः ।

## प्रतिसूर्यलक्षणम् ।

प्रतिसूर्यकः प्रशस्तो दिवसकृदृतुवर्णसप्रभः स्निग्धः । वैदूर्यनिभः स्वच्छः शुक्लश्च क्षेमसौभिक्षः ॥ १ ॥ पीतो व्याधिं जनयत्यशोकरूपश्च शस्त्रकोपाय । प्रतिसूर्याणां माला दस्युभयातङ्कनृपहन्त्री ॥ २ ॥ दिवसकृतः प्रतिसूर्यो जलकृदुदग्दक्षिणे स्थितोऽनिलकृत् । उभयस्थः सलिलभयं नृपमुपरि निहन्त्यधो जनहा ॥ ३ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्सं० प्रतिसूर्यचक्रं नाम सप्तत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३७ ॥

---

# अथाष्टत्रिंशोऽध्यायः ।

## रजोलक्षणम् ।

कथयन्ति पार्थिववधं रजसा घनतिमिरसञ्चयनिभेन । अविभाव्यमानगिरिपुरतरवः सर्वा दिशश्छन्नाः ॥ १ ॥ यस्यां दिशि धूरिचयः प्राक्प्रभवति नाशमेति

---

जिस ऋतुमें सूर्यका रंग जिस प्रकारका हो और जिस ऋतुमें प्रतिसूर्यका वर्णभी तैसाही चिकना, वैदूर्यमणिकी समान स्वच्छ और शुक्ल वर्ण युक्त हो तौ क्षेम और सुभिक्षकारी होता है ॥ १ ॥ पीत वर्ण हो तौ व्याधि उत्पन्न करता है, अशोकके समान वर्ण धारण किये हो तौ शस्त्रकोपका कारण होता है और प्रतिसूर्यकी माला अर्थात् बहुतसे प्रतिसूर्य उदय हों तौ चोरभय, आतंक और राजाका नाश हो जाता है ॥ २ ॥ उत्तरमें प्रतिसूर्य हो तौ जल वर्षाता है, दक्षिणमें हो तौ पवन चलाता है, दोनों दिशाओंमें हो तौ जलभय होता है, ऊपर स्थित हो तौ राजाको और नीचे स्थित हो तौ मनुष्योंका नाश करता है ॥ ३ ॥

इतिश्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य–पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां सप्तत्रिंशोऽध्यायः॥३७॥

---

गहरे अंधियारेके समूहकी समान धूरि जब समस्त दिशाओंको ढक ले कि जिसमें पर्वत, पुर या वृक्ष इत्यादि कुछभी दिखाई न दें तब निश्चय जानना कि राजाका नाश होगा ॥ १ ॥ पहले जिस दिशामें धूरिका समूह दीख पडे या जिस दिशामें

---

१ अध्यायोऽयं न व्याख्यातो न चोल्लिखितो भट्टोत्पलेन। निवेशितोऽत्र त्वादर्शे दृष्टत्वात् ।

वा यस्याम् । आगच्छति सप्ताहात्तत्रैव भयं न सन्देहः ॥ २ ॥ श्वेते रजो घनौघे पीडा स्यान्मन्त्रिजनपदानां च । न चिराद्य प्रकोपमुपयाति शस्त्रमतिसंकुला सिद्धिः ॥ ३ ॥ अर्कोदये विजृम्भति यदि दिनमेकं दिनद्वयं वापि । स्थगयन्निव गगनतलं भयमत्युग्रं निवेदयति ॥ ४ ॥ अनवरतसञ्चयवहं रजनीमेकां प्रधाननृपहन्तृ । क्षेमाय च शेषाणां विचक्षणानां नरेन्द्राणाम् ॥ ५ ॥ रजनीद्वयं विसर्पति यस्मिन् राष्ट्रे रजोघनं बहुलम् । परचक्रस्यागमनं तस्मिन्नपि सन्निबोद्धव्यम् ॥ ६ ॥ निपतति रजनीत्रितयं चतुष्कमप्यन्नरसविनाशाय । राज्ञां सैन्यक्षोभो रजसि भवेत्पञ्चरात्रभवे ॥ ७ ॥ केत्वाद्युदयविमुक्तं यदा रजो भवति तीव्रभयदायि । शिशिरादन्यत्रर्तौ फलमविकलमाहुराचार्याः ॥ ८ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायां रजोलक्षणं नामाष्टत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३८ ॥

---

वह धूरिसमूह पहले निवृत्त हों, निःसन्देह सात दिनमें तहां भय आवेगा ॥ २ ॥ धूरिराशिरूप मेघसमूह श्वेतवर्णका हो तौ मंत्री और जनपदोंको पीडा होती है । शीघ्र शस्त्रकोप आ पहुँचती है और कार्यकी सिद्धि अतिकष्टसे होती है ॥ ३ ॥ सूर्य उदय होनेके समय जो धूरि एक दिनतक वा दो दिनतक आकाशको ढके हुए प्रकाशित हो तौ उग्र भयका विषय कहा जाता है ॥ ४ ॥ एक रात्रितक बराबर धूरि इकट्ठी होती जाय तौ मुख्य राजाकी मृत्यु होती है और शेष बुद्धिमान् राजाओंको शुभ फल करती है ॥ ५ ॥ जिस देशमें दो रात्रितक बराबर घनी धूरि फैलती है तौ भलीभांति जान लेना चाहिये कि उस देशमें दूसरे राजाका राज होगा ॥ ६ ॥ तीन या चार रात्रितक बराबर धूरि गिरती रहे तौ अन्न व रसका नाश हो जाता है, पांच रात्रितक धूरि गिरे तौ राजाओंकी सेनामें खलबली मच जाती है ॥ ७ ॥ केतु आदिके उदयसे पीछे धूरि गिरे तौ तीव्र भय होता है. आचार्य लोग कहते हैं कि शिशिरके सिवाय और ऋतुओंमें इसका अधिक फल होता है ॥ ८ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य-पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायामष्टत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३८ ॥

# अथैकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ।

## निर्घातलक्षणम् ।

पवनः पवनाभिहतो गगनादवनौ यदा समापतति । भवति तदा निर्घातः स च पापो दीप्तविहगरुतः ॥ १ ॥ अर्कोदयेऽधिकरणिकनृपधनियोधाङ्गनावणिग्वेश्याः । आप्रहरांशेऽजाविकमुपहन्याच्छूद्रपौरांश्च ॥ २ ॥ आमध्याह्नाद्राजोपसेविनो ब्राह्मणांश्च पीडयति । वैश्यजलदांस्तृतीये चौरान् प्रहरे चतुर्थे च ॥ ३ ॥ अस्तं याते नीचान् प्रथमे यामे निहन्ति सस्यानि । रात्रौ द्वितीययामे पिशाचसङ्घान्निपीडयति ॥ ४ ॥ तुरगकरिणस्तृतीये विनिहन्याद्यायिनश्चतुर्थे च । भैरवजर्जरशब्दो याति यतस्तां दिशं हन्ति ॥ ५ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्सं० निर्घातलक्षणंनामैकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ३९

---

पवनके द्वारा पवन टकराकर जब पृथ्वीपर गिरता है तब वही निर्घात कहलाता है. उस निर्घातके समय सूर्यकी ओरको मुख करके पक्षिगण शब्द करें तौ पापकारी होता है ॥ १ ॥ सूर्य उदय होनेके समय निर्घात हो तो अधिकरणिक अर्थात् विचारक, नृप, धनवान्, योधा, स्त्री, वणिक् और वेश्यायें नष्ट होती हैं, प्रहरांशसमयतक हो तौ बकरी पालनेवाले, शूद्र और पुरवासियोंका नाश होता है; दुपहरके मध्यमें हो तौ राजसेवा करनेवाले पुरुष और ब्राह्मणोंको पीडा होती है तीसरे पहरमें निर्घात हो तौ वैश्य और जल देनेवाले मेघोंको, चौथे प्रहरमें हो तौ चोरोंको पीडित करता है ॥ २ ॥ ३ ॥ सूर्यास्त होनेपर नीचलोगोंका और रात्रिके प्रथम याममें होनेपर धान्यका नाश करता है रात्रिके दूसरे याम ( प्रहर ) में हो तौ पिशाचको पीडित करता है ॥ ४ ॥ रात्रिके तीसरे प्रहरमें हो तौ हाथी और घोडोंको और चौथे प्रहरमें निर्घात हो तौ पैदलोंको हनन करता है और जिस दिशासे भयंकर और फटे हुए शब्दके साथ निर्घातका उत्पात हो तौ वह दिशा नष्ट हो जाती है ॥ ५ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य-पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायामेकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ३९ ॥

---

# अथ चत्वारिंशोऽध्यायः ।

## सस्यजातकम् ।

वृश्चिकवृषप्रवेशे भानोर्ये बादरायणेनोक्ताः । ग्रीष्मशरत्सस्यानां सदसद्योगाः कृतास्त इमे ॥ १ ॥ भानोरलिप्रवेशे केन्द्रैस्तस्माच्छुभग्रहाक्रान्तैः । बलवद्भिः सौम्यैर्वा निरीक्षितैर्ग्रैष्मिकविवृद्धिः ॥ २ ॥ अष्टमराशिगतेऽर्के गुरुशशिनोः कुम्भसिंहस्थितयोः । सिंहघटसंस्थयोर्वा निष्पत्तिर्ग्रीष्मसस्यस्य ॥ ३ ॥ अर्कात्सिते द्वितीये बुधेऽथवा युगपदेव वा स्थितयोः।व्ययगतयोरपि तद्वन्निष्पत्तिरतीव गुरुदृष्ट्या ॥ ४ ॥ शुभमध्येऽलिनि सूर्याद्गुरुशशिनोः सप्तमे परा सम्पत् । अल्यादिस्थे सवितरि गुरौ द्वितीयेऽर्द्धनिष्पत्तिः ॥ ५ ॥ लाभहिबुकार्थयुक्तैः सूर्यादलिगात्सितेन्दुशशिपुत्रैः । सस्यस्य परा सम्पत् कर्मणि जीवे गवां चाग्र्या ॥ ६ ॥ कुम्भे गुरुर्गवि शशी सूर्योऽलिमुखे कुजार्कजौ मकरे ।

---

वृश्चिक या वृषराशिमें सूर्यके प्रवेशकालके समय ग्रीष्म और शरत्कालके उत्पन्न हुए धान्यके सम्बन्धमें जो शुभाशुभ बादरायण मुनिजीने निश्चय किये हैं वह यह हैं–सूर्यके वृश्चिक राशिमें गमन करनेके समय उसके समस्त केंद्रस्थान अर्थात् वृश्चिक, कुंभ, वृष और सिंहराशि शुभ ग्रहों करके युक्त वा बलवान् शुभ ग्रहोंकरके देखा जाय तौ ग्रीष्मके धान्यकी वृद्धि होती है ॥ १ ॥ २ ॥ जब सूर्य आठवीं राशि ( वृश्चिक ) में गमन करे तिस काल यदि कुंभमें बृहस्पति और सिंहमें चन्द्रमा अथवा सिंहमें बृहस्पति और कुंभमें चन्द्रमा हो तौ ग्रीष्मका उत्पन्न हुआ धान्य बढता है ॥ ३ ॥ शुक्र या बुध जो सूर्यकी दूसरी राशिमें जाय अथवा एक साथही सूर्यकी बारहवीं राशिमें जाय तौभी ऐसाही अन्न होगा और तिसमें यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो तौ वह अन्न उत्तम भांतिसे होगा ॥ ४ ॥ वृश्चिक राशिमें गये हुए सूर्यकी दोनों दिशायें यदि दो शुभ ग्रह और तिससे सातवें चन्द्रमा और बृहस्पति हो तौ बहुत उत्तम खेती होय. वृश्चिक आरंभमें रवि और उसके दूसरे स्थानमें बृहस्पतिका होना आधी खेतीकी सूचना कराता है ॥ ५ ॥ शुक्र, चन्द्र और बुध ग्रह जो वृश्चिकमें गये हुए सूर्यसे दूसरी, चौथी अथवा ग्यारहवीं राशिमें हो तो अन्नकी श्रेष्ठ सम्पत्ति प्राप्त होती है और कर्म ( दशम ) में बृहस्पति हो तो गायोंके लिये श्रेष्ठ सम्पत्ति प्राप्त होती है ॥ ६ ॥ जिस समय सूर्य वृश्चिक

निष्पत्तिरस्ति महती पश्चात् परचक्ररोगभयम् ॥७॥ मध्ये पापग्रहयोः सूर्यः सस्यं विनाशयत्यलिगः । पापः सप्तमराशौ जातं जातं विनाशयति ॥ ८ ॥ अर्थस्थाने क्रूरः सौम्यैरनिरीक्षितः प्रथमजातम् । सस्यं निहन्ति पश्चादुप्तं निष्पादयेद्व्यक्तम् ॥ ९ ॥ जामित्रकेन्द्रसंस्थौ क्रूरौ सूर्यस्य वृश्चिकस्थस्य । सस्यविपत्तिं कुरुतः सौम्यैर्दृष्टौ न सर्वत्र ॥ १० ॥ वृश्चिकसंस्थादर्कात् सप्तमषष्ठोपगौ यदा क्रूरौ । भवति तदा निष्पत्तिः सस्यानामर्घपरिहानिः ॥ ११ ॥ विधिनानेनैव रविर्वृषप्रवेशे शरत्ससुत्थानाम् । विज्ञेयः सस्यानां नाशाय शिवाय वा तज्ज्ञैः ॥ १२ ॥ त्रिषु मेषादिषु सूर्यः सौम्ययुतो वीक्षितोऽपि वा विचरन् । ग्रैष्मिकधान्यं कुरुते समर्घमुभयोपयोग्यं च ॥ १३ ॥ कार्मुकमृगघटसंस्थः शारदस्य तद्वदेव रविः । संग्रहकाले ज्ञेयो विपर्ययः क्रूरदृग्योगात् ॥ १४ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायां सस्यजातकं नाम चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४० ॥

---

राशिमें गमन करे उस समय जो कुंभमें बृहस्पति, वृषमें चन्द्रमा और मंगल व शनि यदि मकरराशिमें हों तौ अन्न भली भांतिसे होता है. परन्तु पीछेसे परचक्र और रोगका भय हुआ करता है ॥ ७ ॥ जो सूर्य वृश्चिकराशिमें दो पापग्रहोंके बीचमें हो तौ धान्यका नाश करता है. इस समय वृषराशिमें स्थित हो तौ पैदा होतेही अन्नका नाश कर देता है ॥ ८ ॥ उसके अर्थस्थानमें स्थित क्रूर ग्रह शुभ ग्रहसे न देखा जाय तौ पहिली बोई हुई खेतीका नाश करता है; परन्तु पीछेकी बोई हुई खेती भली भांतिसे उपजती है ॥ ९ ॥ वृश्चिक राशिमें स्थित सूर्यकी सातवीं लग्नमेंके या केन्द्रस्थित और क्रूर ग्रह खेतीका नाश करते हैं; परन्तु उनको शुभ ग्रह देखता हो तौ सब जगहके धान्यका नाश नहीं कर सकते ॥ १० ॥ जब दो क्रूर ग्रह वृश्चिकराशिमें स्थित सूर्यसे सातवें और छठे हों तौ खेती होती है; परन्तु मूल्य महंगा रहता है ॥ ११ ॥ वृषराशिमें सूर्यके प्रवेश करनेसे उत्पन्न हुए धान्यके नाशका या मंगलका कारणभी होता है ऐसा पंडितोंको कहना चाहिये ॥ १२ ॥ मेषादि तीन राशियोंमें स्थित सूर्य शुभ ग्रह करके युक्त हो या शुभ ग्रहसे देखा जाय तौ ग्रीष्मकी खेती समर्थ हो और इतना सस्ता अन्न रहे कि आदमी लोक परलोक दोनों बना लें ( परलोक बनानेके लिये अन्नदान करें ) ॥ १३ ॥ धन, मकर और कुंभराशिमें स्थित सूर्य शरत्कालमें उत्पन्न हुई खेतीकोभी वैसेही करते

# अथैकचत्वारिंशोऽध्यायः ।

## द्रव्यनिश्चयः.

ये येषां द्रव्याणामधिपतयो राशयः समुद्दिष्टाः । मुनिभिः शुभाशुभार्थं तानागमतः प्रवक्ष्यामि ॥ १ ॥ वस्त्राविककुतुपानां मसूरगोधूमरालकयवानाम् । स्थलसम्भवौषधीनां कवकस्य च कीर्तितो मेषः ॥ २ ॥ गवि वस्त्रकुसुमगोधूमशालियवमहिषसुरभितनयाः स्युः । मिथुनेऽपि धान्यशारदवल्लीशालूककर्पासाः ॥ ३ ॥ कर्किणि कोद्रवकदलीदूर्वाफलकन्दपत्रचोचानि । सिंहे तुषधान्यरसाः सिंहादीनां त्वचः सगुडाः ॥ ४ ॥ षष्ठेऽतसीकलायाः कुलत्थगोधूममुद्गनिष्पावाः। सप्तमराशौ माषा गोधूमाः सर्षपाः सयवाः ॥ ५ ॥ अष्टमराशाविक्षुः सैक्यं लोहान्यजाविकं चापि । नवमे तु तुरगलवणाम्बरास्त्रतिल-

---

हैं और अन्नको संग्रहकालमें क्रूर ग्रहकी दृष्टि और योगसे इसका उलटा फल होता है यही जानना चाहिये ॥ १४ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीय
मुरादाबादवास्तव्य–पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां
भाषाटीकायां चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४० ॥

---

जिन २ राशिको निज द्रव्योंका स्वामी मुनिलोगोंने कहा है, शुभ और अशुभ जाननेके लिये आगमसे उनका विषय कहा जाता है ॥ १ ॥ मेषराशि वस्त्र, भेडके रोमसे वने कम्बल, बकरेकी ऊनसे बने कम्वल, मसूर, गेहूं, राल ( वृक्षोंके गोंद ), जौ, स्थलकी उपजी हुई औषधियें और सुवर्णकी स्वामिनी कही जाती है ॥ २ ॥ वस्त्र, कुसुम, गेहूं, शालि धान्य, जौ, महिष और गाय इनकी स्वामिनी वृषराशि है. धान्य और शरदृतुमें उत्पन्न हुए पदार्थ, लता, कमल कुमकुमादिकी जड और कपास यह मिथुनके अधीन हैं ॥ ३ ॥ कर्कमें कोदों, केला, दूब, फल, पत्र और छालकी स्वामिनी है. सिंहके अधिकारमें, भुस्सी, धान्य, रस, गुड और सिंहादिके चर्म हैं ॥ ४ ॥ कन्याराशिमें अलसी, मटर, कुलथी, गेहूं, मूंग निष्पाव ( मटर ) हैं. तुला राशिमें उर्द, गेहूं सरसों और जौ विद्यमान हैं ॥ ५ ॥ ईख, शिक्यस्थ द्रव्य ( ईखमें पानी देनेसे जो वस्तु उत्पन्न होती है ), लोहा, भेड, बकरीका स्वामी वृश्चिक है. अश्व, लवण,

धान्यमूलानि ॥ ६ ॥ मकरे तरुगुल्माद्यं सैक्येक्षुसुवर्णकृष्णलोहानि । कुम्भे सलिलजफलकुसुमरत्नचित्राणि रूपाणि ॥ ७ ॥ मीने कपालसम्भवरत्नान्यम्बूद्भवानि वज्राणि । स्नेहाश्च नैकरूपा व्याख्याता मत्स्यजातं च ॥ ८ ॥ राशेश्चतुर्दशार्थायसप्तनवपञ्चमस्थितो जीवः । द्व्येकादशदशपञ्चाष्टमेषु शशिजश्च वृद्धिकरः ॥ ९ ॥ षट्सप्तमगो हानिं वृद्धिं शुक्रः करोति शेषेषु । उपचयसंस्थाः क्रूराः शुभदाः शेषेषु हानिकराः ॥ १० ॥ राशेर्यस्य क्रूराः पीडास्थानेषु संस्थिता बलिनः । तत्प्रोक्तद्रव्याणां महार्घता दुर्लभत्वं च ॥ ११ ॥ इष्टस्थाने सौम्या बलिनो येषां भवन्ति राशीनाम् । तद्द्रव्याणां वृद्धिः सामर्थ्यमदुर्लभत्वं च ॥ १२ ॥ गोचरपीडायामपि राशिर्बलिभिः शुभग्रहैर्दृष्टः । पीडां न करोति तथा क्रूरैरेवं विपर्यासः ॥ १३ ॥

इति वराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायां द्रव्यनिश्चयो नामैकचत्वारिंशोऽध्यायः ४१

---

अम्बर, अस्त्र, तिल, धान्य और मूल धनराशिमें विराजमान हैं ॥ ६ ॥ मकरमें वृक्ष गुल्मादि और सींचनेसे जो वस्तु उत्पन्न होती है, ईख, सुवर्ण और काला लोहा है. कुंभमें जलसे उत्पन्न हुए फल, फूल, रत्न और चित्रविचित्र रूपवाले वर्तमान हैं ॥ ७ ॥ कपालसम्भव रत्न ( हाथीके शिरसे निकली मणि या नागके शिरसे निकली मणि ), जलसे उत्पन्न होनेवाले पदार्थ, अनेक रूपवाले, स्नेह द्रव्य और मछलियां मीनराशिके अधीन हैं ॥ ८ ॥ जिस राशिके दूसरे चौथे, पांचवें, सातवें, नववें, दशवें या ग्यारहवें स्थानमें बृहस्पति हो अथवा दूसरे, पांचवें, आठवें, दशवें वा एकादश स्थानमें बुध हो उस राशिमें जो द्रव्य कहे हैं उनकी वृद्धि होगी ऐसेही शुक्र तिस राशिके छठे या सातवें स्थानमें हो; तिस राशिके द्रव्योंकी हानि और अभिन्न राशियोंमें हो तौ वृद्धि करते हैं; और क्रूर ग्रह उपचय स्थान अर्थात् तीसरे, छठे, दशम या एकादश स्थानमें हों तौ शुभदायी हैं और तिसके सिवाय और राशिमें स्थित हों तो हानिकारी हैं ॥ ९ ॥ १० ॥ बलवान् क्रूर ग्रह जिस राशिके पीडास्थानमें अर्थात् उपचय स्थानके सिवाय अलग स्थानमें स्थित हों, उस राशिके अधिकारमें जितने द्रव्य हों वह सब महंगे होकर दुर्लभ हो जाते हैं ॥ ११ ॥ बलवान् शुभ ग्रह जिन राशियोंके इष्टस्थानमें अर्थात् उपचयस्थानमें हों, उन राशियोंके अधीनमें जो जो द्रव्य हैं उनकी वृद्धि होती है, सामर्थ्य और सुलभता होती है ॥ १२ ॥ गोचर पीडामेंभी सब राशिमें

# अथ द्विचत्वारिंशोऽध्यायः।

## अर्घकाण्डम्.

अतिवृष्ट्युल्कादण्डान् परिवेषग्रहणपरिधिपूर्वांश्च। दृष्ट्वामावास्यायामुत्पातान् पौर्णमास्यां च ॥ १ ॥ ब्रूयादर्घविशेषान् प्रतिमासं राशिषु क्रमात् सूर्ये। अन्यतिथावुत्पाता ये ते डमरार्तये राज्ञाम् ॥ २ ॥ मेषोपगते सूर्ये ग्रीष्मजधान्यस्य संग्रहं कुर्यात्। वनमूलफलस्य वृषे चतुर्थमासे तयोर्लाभः ॥ ३ ॥ मिथुनस्थे सर्वरसान् धान्यानि च संग्रहं समुपनीय। षष्ठे मासे विपुलं विक्रीणन् प्राप्नुयाल्लाभम् ॥ ४ ॥ कर्किण्यर्के मधुगन्धतैलघृतफाणितानि विनिधाय। द्विगुणा द्वितीयमासे लब्धिर्हीनाधिके छेदः ॥ ५ ॥ सिंहे सुवर्णमणिचर्मशस्त्राणि मौक्तिकं रजतम्। पञ्चममासे लब्धिर्विक्रेतुरतोऽन्यथा छेदः ॥ ६ ॥ कन्यागते

---

बलवान् और शुभ ग्रहों करके देखी जाय तौ पीडा नहीं; और क्रूर ग्रह देखते हों तौ इससे विपरीत फल होता है ॥ १३ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य–पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायामेकचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४१ ॥

---

प्रतिमासमें सब राशियें जब सूर्यमें गमन करें; अमावास्या या पूर्णिमामें परिवेष, ग्रहण, परिधि, अतिवृष्टि, उल्का व दंडरूप उत्पातोंको देखकर क्रमानुसार सब विषयोंको कहना चाहिये और तिथियोंमें जो उत्पात होते हैं; वे सब उत्पात राजाओंके लिये गडबडीका भय प्रगट करते हैं ॥ १ ॥ २ ॥ सूर्य मेषराशिमें जाय तौ ग्रीष्मजात धान्यका संग्रह करना उचित है. वृषराशिमें वनैले फल और मूलका संग्रह करना कर्त्तव्य है. चौथे मासमें उसमें लाभ होता है ॥ ३ ॥ सूर्य मिथुन राशिमें प्राप्त हो तौ सर्व प्रकारके रस और सब प्रकारके धान्योंका संग्रह करके छठे मासमें विक्रय करे तो बहुतसा लाभ होता है ॥ ४ ॥ सूर्य कर्क राशिमें स्थित हो तौ मधु, गन्ध, तेल, घी, और शक्करकी रक्षा करनेसे अर्थात् इनके भर लेनेसे दूसरे मासमें दूना लाभ होता है; परन्तु अल्पाधिक समय होनेपर कम लाभ और नाश होवे ॥ ५ ॥ सिंहराशिमें सूर्य हो तो सुवर्ण, मणि, चर्म, वर्म, शस्त्र, मोती और चांदीका संग्रह करके पाचवें मासमें बेचे तौ बेचनेवालेको लाभ होता है, इसके विरुद्ध होनेसे हानि होती है ॥ ६ ॥ सूर्य कन्या-

दिनकरे चामरखरकरभवाजिनां क्रेता । षष्ठे मासे द्विगुणं लाभमवाप्नोति विक्रीणन् ॥ ७ ॥ तौलिनि तान्तवभाण्डं मणिकम्बलकाचपीतकुसुमानि । आदद्याद्धान्यानि च षण्मासाद्विगुणिता वृद्धिः ॥ ८ ॥ वृश्चिकसंस्थे सवितरि फलकन्दकमूलविविधरत्नानि । वर्षद्वयमुषितानि द्विगुणं लाभं प्रयच्छन्ति ॥ ९ ॥ चापगते गृह्णीयात् कुंकुमशंखप्रवालकाचानि । मुक्ताफलानि च ततो वर्षार्द्धाद्विगुणतां यान्ति ॥ १० ॥ मृगघटगे गृह्णीयाद् दिवाकरे लोहभाण्डधान्यानि । स्थित्वा मासं दद्याल्लाभार्थी द्विगुणमाप्नोति ॥ ११ ॥ सवितरि झषमुपयाते मूलफलं कन्दभाण्डरत्नानि । संस्थाप्य वत्सरार्धं लाभकमिष्टं समाप्नोति ॥ १२ ॥ राशौ राशौ यस्मिन् शिशिरमयूखः सहस्रकिरणो वा । युक्तोऽधिमित्रदृष्टस्तत्रायं लाभको दिष्टः ॥ १३ ॥ सवितृसहितः सम्पूर्णो वा शुभैर्युतवीक्षितः शिशिरकिरणः सद्योऽर्घस्य प्रवृद्धिकरः स्मृतः । अशुभसहितः सन्दृष्टो वा हिनस्त्यथवा रविः प्रतिग्रहगतान् भावान् बुद्ध्वा वदेत्सदसत् फलम् ॥ १४ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्सं० मर्घकाण्डं नामद्विचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४२ ॥

---

राशिमें हो तौ चमर, गधे, हाथीके बच्चे और घोडोंको खरीदकर छठे मासमें बेचे तौ दुगुना लाभ होता है ॥ ७ ॥ तुलाराशिमें सूर्य हो तौ सूत व ऊनको बने हुए वस्त्र, बर्त्तन, मणि, कम्बल, कांच, पीले फूल और समस्त धान्योंका संग्रह करनेसे इनका मोल फिर दूना बढ जाता है ॥ ८ ॥ वृश्चिकराशिमें सूर्य होवे तौ कन्द, मूल फल और विविध भांतिके रत्न इकट्टे करके दो वर्षतक रक्खे तौ दुगुना लाभ होता है ॥ ९ ॥ सूर्य धनराशिमें हो तौ कुंकुम, शंख, मूंगा, मोती और फलोंको संग्रह करना चाहिये. खरीदनेसे छः मासके पीछे इनका मोल दुगुना हो जाता है ॥ १० ॥ मकर और कुम्भराशिमें सूर्य हो तौ लोहा, बर्तन और धान्योंको ग्रहण करना चाहिये. लाभका चाहनेवाला इन वस्तुओंको एक मास रखकर बेचे तो दुगुना लाभ होगा ॥ ११ ॥ मीनराशिमें सूर्य प्राप्त हो तौ मूल, फल, कन्द, बर्त्तन और रत्नोंको ग्रहण करके छः मास रखनेके पीछे बेचे तौ मनमाना लाभ होता है ॥ १२ ॥ जिस राशिको सूर्य या चंद्रमा प्राप्त हो और अधिमित्र ग्रहोंसे वे देखे जांय तो उस राशिसम्बन्धी वस्तुमें लाभ करते हैं और अमावास्या या पूर्णिमाको चन्द्रमा शुभग्रहसे युत हो या देखा जाताहो तो शीघ्र अर्घप्रवृद्धिकर कहा जाता है, सूर्य अशुभ ग्रहसे देखा जाय या अशुभ ग्रहके साथ हो तो विघ्न होता

# अथ त्रिचत्वारिंशोऽध्यायः।

## इन्द्रध्वजसंपत्.

ब्रह्माणमूचुरमरा भगवञ्छक्ताः स्म नासुरान् समरे। प्रतिषोधयितुमतस्त्वां शरण्यशरणं समुपयाताः ॥ १ ॥ देवानुवाच भगवान् क्षीरोदे केशवः स वः केतुम्। यं दास्यति तं दृष्ट्वा नाजौ स्थास्यन्ति वो दैत्याः ॥ २ ॥ लब्धवराः क्षीरोदं गत्वा ते तुष्टुवुः सुराः सेन्द्राः। श्रीवत्साङ्कं कौस्तुभमणिकिरणोद्भासितोरस्कम् ॥ ३ ॥ श्रीपतिमचिन्त्यमसमं समन्ततः सर्वदेहिनां सूक्ष्मम्। परमात्मानमनादिं विष्णुमविज्ञातपर्यन्तम् ॥ ४ ॥ तैः संस्तुतः स देवस्तुतोष नारायणो ददौ चैषाम्। ध्वजमसुरसुरवधूमुखकमलवनतुषारतीक्ष्णांशुम् ॥ ५ ॥ तं विष्णुतेजोभवमष्टचक्रे रथे स्थितं भास्वति रत्नचित्रे। देदीप्यमानं शरदीव सूर्यं

---

है. इस प्रकार प्रत्येक ग्रहगत भावोंको जानकर अच्छे और बुरे फलको कहना चाहिये ॥ १३ ॥ १४ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां द्विचत्वारिंशोऽध्यायः॥४२॥

---

देवतालोगोंने ब्रह्माजीसे कहा था " हे भगवन्! हममें इतनी सामर्थ्य नहीं है कि असुरलोगोंके साथ युद्ध करें, इस कारण हे शरण देनेवाले! उनके साथ युद्ध करनेके लिये हम आपकी शरण लेते हैं " ॥ १ ॥ भगवान् ब्रह्माजीने देवताओंसे कहा कि " श्रीभगवान् केशवजी क्षीरसागरमें विराजमान हैं; वह तुमको एक (झंडी) देंगे, उस केतुको देखकर फिर दैत्यलोग युद्धमें तुम्हारे सामने खडे नहीं रह सकेंगे " ॥ २ ॥ इस प्रकार इन्द्रके साथ वह सब देवता वर पाय क्षीरसागरपर जाय श्रीवत्सके चिह्नसे युक्त कौस्तुभमणिकी किरणोंसे जिनकी छाती प्रकाशमान हो रही है, अचिन्त्य (विचारमें न आनेके योग्य), समदर्शी सब प्राणियोंके अन्तरमें वास करनेवाले; सूक्ष्म, जिनकी सीमाका परिमाण नहीं, अनादि, परमात्मा, श्रीपति विष्णुजीकी स्तुति करते भये ॥ ३॥४॥ जब इस प्रकारसे उन देवताओंने नारायणीकी स्तुति करी तो उन्होंने, देवताओंके, देवताओंकी बहुओंके मुखरूपी कमलवनको सूर्य और राक्षसोंकी बहुओंके मुखरूपी कमलवनको चंद्रमाकी समान एक ध्वज देकर संतुष्ट किया ॥ ५ ॥ महाराज इन्द्र शरत्कालके सूर्यकी समान प्रकाशमान, विष्णुजीके तेजसे उत्पन्न हुए, आठ पहियेदार, प्रकाशित, रत्नसे चित्रित

ध्वजं समासाद्य मुमोद शक्रः ॥ ६ ॥ सकिङ्किणीजालपरिष्कृतेन स्रक्छत्रघण्टापिटकान्वितेन। समुच्छ्रितेनामरराड्ध्वजेन निन्ये विनाशं समरेऽरिसैन्यम् ॥ ७ ॥ उपरिचरस्यामरपो वसोर्ददौ चेदिपस्य वेणुमयीम् । यष्टिं तां स नरेन्द्रो विधिवत्संपूजयामास ॥ ८ ॥ प्रीतो महेन मघवा प्राहैवं ये नृपाः करिष्यन्ति । वसुवद्वसुमन्तस्ते भुवि सिद्धाज्ञा भविष्यन्ति ॥ ९ ॥ मुदिताः प्रजाश्च तेषां भयरोगविवर्जिताः प्रभूतान्नाः । ध्वज एव चाभिधास्यति जगति निमित्तैः फलं सदसत् ॥ १० ॥ पूजा तस्य नरेन्द्रैर्बलवृद्धिजयार्थिभिर्यथा पूर्वम् । शक्राज्ञया प्रयुक्ता तामागमतः प्रवक्ष्यामि ॥ ११ ॥ तस्य विधानं शुभकरणदिवसनक्षत्रमङ्गलमुहूर्तैः । प्रास्थानिकैर्वनमियाद्दैवज्ञः सूत्रधारश्च ॥ १२ ॥ उद्यानदेवतालयपितृवनवल्मीकमार्गचितिजाताः। कुब्जोर्ध्वशुष्ककण्टकिवल्लीवन्दाकयुक्ताश्च ॥ १३ ॥ बहुविहगालयकोटरपवनानलपीडिताश्च ये तरवः। ये च स्युः

---

रथमें स्थित उस ध्वजको पाकर हर्षित हुए ॥ ६ ॥ किंकणियोंके समूहसे भूषित, माला, छत्र, घंटा, पिटक (एक प्रकारका भूषण जो ध्वजामें लगाया जाता है) से युक्त और अति ऊंचे उस ध्वजसे महाराज इन्द्रने युद्धमें शत्रुकी सेनाका नाश किया ॥ ७ ॥ देवताओंके राजा इन्द्रने चेदिके राजा उपरिचरवसुको यह बांसका बना हुआ दंड दिया था; राजाने भली भांतिसे उस दंडकी पूजा की ॥ ८ ॥ इस उत्सवसे प्रसन्न होकर इन्द्रने कहा था कि जो राजा इस उपरिचरवसुकी समान उत्सव करेंगे वह वसुकी समान वसुमान् होकर पृथ्वीमें सिद्धिके जाननेवाले होंगे, उनकी सब प्रजा संतुष्ट, भयरोगरहित और बहुतसे अन्नवाली होगी अर्थात् उनके घरमें बहुत नाज भरा रहेगा. यह ध्वजही जगतमें निमित्त करके संसारमें सत् असत फलका प्रकाश करेगी ॥ ९ ॥ १० ॥ पहले इन्द्रकी आज्ञासे सेनाकी वृद्धि और जीतके चाहनेवाले राजाओं करके जिस प्रकार इन्द्रध्वजकी पूजा की हुई है सो यहांपर शास्त्रके अनुसार कही जाती है ॥ ११ ॥ तिस पूजाकी विधि यह है. शुभ करण, दिवस, नक्षत्र और मंगल मुहूर्त यात्रा करनेके योग्य होवे तौ दैवज्ञ और सूत्रधार ( बढई ) को वनमें जाना चाहिये ॥ १२ ॥ फुलवाडी, देवस्थान, पितृवन, वमई, मार्ग और चिता तथा कुवडा, खडे २ ही सूख गये हों, कांटेदार, जिनपर वेल फैल रही हो तथा वन्दाभी हो, जिसपर पक्षियोंके बहुतसे घोंसले हों या हवा और आगसे जो वृक्ष पीडित हों अथवा जिन वृक्षोंका नाम स्त्रीके नामसा हो जैसे खिरनी सो ऐसे वृक्ष इन्द्रकेतुके अर्थ शुभ

स्त्रीसंज्ञा न ते शुभाः शक्रकेत्वर्थे ॥ १४ ॥ श्रेष्ठोऽर्जुनोऽश्वकर्णः प्रियकधवोदुम्बराश्च पञ्चैते । एतेषामन्यतमं प्रशस्तमथवापरं वृक्षम् ॥ १५ ॥ गौरासितक्षितिभवं सम्पूज्य यथाविधि द्विजः पूर्वम् । विजने समेत्य रात्रौ स्पृष्ट्वा ब्रूयादिमं मन्त्रम् ॥ १६ ॥ यानीह वृक्षे भूतानि तेभ्यः स्वस्ति नमोऽस्तु वः । उपहारं गृहीत्वेमं क्रियतां वासपर्ययः ॥ १७ ॥ पार्थिवस्त्वां वरयते स्वस्ति तेऽस्तु नगोत्तम । ध्वजार्थं देवराजस्य पूजेयं प्रतिगृह्यताम् ॥ १८ ॥ छिन्द्यात् प्रभातसमये वृक्षमुदक् प्राङ्मुखोऽपि वा भूत्वा । परशोर्जर्जरशब्दो नेष्टः स्निग्धो घनश्च हितः ॥ १९ ॥ नृपजयदमविध्वस्तं पतनमनाकुञ्चितं च पूर्वोदक् । अविलग्नं चान्यतरौ विपरीतमतस्त्यजेत्पतितम् ॥ २० ॥ छित्त्वाग्रे चतुरंगुलमष्टौ मूले जले क्षिपेद्यष्टिम् । उद्धृत्य पुरद्वारं शकटेन नयेन्मनुष्यैर्वा ॥ २१ ॥ अरभङ्गे बलभेदो नेम्या नाशो बलस्य विज्ञेयः। अर्थक्षयोऽक्षभङ्गे तथाणिभङ्गे

---

नहीं हैं ॥ १३ ॥ १४ ॥ अर्जुन, अश्वकर्ण, प्रियक, धव और गूलर यह पांच वृक्ष श्रेष्ठ हैं । इसमें कोईभी वृक्ष न हो तो और कोई वृक्ष ग्रहण कर ले तोभी अच्छा है ॥ १५ ॥ गौरवर्ण या कृष्णवर्णकी पृथ्वीपर उत्पन्न हुए वृक्षकी पहले यथाविधिसे पूजा करके ब्राह्मण रात्रिके समय मनुष्यरहित वनमें जाय और ऐसे वृक्षको छूकर यह मंत्र पढे;-" इस वृक्षपर जो प्राणी रहते हैं तिनका शुभ होवे, मैं उनको नमस्कार करता हूं । यह आहार ग्रहण करके वह प्राणी और कहीं वास करें । हे नगोत्तम ! देवराजकी ध्वजाके लिये यह राजा तुमको पानेकी इच्छा करते हैं; तुम्हारा शुभ हो; इस पूजाको ग्रहण करो " ॥ १६ ॥ १७ ॥ १८ ॥ इसके उपरान्त प्रभातके समय उत्तर वा पूर्वमुख होकर वृक्षको काटे, उस समय वृक्षके काटनेसे जो जर्जर शब्द निकले तो वह अशुभ है मनोहर और घने शब्दका निकलना शुभ है ॥ १९ ॥ विना टूटे हुए वृक्षका गिरना, टेढा न होना, दूसरे वृक्षसे लगकर न गिरे, पूर्व व उत्तरकी दिशाको गिरे तौ राजाओंको जयदायी होता है । इन सबके अतिरिक्त गिरा हुआ वृक्ष विपरीत फलका देनेवाला है ॥ २० ॥ अग्रसे चार अंगुल मूलसे आठ अंगुल काटकर काठको जलमें डाल देना फिर वृक्षको जलसे निकाल छकडेके द्वारा या आदमियोंसे उठवायकर पुरके द्वारमें लाना चाहिये ॥ २१ ॥ लानक समय छकडेका आरा टूट जाय तो सेनाका भेद होता है, नेमिके टूटनेसे सेनाके नाशकी सूचना होती है । अक्ष ( पहियेका धुरा ) टूटनेसे धनका

च वर्द्धकिनः ॥ २२ ॥ भाद्रपदशुक्लपक्षस्याष्टम्यां नागरैर्वृतो राजा । दैवज्ञसचिवकंचुकिविप्रप्रमुखैः सुवेषधरैः ॥ २३ ॥ अहताम्बरसंवीतां यष्टिं पौरन्दरीं पुरं पौरैः । स्रग्गन्धधूपयुक्तां प्रवेशयेच्छंखतूर्यरवैः ॥ २४ ॥ रुचिरपताकातोरणवनमालालंकृतं प्रहृष्टजनम् । सम्मार्जितार्चितपथं सुवेषगणिकाजनाकीर्णम् ॥ २५ ॥ अभ्यर्चितापणगृहं प्रभूतपुण्याहवेदनिर्घोषम् । नटनर्तकगेयज्ञैराकीर्णचतुष्पथं नगरम् ॥ २६ ॥ तत्र पताकाः श्वेता विजयाय भवन्ति रोगदाः पीताः। जयदाश्च चित्ररूपा रक्ताः शस्त्रप्रकोपाय ॥ २७ ॥ यष्टिं प्रवेशयन्तीं निपातयन्तो भयाय नागाद्याः । बालानां तलशब्दे संग्रामः सत्त्वयुद्धे वा ॥ २८ ॥ सन्तक्ष्य पुनस्तक्षा विधिवद्यष्टिं प्ररोपयेद्यन्त्रे । जागरमेकादश्यां नरेश्वरः कारयेच्चास्य ॥ २९ ॥ सितवस्त्रोष्णीषधरः पुरोहितः शाक्रवैष्णवैर्मन्त्रैः । जुहुयादग्निं सांवत्सरो निमित्तानि गृह्णीयात् ॥ ३० ॥ इष्टद्रव्याकारः सुरभिः स्निग्धो

---

नाश और अणिके टूटनेसे बढईका नाश हो जाता है ॥ २२ ॥ भाद्रमासके शुक्लपक्षकी अष्टमी तिथिमें श्रेष्ठ वेषधारी नगरवासी, दैवज्ञ, मंत्री, कंचुकी, विप्रादिकोंके साथ राजा अखंडित वस्त्रोंसे ढके हुए और माल्य गन्ध धूपयुक्त इन्द्रध्वजको शङ्ख तुरहीके शब्दके साथ पुरवासियोंसे उठवाकर पुरमें प्रवेश कराना चाहिये ॥ २३ ॥ ॥ २४ ॥ तिस काल वह पुर मनोहर पताका, तोरण और वनमालासे सजाया हुआ हो, तहांके सब मनुष्य हर्षित हों, भली भांतिसे झाडे बुहारे और जल छिडके चौराहोंसे युक्त व सुन्दर वेषवाली वेश्याओंसे सजाधजा होवे ॥ २५ ॥ सब दुकानें सजी सजाई हों, चारों ओर पुण्य शब्द और वेदध्वनि होती रहें । नगरके चौरहे, नट, नचनइये और संगीतके जाननेवालेसे भरे रहें ॥ २६ ॥ तिसमें श्वेतपताकाका लगना विजयका कारण है, पीली पताका रोगदायी और अनेक रंगवाली पताका जयकी देनेवाली है, लाल रंगकी पताका शत्रु शस्त्रके कुपित होनेका कारण होती है ॥२७॥ दंडको नगरमें प्रवेश करानेके समय जो हस्ती आदि कोई जीव उसको गिरा दे तो भयका कारण होता है । जो बालकगण उस समय तालियां बजावें या किसी प्राणीका युद्ध होवे तौ संग्रामका होना सूचित होता है ॥ २८ ॥ फिर बढईको चाहिये कि दंडको विधिविधानसे छीलकर खैरातपर चढावे, राजाको उचित है कि एकादशीके दिन जागरण करे ॥ २९ ॥ श्वेत वस्त्र और पगडी बांधे हुए राजाका पुरोहित ऐन्द्र और वैष्णवमंत्रसे अग्निमें होम करे । दैवज्ञको उचित है कि संवत्सरके निमित्त ( शकुन ) सबको बतावे ॥ ३० ॥ अभिलाषा किये हुए द्रव्यकी ससान

घनोऽनलोऽर्चिष्मान्। शुभकृदतोऽन्यो नेष्टो यात्रायां विस्तरोऽभिहितः॥ ३१॥ स्वाहावसानसमये स्वयमुज्ज्वलार्चिः स्निग्धः प्रदक्षिणशिखो हुतभुग् नृपस्य। गङ्गादिवाकरसुताजलचारुहारां धात्रीं समुद्ररसनां वशगां करोति ॥ ३२ ॥ चामीकराशोककुरण्टकाब्जवैदूर्यनीलोत्पलसन्निभेऽग्नौ। न ध्वान्तमन्तर्भवनेऽवकाशं करोति रत्नांशुहतं नृपस्य ॥ ३३ ॥ येषां रथौघार्णवमेघदन्तिनां समस्वनोऽग्निर्यदि वापि दुन्दुभेः। तेषां मदान्धेभघटाविघट्टिता भवन्ति याने तिमिरोपमा दिशः॥ ३४॥ध्वजकुम्भहयेभभूभृतामनुरूपे वशमेति भूभृताम्। उदयास्तधराधराधरा हिमवद्विन्ध्यपयोधरा धरा ॥ ३५ ॥ द्विरदमदमहीसरोजलाजैर्घृतमधुना च हुताशने सगन्धे। प्रणतनृपशिरोमणिप्रभाभिर्भवति पुरश्छुरितेव भूर्नृपस्य॥ ३६॥उक्तं यदुत्तिष्ठति शक्रकेतौ शुभाशुभं सप्तमरीचिरूपैः।

---

आकारधारी, सुगन्धित, चिकना, घना और लपटदार अग्नि शुभकारी है। इसके सिवाय और अग्नि वांछित फलका देनेवाला नहीं है। इसका वर्णन विस्तारसहित योगयात्रामें किया है ॥ ३१ ॥ देवताके लिये अग्निमें घृतकी आहुतिका देना, मंत्रजपके अंतमें होमके अग्निका आपही आप उजली शिखावाला, चिकना, दक्षिणदिशासे घेरनेवाला हो तौ गङ्गायमुनाके जलरूपकी सुन्दर हार पहरनेवाली और समुद्ररूपी तगडीको जिसने पहर रक्खी है, ऐसी पृथ्वी राजाके वशमें हो जायगी ॥ ३२ ॥ सुवर्ण, अशोक; कुरंटक, पद्म, वैदूर्य या नीले कमलकी समान रंगवाला अग्नि हो तौ अंधकार जो अंधियारा है सो रत्नकी ज्योतिसे पीडित होकर राजाके गृहमें अवकाशका नहीं प्राप्त होता अर्थात् अंधकार टिका नहीं रहता ॥ ३३ ॥ जो अग्निमें समुद्र, मेघ, हाथी या नगाडेकी समान शब्द हो तौ जिस समय वह राजा युद्ध करनेको चले, उस समय सब दिशायें मस्त हाथियोंके समूहसे भरी हुई अन्धकारकी समान काले रंगकी दिखाई देती हैं ॥ ३४ ॥ जो अग्नि ध्वज, घडा, घोडा और हाथियोंकी समान हो तौ उदय व अस्तपर्वतकी धारण करनेवाली हिमालय और विन्ध्यपर्वतरूप स्तनधारण करनेवाली पृथ्वी राजाके वशमें हो जाती है ॥ ३५ ॥ हाथीका मद, मही ( पृथ्वी ), पद्म ( कमल ), खीलें, घी या शहदके समान अग्निमें सुगन्ध हो तो प्रणाम करते हुए राजाओंकी शिरके मुकुटमें जडी हुई मणियोंकी प्रभाके द्वारा राजसभा व्याप्त हो जाती है ॥ ३६ ॥ इन्द्रध्वजको उठानेके समय अग्निके स्वरूपसे जो शुभाशुभ कहे गये, वह जन्म, यज्ञ, ग्रह-

तज्जन्मयज्ञग्रहशान्तियात्राविवाहकालेष्वपि चिन्तनीयम् ॥ ३७ ॥ गुडपूपपायसाद्यैर्विप्रानभ्यर्च्य दक्षिणाभिश्च । श्रवणेन द्वादश्यामुत्थाप्योऽन्यत्र वा श्रवणात् ॥ ३८ ॥ शक्रकुमार्यः कार्याः प्राह मनुः सप्त पञ्च वा तज्ज्ञैः। नन्दोपनन्दसंज्ञे पादेनार्धेन चोच्छ्रायात् ॥ ३९ ॥ षोडशभागाभ्यधिके जयविजये द्वे वसुंधरे चान्ये । अधिका शक्रजनित्री मध्येऽष्टांशेन चैतासाम् ॥ ४० ॥ प्रीतैः कृतानि विबुधैर्यानि पुरा भूषणानि सुरकेतोः। तानि क्रमेण दद्यात् पिटकानि विचित्ररूपाणि ॥ ४१ ॥ रक्ताशोकनिकाशं चतुरस्रं विश्वकर्मणा प्रथमम् । रसना स्वयम्भुवा शङ्करेण चानेकवर्णधरी ॥ ४२ ॥ अष्टाश्रि नीलरक्तं तृतीयमिन्द्रेण भूषणं दत्तम् । असितं यमश्चतुर्थं मसूरकं कान्तिमदयच्छत् ॥ ४३ ॥ माञ्जिष्ठाभं वरुणः षडाश्रि तत्पञ्चमं जलोर्मिनिभम् । मायूरं केयूरं षष्ठं वायुर्जलदनीलम् ॥ ४४ ॥ स्कन्दः स्वं केयूरं सप्तममददद्ध्वजाय बहुचित्रम् । अष्टममनलज्वा-

---

शान्ति, यात्रा और विवाहके समयमें इनका विचार करना चाहिये ॥ ३७ ॥ गुड, पिट्ठी, खीरादि और दक्षिणासे ब्राह्मणोंकी पूजा करके द्वादशीको श्रवण नक्षत्रमें या और तिथिको श्रवणनक्षत्रके समय ध्वजाको उठावे। ध्वजाके ऊपर पांच या सात शक्रकुमारी बनावे ऐसा मनुजी महाराजने कहा है । जितनी ऊंचाई ध्वजकी हो तिसके चौथाई अंशकी समान नन्दा और आधेके तुल्य उपनन्दा नामवाली शक्रकुमारी बनावें, सोलहवें भागसे कुछ अधिक जय और विजयनामक दो वसुन्धर बनावें और बीचमें आठ अंशसे अधिक इन्द्रमाता बनावें, पहले देवताओंने हर्षित होकर इन्द्रध्वजको भूषण दिये थे इसमें वह समस्त भूषण और पिटक क्रमानुसार दान करे ॥ ३८ ॥ ३९ ॥ ४० ॥ ४१ ॥ विश्वकर्माजीने लाल अशोककी समान चौकोन अलंकार ( गहना ) पहले दिया दूसरा अनेकरंगवाली तगडी ब्रह्मा और शिवजीने दी, इंद्रजीने आठ कोनवाला नीले और लालरंगका तीसरा भूषण इन्द्रध्वजको दिया, यमराजने कान्तिमान् मसूरक नाम चौथा भूषण इन्द्रध्वजको दिया ॥ ४२ ॥ ४३ ॥ तिसके उपरान्त वरुणजीने मंजीठकी समान कान्तिमान् जलतरंगकी समान छः कोणवाला पांचवां गहना और पवनदेवताने मोरकी समान रंगवाला बादलकी समान नीला छठा केयूर नामक गहना इन्द्रध्वजको दिया ॥ ४४ ॥ स्वामिकार्तिकने अनेक चित्रयुक्त अपना केयूर नामक सातवां गहना इन्द्रध्वजको दिया, होमके अग्निने ज्वालाकी समान

लासङ्काशं हव्यभुग्दत्तम् ॥ ४५॥ वैदूर्यसदृशमिन्दुर्नवमं ग्रैवेयकं ददावन्यत् । रथचक्राभं दशमं सूर्यस्त्वष्टा प्रभायुक्तम् ॥ ४६ ॥ एकादशमुद्दंशं विश्वेदेवाः सरोजसङ्काशम्। द्वादशमपि च नीवंशं मुनयो नीलोत्पलाभासम् ॥ ४७॥ किञ्चिदध ऊर्ध्वं निर्णतमुपरि विशालं त्रयोदशं केतोः । शिरसि बृहस्पतिशुक्रौ लाक्षारससन्निभं ददतुः ॥ ४८ ॥ यद्यद्येन विनिर्मितममरेण विभूषणं ध्वजस्यार्थे । तत्तत्तद्दैवत्यं विज्ञातव्यं विपश्चिद्भिः॥४९। ध्वजपरिमाणत्र्यंशः परिधिः प्रथमस्य भवति पिटकस्य । परतः प्रथमात्प्रथमादष्टांशहीनानि ॥ ५० ॥ कुर्यादहनि चतुर्थे पूरणमिन्द्रध्वजस्य शास्त्रज्ञः । मनुना चागमगीतान् मन्त्रानेतान् पठेन्नियतः ॥५१॥ हरार्कवैवस्वतशक्रसोमैर्धनेशवैश्वानरपाशभृद्भिः ।महर्षिसङ्घैः सदिगप्सरोभिः शुक्राङ्गिरःस्कन्दमरुद्गणैश्च ॥ ५२ ॥ यथा त्वमूर्जस्करनैकरूपैः समर्चितस्त्वाभरणैरुदारैः । तथेह तान्याभरणानि देव शुभानि सम्प्रीतमना गृहाण ॥ ५३ ॥ अजोऽव्ययः शाश्वत एकरूपो विष्णुर्वराहः पुरुषः पुराणः ।

---

आठवां अलंकार दिया ॥ ४५ ॥ चंद्रमाने वैदूर्यमणिकी समान, गरदनमें पहरनेके योग्य नवम अलंकार और त्वष्टा (सूर्य) ने रथके पहियेकी समान प्रभायुक्त दशवां गहना इन्द्रध्वजको दिया ॥ ४६ ॥ विश्वेदेवताओंने कमलकी समान ग्यारहवां अलङ्कार, मुनियोंने नीले कमलकी समान निवंशनामक बारहवां अलंकार और बृहस्पति व शुक्रने केतुके ऊपर कुछ नीचेसे ऊपर बना हुआ, झुका हुआ विशाल महावरके रंगकी समान तेरहवां अलङ्कार इन्द्रध्वजके मस्तकपर चढाया ॥४७॥४८॥ इन्द्रध्वजके लिये जिस २ देवताने जो जो गहने बनाये उन गहनोंके मालिक वही देवता हैं यह पंडित लोगोंको जानना चाहिये ॥ ४९ ॥ प्रथम पिटककी परिधि ध्वजाके परिमाणका एक तिहाई हिस्सा है, फिर पीछेकी समस्त परिधि क्रमानुसार पहलेकी परिधिसे अष्टमांश न्यून हैं ॥ ५० ॥ शास्त्रका जाननेवाला पुरुष चौथे दिन मंत्रसे इन्द्रध्वजको पूरण करे और आगमसे मनुजीके कहे हुए इन मंत्रोंको पढे ॥ ५१ ॥ महादेव, सूर्य, यम, इन्द्र, चन्द्र, कुबेर, अग्नि, वरुण, महर्षिगण, सब दिशायें, अप्सरायें, शुक्र, अंगिरा, कार्तिकेय, वायु और गणदेवताओं करके तेजकारी, वहुरूप, उदार भूषणोंसे जिस प्रकार आप पूजित हुए हैं, हे देव ! इस समय प्रसन्न होकर उन सब गहनोंको ग्रहण करो, हे देव ! तुम जन्मरहित, विकाररहित, नित्य और एकरूप हो; तुमही अनादि पुरुष और ग्रह हो, तुमही यम,

स्वयन्तकः सर्वहरः कृशानुः सहस्रशीर्षा शतमन्युरीड्यः॥ ५४ ॥ कविं सप्तजिह्वं त्रातारम् इन्द्रमवितारं सुरेशम् । ह्वयामि शक्रं वृत्रहणं सुषेणम् अस्माकं वीरा उत्तरे भवन्तु ॥ ५५॥ प्रपूरणे चोच्छ्रयणे प्रवेशे स्नाने तथा माल्यविधौ विसर्गे । पठेदिमान्नृपतिः सोपवासो मन्त्राञ्छुभान् पुरुहूतस्य केतोः॥ ५६॥ छत्रध्वजादर्शफलार्द्धचन्द्रैर्विचित्रमालाकदलीक्षुदण्डैः । सव्यालसिंहैः पिटकैर्गवाक्षैरलंकृतं दिक्षु च लोकपालैः ॥ ५७ ॥ अच्छिन्नरज्जुं दृढकाष्ठमातृकं सुश्लिष्टयन्त्रार्गलपादतोरणम्। उत्थापयेल्लक्ष्म सहस्रचक्षुषः सारद्रुमाभग्नकुमारिकान्वितम् ॥ ५८ ॥ अविरतजनरावं मङ्गलाशीःप्रणामैः पटुपटहमृदङ्गैः शंखभेर्यादिभिश्च । श्रुतिविहितवचोभिः पापठद्भिश्च विप्रैरशुभरहितशब्दं केतुमुत्थापयीत॥ ५९॥ फलदधिघृतलाजाक्षौद्रपुष्पाग्रहस्तैः प्रणिपतितशिरोभिस्तुष्टुवद्भिश्च पौरैः । धृतमनिमिषभर्तुः केतुमीशः प्रजानामरिनगरनताग्रं कारयेद्विड्वधाय॥ ६० ॥ नातिद्रुतं न च विलम्बितमप्रकम्पमध्वस्तमाल्यपिटका-

---

तुमही संहारकारी, तुमही अग्नि, तुमही हजार मस्तकवाले, तुमही पूज्य हो कवि, सप्तजिह्व, त्राता, सुरपति, अविता, वृत्रासुरके मारनेवाले शक्र और सुषेण नामक तुमको मैं आह्वान करता हूं, हमारे सब वीर उत्तरमें विराजमान अर्थात् जयी होंय ॥५२॥ ॥५३॥५४॥५५॥ इन्द्रध्वजका पूर्ण करना, उडाना, प्रवेश कराना, स्नान, माला पहराना और विसर्जनके समय राजा उपवास करके इन शुभ मन्त्रोंको पढे ॥५६ ॥ छत्र, ध्वज, आदर्शफल, अर्द्धचन्द्र, विचित्र माला, कदली, गन्ना, काला सर्प, सिंह; पिटक, गवाक्ष और दिक्पालोंको इस ध्वजमें चारों ओर बनावे॥ ५७॥ अखंडित वृक्षका बना हुआ, अखंडित रस्सीसे बना हुआ, कुमारिका जिसमें बनी हुई हों; यंत्र, अर्गल, पाद और तोरणयुक्त, हजार नेत्रवाले इन्द्रका जो चिह्न है ऐसे ध्वजको राजा उठावे ॥ ५८ ॥ मङ्गल आशीर्वाद, प्रणाम, ढोल, मृदङ्ग, शंख, भेरी आदिका मधुर शब्द और वारंवार पढते हुए ब्राह्मणोंके वेदमें कहे हुए वाक्यसे मनुष्योंके शब्दसे युक्त और श्रेष्ठ शब्दवाले केतुको उठावे ॥ ५९ ॥ फल, दही, घी; खीलें, शहद और फूलोंको पहले हाथमें धारण करके मस्तक झुकाय प्रणाम करते २ स्तुति पढनेवाले पुरवासियों करके इन्द्रध्वज धारण होनेपर शत्रुवधके लिये उसके शत्रुनगरके तरफ उस ध्वजका अग्रभागको प्रजापति ( राजा ) झुकावै ॥ ६० ॥ जो ध्वज बहुत शीघ्र खडा हो जाय, कांपे नहीं, माला, पिटकादि भूषण उसके

दिविभूषणं च । उत्थानमिष्टमशुभं यदतोऽन्यथा स्यात् तच्छान्तिभिर्नरपतेः शमयेत्पुरोधाः ॥ ६१ ॥ क्रव्यादकौशिककपोतककाककङ्कैः केतुस्थितैर्महदुशन्ति भयं नृपस्य । चाषेण चापि युवराजभयं वदन्ति श्येनो विलोचनभयं निपतन् करोति ॥ ६२ ॥ छत्रभङ्गपतने नृपमृत्युस्तस्करान्मधु करोति निलीनम् । हन्ति चाप्यथ पुरोहितमुल्का पार्थिवस्य महिषीमशनिश्च ॥ ६३ ॥ राज्ञीविनाशं पतिता पताका करोत्यवृष्टिं पिटकस्य पातः । मध्याग्रमूलेषु च केतुभङ्गो निहन्ति मन्त्रिक्षितिपालपौरान् ॥ ६४ ॥ धूमावृते शिखिभयं तमसा च मोहो व्यालैश्च भग्नपतितैर्न भवन्त्यमात्याः । ग्लायन्त्युदक्प्रभृति च क्रमशो द्विजाद्या भङ्गे च बन्धकिवधः कथितः कुमार्याः ॥ ६५ ॥ रज्जूसङ्गच्छेदने बालपीडा राज्ञो मातुः पीडनं मातृकायाः । यद्वत्कुर्युर्बालकाश्चारणा वा तत्तत्तादृग्भावि पापं शुभं वा ॥ ६६ ॥ दिनचतुष्टयसुत्थितमर्चितं समभिपूज्य

---

न गिरें तौ उसका उठाना हितकारी होता है. इसके सिवाय और भांतिका उठाना अशुभ है. राजाके पुरोहितको चाहिये कि शान्ति करके सब विघ्नोंको दूर करे ॥६१॥ मांसको खानेवाले पक्षी, उल्लू, कबूतर, काग, गिद्ध जो इन्द्रध्वजपर बैठें तौ राजाको अत्यन्त अशान्ति होती है. इन्द्रध्वजपर नीलकण्ठ बैठे तौ युवराजको भय कहा जाता है । बाजपक्षीका इन्द्रध्वजपर गिरना नेत्रभयको उत्पन्न करता है ॥ ६२ ॥ छत्र भंग होकर ध्वजका गिरना राजाओंकी मृत्युको प्रकट करता है । जो भौंरे इन्द्रध्वजपर शहदकी मुहाल लगा दें तौ तस्करोंकी मृत्यु होती है । ध्वजपर उल्का गिरे तौ पुरोहितकी और वज्र गिरे तो राजाकी रानीकी मृत्यु होती है॥६३॥ पताकाके गिरनेसे रानीका नाश और पिटकके गिरनेसे सूखा पडता है बिचला, ऊपरका और जडका भाग इन्द्रध्वजका टूट जाय तौ क्रमसे मंत्री, राजा और पुरवासियोंका नाश करता है ॥ ६४ ॥ इसपर धूम छा जाय तौ मोह होता है, बीचमेंसे टूटकर गिर जाय तौ मंत्रियोंका अभाव हुआ करता है । उत्तरादि चार दिशाओंमें टूटकर गिरे तौ क्रमसे ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्रको ग्लानि उत्पन्न करता है । कुमारियां कट फट जांय तो व्यभिचारिणी स्त्रियां मरती हैं ॥ ६५ ॥ इन्द्रध्वज उठानेके समय उसके रास्ते कहीं अटक जाय तौ बालकोंको पीडा होती है । तोरणकी बगलमें रक्खे हुए काठके टूट जानेसे राजमाताको पीडा होती है, बालक या दूत इन्द्रध्वजके समीप जैसी २ चेष्टा करें वैसाही ( अशुभ कार्य होनेपर ) पापकर या ( शुभकार्यमें ) शुभकारी होता है॥६६॥उठे हुए और पूजि ध्वजकी

नृपोऽहनि पञ्चमे । प्रकृतिभिः सह लक्ष्म विसर्जयेद्बलभिदः स्वबलाभिविवृद्धये ॥ ६७ ॥ उपरिचरवसुप्रवर्तितं नृपतिभिरप्यनु सन्ततं कृतम् । विधिमिमम-नुमन्य पार्थिवो न रिपुकृतं भयमाप्नुयादिति ॥ ६८ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्सं० मिन्द्रध्वजसम्पन्नाम त्रिचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४३ ॥

---

## अथ चतुश्चत्वारिंशोऽध्यायः ।

### नीराजनम् ।

भगवति जलधरपक्ष्मक्षपाकरार्केक्षणे कमलनाभे । उन्मीलयति तुरङ्गम-करिनरनीराजनं कुर्यात् ॥ १ ॥ द्वादश्यामष्टम्यां कार्त्तिकशुक्लस्य पञ्चदश्यां वा। आश्वयुजे वा कुर्यान्नीराजनसंज्ञितां शान्तिम् ॥ २ ॥ नगरोत्तरपूर्वदिशि प्रशस्त-भूमौ प्रशस्तदारुमयम् । षोडशहस्तोच्छ्रायं दशविपुलं तोरणं कार्यम् ॥ ३ ॥ सर्जोदुम्बरशाखाककुभमयं शान्तिसद्म कुशबहुलम् । वंशविनिर्मितमत्स्यध्वज-चक्रालंकृतद्वारम् ॥ ४ ॥ प्रतिसरया तुरगणां भल्लातकशालिकुष्ठसिद्धार्थान् ।

---

भली भांतिसे चार दिन पूजा कर पांचवें दिन प्रजाको साथ ले राजा उस इन्द्रध्वजको विसर्ज्जन करे तौ राजाकी सेनाका बल बढता है ॥ ६७ ॥ उपरिचरवसुराजासें चलाई हुई, फिर राजाओंके द्वारा सदा की हुई इस विधिसे जो राजा इस प्रकारसे इन्द्रध्वजकी पूजा करेंगे, वे शत्रु लोगोंसे भयको प्राप्त नहीं होंगे ॥ ६८ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायांबृहत्संहितायांपश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य-पण्डितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायांभाषाटीकायांत्रिचत्वारिंशोऽध्यायः ॥४३॥

---

बादल जिसकी आंखोंके पलक हैं, चंद्रमा सूर्य जिसके दोनों नेत्र हैं वह भग-वान् कमलनाभ जब नेत्र खोलते हैं अर्थात् जागते हैं तब घोडे, हाथी और मनु-ष्योंको नीराजन करना चाहिये ॥ १ ॥ कार्तिकके शुक्लपक्षकी पूर्णिमा, द्वादशी और अष्टमीमें या आश्विनमासमें नीराजन संज्ञाकी शान्ति करे ॥ २ ॥ नगरकी उत्तर पूर्वदिशामें श्रेष्ठ भूमिके ऊपर अच्छे काठका सोलह हाथ ऊचा और दश हाथ चौडा एक तोरण बनावे ॥ ३ ॥ विजयसारका वृक्ष, गूलर और अर्जुनवृक्षके काठका शांतिग्रह बनावे तिसमें बहुतसे कुशभी रक्खे हों । इसके द्वारमें बांसके बने हुए मत्स्य; ध्वज और चक्र लगाये जांय ॥ ४ ॥ शान्तिग्रह और सबकी पुष्टिके

कण्ठेषु निबध्नीयात् पुष्ट्यर्थं शान्तिगृहगानाम् ॥५॥ रविवरुणविश्वदेवप्रजेशपुरुहूतवैष्णवैर्मन्त्रैः । सप्ताहं शान्तिगृहे कुर्याच्छान्तिं तुरङ्गाणाम् ॥ ६ ॥ अभ्यर्चिता न परुषं वक्तव्या नापि ताडनीयास्ते।पुण्याहशंखतूर्यध्वनिगीतरवैर्विमुक्तभयाः ॥ ७ ॥ प्राप्तेऽष्टमेऽह्नि कुर्यादुदङ्मुखं तोरणस्य दक्षिणतः । कुशचीरावृतमाश्रममग्निं पुरतोऽस्य वेद्यां च ॥८॥ चन्दनकुष्ठसमङ्गाहरितालमनःशिलाप्रियंगुवचाः । दन्त्यमृताञ्जनरजनीसुवर्णपुष्पाग्निमन्थाश्च ॥ ९ ॥ श्वेतां सपूर्णकोशां कटम्भरात्रायमाणसहदेवीः । नागकुसुमं स्वगुप्तां शतावरीं सोमराजीं च ॥ १० ॥ कलशेष्वेतान् कृत्वा सम्भारानुपहरेद्बलिं सम्यक् । भक्ष्यैर्नानाकारैर्मधुपायसयावकप्रचुरैः॥ ११॥ खदिरपलाशोदुम्बरकाश्मर्यश्वत्थानिर्मिताः समिधः । स्रुक्कनकाद्रजताद्वा कर्त्तव्या भूतिकामेन ॥ १२ ॥ पूर्वाभिमुखः श्रीमान् वैयाघ्रे चर्मणि स्थितो राजा।तिष्ठेदनलसमीपे तुरगभिषग्दैववित्सहितः ॥ १३ ॥ यात्रायां यदभिहितं ग्रहयज्ञविधौ महेन्द्रकेतौ च ।

---

लिये घोडोंके गलेमें प्रतिसिरामंत्रसे भिलावा, शठीके धान्य, कूठ और सरसोंका बांधना उचित है ॥५॥ सूर्य, वरुण, विश्वेदेव, प्रजापति, इन्द्र और विष्णुजीके मंत्रोंसे शान्तिगृहमें एक सप्ताहतक घोडोंकी शान्ति करे ॥ ६ ॥ वे घोडे पुण्याह, शंख, भेरीध्वनि और गीतध्वनिसे भयरहित और पूजित हों, कठोर वचनसे या और किसी प्रकारसे डराये धमकाये न जावें ॥ ७ ॥ जब आठवां दिन प्राप्त हो तो कुश और चीरसे ढकी हुई आश्रमकी अग्निको तोरणकी दक्षिण ओरसे उत्तरकी ओर वेदीके ऊपर स्थापन करे ॥ ८ ॥ चन्दन, कूठ, मंजीठ, हरिताल, मैनशिल, कंगनी, वच, अमृत, अंजन, हलदी, सुवर्ण, फूल, गनियारी ॥९॥ सफेद फटकरी, पूर्णकोशा, कुटकी, त्रायमान, सहदेवी बूंटी, श्वेतवर्ण पूर्णकोष, नागकेशर, कोंच, शतावर और सोमवल्ली ॥१०॥ यह सब वस्तु बराबर लेकर कलशोंमें डाले और बहुतसा मधु, खीर, यावकादि अनेक भांति खानेके पदार्थोंके साथ भलीभांति बलि देवे ॥११॥ खैर, ढाक, गूलर, गम्भारी और पीपलके काठकी समिधा बनावे, सम्पत्ति चाहनेवालेको सोने या चांदीका स्रवा बनाना चाहिये ॥ १२ ॥ व्याघ्रके चमडेपर स्थित हो पूर्वको मुख किये श्रीमान् राजा अश्व, वैद्य और दैवज्ञ लोगोंके साथ अग्निके समीप बैठे ॥ १३ ॥ ग्रहयज्ञकी विधिमें यात्राके विषयमें और महेन्द्र केतुके विषयमें वेदी, पुरोहित और अग्निके लक्षण जो कहे हैं वे सब इस विधानमें भी जानने

वेदीपुरोहितानललक्षणमस्मिंस्तदवधार्यम् ॥ १४ ॥ लक्षणयुक्तं तुरगं द्विरदवरं चैव दीक्षितं स्नातम् । अहतसिताम्बरगन्धस्रग्धूपाभ्यर्चितं कृत्वा ॥ १५ ॥ आश्रमतोरणमूलं समुपनयेत्सान्त्वयञ्छनैर्वाचा। वादित्रशंखपुण्याहनिःस्वनापूरितदिगन्तम् ॥ १६ ॥ यद्यानीतस्तिष्ठेद्दक्षिणचरणं हयः समुत्क्षिप्य । स जयति तदा नरेन्द्रः शत्रूनचिराद्विना यत्नात् ॥ १७ ॥ त्रस्यन्नेष्टो राज्ञः परिशेषं चेष्टितं द्विपहयानाम् । यात्रायां व्याख्यातं तदिह विचिन्त्यं यथायुक्ति॥ १८ ॥ पिण्डमभिमन्त्र्य दद्यात् पुरोहितो वाजिने स यदि जिघ्रेत् । अश्नीयाद्वा जयकृद्विपरीतोऽतोऽन्यथाभिहितः॥ १९ ॥ कलशोदकेषु शाखामाप्लाव्यौदुम्बरीं स्पृशेत्तुरगान् । शान्तिकपौष्टिकमन्त्रैरेवं सेनां सनृपनागाम् ॥ २० ॥ शान्ति राष्ट्रविवृद्ध्यै कृत्वा भूयोऽभिचारकैर्मन्त्रैः।मृण्मयमरिं विभिन्द्याच्छूलेनोरःस्थले विप्रः ॥ २१ ॥ खलिनं हयाय दद्यादभिमन्त्र्य पुरोहितस्ततो राजा । आरुह्योदक्पूर्वां यायान्नीराजितः सबलः ॥ २२ ॥ मृदङ्गशंखध्वनिहृष्टकुञ्जरस्रवन्मदा-

---

चाहिये ॥ १४ ॥ उत्तम लक्षणवाले हाथी, घोडेको दीक्षा देकर न्हवाय, नवीन वस्त्र पहिराय फूलोंके हार और गंध धूपादिसे पूजन कर ॥ १५ ॥ मीठे वचन कह उसको समझाते बुझाते धीरे २ अनेक प्रकारके बाजे, शंख, पुण्ययुक्त शब्दोंसे जिसकी ध्वनि दिशामें भर गई है ऐसे आश्रमतोरणमूलके समीप उठाकर लावे ॥ १६ ॥ जो लाया हुआ घोडा पहले दाया चरण उठाकर खडा रहे तो वह राजा शीघ्र और विना परिश्रमके शत्रुओंको जीत लेगा. परन्तु अश्वके भीत होनेसे राजाको भय होता है. हाथी, घोडोंकी बाकी चेष्टाका फल जो यात्राध्यायमें कहा है सो यहांपर यथायुक्तिसे विचारना चाहिये ॥ १७ ॥ १८ ॥ पुरोहित मंत्र पढकर अश्वको भोजन करनेके लिये पिण्ड दे और घोडा उसको सूंघ ले या आहार कर ले तो जयदायी होता है. इससे विपरीतका होना अशुभ कहा है ॥ १९ ॥ गूलरकी शाखा कलशके जलसे भिगोकर राजा और हाथियोंसे युक्त सेना और घोडोंकी शान्तिके लिये पौष्टिकमंत्रसे पुरोहित या ब्राह्मण स्पर्श करे और राज्यकी वृद्धिके लिये अभिचारके मंत्र पढ बारंवार शान्ति करे. पुरोहितको उचित है कि, मृत्तिकाकी शत्रुमूर्त्ति बनाय शूलसे उसकी छातीको फाडे ॥ २० ॥ २१ ॥ पुरोहित मंत्र पढकर लगामको घोडेके मुखमें दे, फिर राजा उस अश्वपर सवार हो नीराजित होकर सेनाके साथ उत्तर दिशामें जाय ॥ २२ ॥ वह मृदंग, शंखध्वनि

मोदसुगन्धिमारुतः। शिरोमणिव्रातचलत्प्रभाचयैर्ज्वलन्विवस्वानिव तोयदात्यये ॥ २३ ॥ हंसपंक्तिभिरितस्ततोऽद्रिराट् सम्पतद्भिरिव शुक्लचामरैः। मृष्टगन्धपवनानुवाहिभिर्धूयमानरुचिरस्रगम्बरः ॥ २४ ॥ नैकवर्णमणिवज्रभूषितैर्भूषितो मुकुटकुण्डलाङ्गदैः । भूरिरत्नकिरणानुरञ्जितः शक्रकार्मुकरुचं समुद्वहन् ॥ २५ ॥ उत्पतद्भिरिव खं तुरङ्गमैर्दारयद्भिरिव दन्तिभिर्धराम्। निर्जितारिभिरिवामरैर्नरैः शक्रवत्परिवृतो व्रजेन्नृपः ॥ २६ ॥ सवज्रमुक्ताफलभूषणोऽथवा सितस्रगुष्णीषविलेपनाम्बरः । धृतातपत्रो गजपृष्ठमाश्रितो घनोपरीवेन्दुतले भृगोः सुतः ॥ २७ ॥ सम्प्रहृष्टनरवाजिकुञ्जरं निर्मलप्रहरणांशुभासुरम् । निर्विकारमरिपक्षभीषणं यस्य सैन्यमचिरात्स गां जयेत् ॥ २८ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायां नीराजनविधिर्नाम चतुश्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४४ ॥

---

और मद झरते हुए हर्षित हाथीकी मदगन्धसे सुगन्धित हुई, पवनके सेवनसे हर्षित हो मुकुटमें जडी हुई मणियोंकी चञ्चल कान्तिसे बादल फट जानेपर सूर्यकी समान प्रकाशमान मूर्ति धारण करके शुद्ध गन्धयुक्त पवनके पीछे वहते हुए गिरनेवाले श्वेत चामरसे हंसावलीसे शोभायमान पर्वतराजकी समान कम्पायमान, सुन्दरमाला और सुन्दर वस्त्र पहरकर शोभित हो ॥ २३ ॥ २४ ॥ अनेक रंगके मणि और हीरोंसे भूषित, मुकुट, कुण्डल और बाजू धारण करे हुए राजा तिस कालमें अनेक रत्नोंकी किरणोंसे रंगे हुए इन्द्रधनुषकी समान सुन्दर रूप धारण करके आकाशमें मानो उडते हुए घोडे, धरनीके विदारण करनेवाले हाथी और शत्रुको विजय करनेवाले मनुष्योंके साथ, देवताओंसे घिरे हुए इन्द्रकी समान गमन करे॥२५॥२६॥ अथवा हीरा, मोती, जडी श्वेतमाला, पगडी, उबटना या चंदनादि लगाय, वस्त्र पहर, छत्र धारण कर हाथीपर सवार हो, मेघके ऊपर चन्द्रमाके नीचे विराजमान शुक्रकी समान गमन करे ॥ २७ ॥ तिस कालमें जिसकी सेना हर्षित है और हर्षित हाथी, घोडे और मनुष्योंसे युक्त है, निर्मल अस्त्र शस्त्रोंकी कान्तिसे प्रकाशमान है, विकाररहित और शत्रुपक्षको भय उपजानेवाली होती है, वह राजा शीघ्रही पृथ्वीको जीत लेनेमें समर्थ होता है ॥ २८ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचि० बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्यपंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां चतुश्चत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४४ ॥

गुणोत्तरमयं च मन्त्रोऽत्र मुनिगीतः ॥ ५१ ॥ आज्यं तेजः समुद्दिष्टमाज्यं पापहरं परम्। आज्यं सुराणामाहार आज्ये लोकाः प्रतिष्ठिताः ॥ ५२ ॥ भौमान्तरिक्षं दिव्यं च यत्ते किल्बिषमागतम्। सर्वं तदाज्यसंस्पर्शात्प्रणाशमुपगच्छतु ॥ ५३ ॥ कम्बलमपनीय ततः पुण्यस्नानाम्बुभिः सफलपुष्पैः।अभिषिञ्चेन्मनुजेन्द्रं पुरोहितोऽनेन मन्त्रेण ॥ ५४ ॥ सुरास्त्वामभिषिञ्चन्तु ये च सिद्धाः पुरातनाः। ब्रह्मा विष्णुश्च शम्भुश्च साध्याश्च समरुद्गणाः ॥ ५५ ॥ आदित्या वसवो रुद्रा अश्विनौ च भिषग्वरौ। अदितिर्देवमाता च स्वाहा सिद्धिः सरस्वती ॥५६ ॥ कीर्तिर्लक्ष्मीर्धृतिः श्रीश्च सिनीवाली कुहूस्तथा। दनुश्च सुरसा चैव विनता कद्रुरेव च॥५७॥देवपत्न्यश्च या नोक्ता देवमातर एव च। सर्वास्त्वामभिषिञ्चन्तु दिव्याश्चाप्सरसां गणाः ॥५८॥ नक्षत्राणि मुहूर्ताश्च पक्षाहोरात्रसन्धयः। संवत्सरा दिनेशाश्च कलाः काष्ठाः क्षणा लवाः ॥ ५९ ॥ सर्वे त्वामभिषिञ्चन्तु कालस्यावयवाः शुभाः। वैमानिकाः सुरगणा मनवः सागरैः सह ॥६०॥ सप्तर्षयः सदाराश्च ध्रुवस्थानानि यानि च।

---

जितने अधिक होंगे उतनाही गुण अधिक बढेगा. इस विषयमें मुनिका कहा हुआ यह मन्त्र है;–"आज्य ( घी ) ही परम तेज है, आज्यही श्रेष्ठ और पापका नाश करनेवाला है, आज्यही देवताओंका आहार और समस्त लोक आज्यमेंही प्रतिष्ठित हो रहे हैं. हे राजन्! भौम, आन्तरिक्ष और दिव्य जो समस्त पाप आपको उपस्थित हुए हैं, वह समस्त आज्यको छूकर नाशको प्राप्त होते हैं"॥५१॥५२॥५३॥ फिर पुरोहित राजाके शरीरसे कम्बलको उतारकर फल और पुष्पयुक्त पुण्यस्नानके जलमें राजाका अभिषेक करे. तिस विषयका मंत्र यह है–"ब्रह्मा, विष्णु, शम्भु, मरुद्गण, साध्य और जो देवता सिद्ध व पुरातन हैं वह तुम्हारा अभिषेक करें. आदित्य, बसु, रुद्र, वैद्योंमें श्रेष्ठ दोनों अश्विनीकुमार, देवताओंकी माता अदिति, स्वाहा, सिद्धि, सरस्वती, कीर्ति, लक्ष्मी, धृति, श्री, सिनीवाली, कुहू, दनु, सुरसा, विनता, कद्रु, देवताओंकी मातायें और दिव्य अप्सरायें यह सब तुम्हारा अभिषेक करें. नक्षत्र, मुहूर्त, पक्ष, दिवा, रात्रि, सन्ध्या, संवत्सर, श्रेष्ठ दिन, कला, काष्ठा, क्षण और लव आदि कालके शुभ अंग तुम्हारा अभिषेक करें. विमानमें बैठनेवाले देवतागण, सागर, मनु, स्त्रियोंके साथ सातों ऋषि, समस्त ध्रुवस्थान, मरीचि, अत्रि, पुलह, पुलस्त्य, क्रतु, अंगिरा, भृगु, सनत्कुमार, सनक, सनन्दन, सनातन,

मरीचिरत्रिः पुलहः पुलस्त्यः क्रतुरङ्गिराः ॥ ६१ ॥ भृगुः सनत्कुमारश्च सनकोऽथ सनन्दनः । सनातनश्च दक्षश्च जैगीषव्यो भगन्दरः ॥ ६२ ॥ एकतश्च द्वितश्चैव त्रितो जाबालिकश्यपौ । दुर्वासा दुर्विनीतश्च कण्वः कात्यायनस्तथा ॥ ६३ ॥ मार्कण्डेयो दीर्घतपाः शुनःशेफो विदूरथः।ऊर्वः संवर्तकश्चैव च्यवनोऽत्रिः पराशरः ॥ ६४ ॥ द्वैपायनो यवक्रीतो देवराजः सहानुजः।एते चान्ये च मुनयो वेदव्रतपरायणाः ॥ ६५ ॥ सशिष्यास्तेऽभिषिञ्चन्तु सदाराश्च तपोधनाः । पर्वतास्तरवो वल्ल्यः पुण्यान्यायतनानि च ॥ ६६ ॥ सरितश्च महाभागा नागाः किम्पुरुषास्तथा । वैखानसा महाभागा द्विजा वैहायसाश्च ये ॥ ६७ ॥ प्रजापतिर्दितिश्चैव गावो विश्वस्य मातरः।वाहनानि च दिव्यानि सर्वलोकाश्चराचराः ॥ ६८ ॥ अग्नयः पितरस्तारा जीमूताः खं दिशो जलम्। एते चान्ये च बहवः पुण्यसङ्कीर्तनाः शुभाः ॥ ६९ ॥ तोयैस्त्वामभिषिञ्चन्तु सर्वोत्पातनिबर्हणैः। कल्याणं ते प्रकुर्वन्तु आयुरारोग्यमेव च ॥ ७० ॥ इत्येतैश्चान्यैश्चाप्यथर्वकल्पविहितैः सरुद्रगणैः।कौष्माण्डमहारौहिणकुबेरहृद्यैः समृद्ध्या च ॥ ७१ ॥ आपो हिष्ठा तिसृभिर्हिरण्यवर्णेति चतसृभिर्जप्तम्।कार्पासिकवस्त्र-

---

दक्ष, जैगीषव्य, भगन्दर, एकत, द्वित, त्रित, जाबालि, कश्यप, दुर्विनीत, दुर्वासा, कण्व, कात्यायन, दीर्घतपा, मार्कण्डेय, शुनःशेफ, विदूरथ, ऊर्ध्व, संवर्त्तक, च्यवन, अत्रि, पराशर, द्वैपायन, यवक्रीत, अनुजके साथ देवराज, शिष्य और भार्याके साथ और वेद पढनेवाले मुनिगण जो तपस्वी हैं समस्त पर्वत और वृक्ष, बेलें और पवित्र देवमन्दिर तुम्हारा अभिषेक करें । महाभागा नदी, नाग, किम्पुरुषगण, वानप्रस्थ धर्मावलम्बी और आकाशवासी महाभागवाले द्विजगण, प्रजापति, दिति दैत्यकी माता, सब गायें, समस्त दिव्य वाहन, समस्त चराचर लोक, अग्निगण, पितृ, तारा, समस्त मेघ, आकाश, सब दिशायें, जल और बहुपुण्यसंकीर्तन, शुभदायी सर्व प्रकारके उत्पातोंको दूर करनेवाले जल तुम्हारा अभिषेक करें और तुमको कल्याण, आयु और आरोग्य दान करें " ॥ ५४ ॥ ५५ ॥ ५६ ॥ ५७ ॥ ५८ ॥ ५९ ॥ ६० ॥ ६१ ॥ ६२ ॥ ॥ ६३ ॥ ६४ ॥ ६५ ॥ ६६ ॥ ६७ ॥ ६८ ॥ ६९ ॥ ७० ॥ रुद्रों करके युक्त कौष्माण्ड, महारौहिण, कुबेरादि, मनोहर अथर्वकल्पके कहे हुए मंत्र यह मंत्र व और सब समृद्धियोंसे अभिषेक करे. " आपोहिष्ठा " आदि तीन ऋक्, और

युगं बिभृयात्स्नातो नराधिपतिः ॥ ७२ ॥ पुण्याहशंखशब्दैराचान्तोऽभ्यर्च्य देवगुरुविप्रान् । छत्रध्वजायुधानि च ततः स्वपूजां प्रयुञ्जीत॥ ७३॥आयुष्यं वर्चस्यं रायस्पोषाभिर्ऋग्भिरेताभिः । परिजप्तं वैजयिकं नवं विदध्यादलङ्कारम् ॥७४॥ गत्वा द्वितीयवेदीं समुपविशेच्चर्मणामुपरि राजा । देयानि चैव चर्माण्युपर्युपर्येवमेतानि ॥ ७५ ॥ वृषस्य वृषदंशस्य रुरोश्च पृषतस्य च। तेषामुपरि सिंहस्य व्याघ्रस्य च ततः परम् ॥ ७६ ॥ मुख्यस्थाने जुहुयात् पुरोहितोऽग्निं समित्तिलघृताद्यैः । त्रिनयनशक्रबृहस्पति-नारायणनित्यगतिऋग्भिः ॥७७॥ इन्द्रध्वजनिर्दिष्टान्यग्निनिमित्तानि दैवविद्-ब्रूयात् । कृत्वाशेषसमाप्तिं पुरोहितः प्राञ्जलिर्ब्रूयात् ॥७८॥ यान्तु देवगणाः सर्वे पूजामादाय पार्थिवात् । सिद्धिं दत्त्वा सुविपुलां पुनरागमनाय वै॥७९॥ नृपतिरतो दैवज्ञं पुरोहितं चार्चयेद्धनैर्बहुभिः। अन्यांश्च दक्षिणीयान् यथार्हतः श्रोत्रियप्रभृतीन् ॥ ८० ॥ दत्त्वाभयं प्रजानामाघातस्थानगान्विसृज्य पशून् ।

---

" हिरण्यवर्णादि " चार ऋक् जप करें. फिर राजा स्नान करके दो कपासी वस्त्रोंको पहिरे ॥ ७१ ॥ ७२ ॥ तिसके उपरान्त राजा पुण्याहवाचन और शंखशब्दसे आचमन करके देव, गुरु और ब्राह्मणोंकी पूजा करनेके पश्चात् छत्र, ध्वज और समस्त शस्त्रोंका अपनी पूजामें करे ॥ ७३ ॥ " आयुष्यं वर्चस्यं रायस्पोषाः " अलंकारोंपर इन ऋचोंका जप करनेसे राजा विजयके नये अलंकार धारण करे ॥ ७४ ॥ फिर राजा दूसरी वेदीमें जायकर पहले कहे हुए सब चमडोंके ऊपर बैठे. आगे कहे हुए चर्म ऊपर ऊपर देना चाहिये ॥ ७५ ॥ बैल, विलाव, रुरु, पृषत् ( हरिण ), सिंह और व्याघ्रका चर्म एकके ऊपर एक इस प्रकारसे रक्खे ॥ ७६ ॥ पुरोहितको चाहिये कि वेदीके मध्यमें शम्भु, इन्द्र, बृहस्पति, नारायण और वायुके ऋक् करके समिध, तिल और घृतकी अग्निमें आहुति देवे ॥ ७७ ॥ इन्द्रध्वजके अध्यायमें कहे हुए अग्निके सब निमित्त दैवज्ञ कहे और सबको समाप्त करके पुरोहित हाथ जोडकर कहे,-हे देवताओं ! आप सब देवता राजासे पूजा प्राप्त करके महान् सिद्धि देकर पुनर्वार आगमनके लिये गमन करें ॥७८॥७९॥ फिर राजाको चाहिये कि दैवज्ञ और पुरोहितको बहुतसा धन देकर पूजा करे, दक्षिणा योग्य और श्रोत्रिय आदिको यथायोग्य पूजे ॥ ८० ॥ प्रजाओंको अभय अघात ( वधके ) स्थानमें गये हुए पशुओंको छोडकर, अभ्य-

बन्धनमोक्षं कुर्यादभ्यन्तरदोषकृद्वर्जम् ॥ ८१ ॥ एतत् प्रयुज्यमानं प्रतिपुष्यं सुखयशोऽर्थवृद्धिकरम् । पुष्यं विनार्धफलदा पौषी शान्तिः पुरा प्रोक्ता ॥८२॥ राष्ट्रोत्पातोपसर्गेषु राहोः केतोश्च दर्शने । ग्रहावमर्दने चैव पुष्यस्नानं समाचरेत् ॥ ८३ ॥ नास्ति लोके स उत्पातो यो ह्यनेन न शाम्यति।मङ्गलं चापरं नास्ति यदस्मादतिरिच्यते ॥८४॥ अधिराज्यार्थिनो राज्ञः पुत्रजन्म च कांक्षतः । तत्पूर्वमभिषेके च विधिरेष प्रशस्यते ॥८५॥ महेन्द्रार्थमुवाचेदं बृहत्कीर्तिर्बृहस्पतिः । स्नानमायुःप्रजावृद्धिसौभाग्यकरणं परम् ॥ ८६ ॥ अनेनैव विधानेन हस्त्यश्वं स्नापयीत यः । तस्याभयविनिर्मुक्तं परां सिद्धिमवाप्नुयात् ॥ ८७ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायां पुष्यस्नानं नामाष्टचत्वारिंशोऽध्यायः ॥ ४८ ॥

---

न्तर दोष करनेवालेके सिवाय और सबके बन्धन छोड देवे ॥ ८१ ॥ हरेक पुष्य नक्षत्रमें सुख, यश और धनकी बढानेवाली यह शान्ति करनी चाहिये. जो पूसमासकी पूर्णिमामें पुष्य नक्षत्र न हो तो वह आधे फलकी देनेवाली है. इसमें जो शान्ति करनी चाहिये सो पहिले कही है ॥ ८२ ॥ राज्यमें उत्पात या और प्रकारके उपसर्ग हों अथवा राहु केतुके दर्शनसे या ग्रहोंके सतानेपर पुष्यस्नान करना चाहिये ॥ ८३ ॥ इस पृथ्वीमें ऐसा कोई उत्पात नहीं है, जो इस शान्तिसे दूर न हो जाय और ऐसा अमंगलभी नहीं है, जो इस शान्तिको लांघनेमें समर्थ होवे ॥ ८४ ॥ इस कारण राज्यपर बैठनेकी इच्छा करनेवाले, पुत्रका जन्म चाहनेवाले राजाके लिये अभिषेककी यह विधिही सबसे पहले श्रेष्ठ है ॥ ८५ ॥ बडी कीर्तिवाले बृहस्पतिजीने इन्द्रके लिये इसको कहा है. यह उत्तम पुष्यस्नानविधि आयुः प्रजाको बढानेवाली और सौभाग्यकी बढानेवाली है ॥ ८६ ॥ जो राजा इस विधानसे हाथी और घोडोंको स्नान कराता है, पाप छूटकर उसको श्रेष्ठ सिद्धि प्राप्त होती है ॥ ८७ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य-पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायामष्टचत्वारिंशोऽध्यायः ४८

# अथैकोनपंचाशत्तमोऽध्यायः ।

## पट्टलक्षणम् ।

विस्तरशो निर्दिष्टं पट्टानां लक्षणं यदाचार्यैः । तत्संक्षेपः क्रियते मयात्र सकलार्थसम्पन्नः ॥ १ ॥ पट्टः शुभदो राज्ञां मध्येऽष्टावंगुलानि विस्तीर्णः । सप्त नरेन्द्रमहिष्या षड् युवराजस्य निर्दिष्टः ॥ २ ॥ चतुरंगुलविस्तारः पट्टः सेनापतेर्भवति मध्ये । द्वे च प्रसादपट्टः पञ्चैते कीर्तिताः पट्टाः ॥ ३ ॥ सर्वे द्विगुणायामा मध्यादर्धेन पार्श्वविस्तीर्णाः । सर्वे च शुद्धकाञ्चनविनिर्मिताः श्रेयसो वृद्ध्यै ॥ ४ ॥ पञ्चशिखो भूमिपतेस्त्रिशिखो युवराजपार्थिवमहिष्योः । एकशिखः सैन्यपतेः प्रसादपट्टो विना शिखया ॥ ५ ॥ क्रियमाणं यदि पत्रं सुखेन विस्तारमेति पट्टस्य। वृद्धिजयौ भूमिपतेस्तथा प्रजानां च सुखसम्पत् ॥ ६ ॥ जीवितराज्यविनाशं करोति मध्ये व्रणः समुत्पन्नः । मध्ये स्फुटितस्त्याज्यो विघ्नकरः पार्श्वयोः स्फुटितः ॥ ७ ॥ अशुभनिमित्तोत्पत्तौ

---

आचार्योंने विस्तारसे पट्टके जो लक्षण कहे हैं, सर्व अर्थवाले वही लक्षण संक्षेपसे कहे जाते हैं ॥१॥ बीचसे आठ अंगुलके विस्तारवाला मुकुट राजाओंको शुभदायी होता है; सात अंगुल विस्तारवाला हो तौ रानीको और छः अंगुलके विस्तारवाला हो तौ युवराजको शुभ होता है ॥ २ ॥ बीचमें चार अंगुलके विस्तारवाला मुकुट सेनापतिको शुभदायी होता है, दो अंगुलके विस्तारवाला पट्ट प्रसाद-मुकुट कहा जाता है. यह पांच प्रकारके मुकुट कहे गये ॥ ३ ॥ समस्त मुकुटही विस्तारसे दूने दीर्घ हों और उनका पार्श्व विस्तारसे आधा हो, समस्त शुद्ध कांचनके बने हों तौ शुभको बढाते हैं ॥ ४ ॥ पांच शिखावाला मुकुट राजाको, तीन शिखावाला मुकुट युवराज और रानीको और एक शिखावाला मुकुट सेनापतिको शुभदायी है और विना शिखाका प्रसाद-मकुटभी शुभदायी होता है ॥ ५ ॥ जो मुकुटके बनाये हुए पत्र सुखसे फैल जांय तौ राजाकी वृद्धि व जय और प्रजाको सुख सम्पत्तिकी प्राप्ति होती है ॥ ६ ॥ पत्रमें दाग हों तौ जीव और राज्यका नाश हो और बीचमें फूटा हुआ हो तौ त्याग कर देना उचित है, उसकी दोनों बगले फूटी हों तौ विघ्नकारी होता है ॥ ७ ॥ इस प्रकार अशुभ निमित्तकी उत्पत्तिमें शास्त्रके

शास्त्रज्ञः शान्तिमादिशेद्राज्ञः।शस्तनिमित्तः पट्टो नृपराष्ट्रविवृद्धये भवति॥ ८॥
इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्सं० पट्टलक्षणंनामैकोनपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ४९॥

# अथ पंचाशत्तमोऽध्यायः ।

## खङ्गलक्षणम् ।

अंगुलशतार्धमुत्तम ऊनः स्यात्पञ्चविंशतिं खङ्गः । अंगुलमानाज्ज्ञेयो व्रणोऽशुभो विषमपर्वस्थः ॥ १ ॥ श्रीवृक्षवर्द्धमानातपत्रशिवलिङ्गकुण्डलाब्जानाम्। सदृशा व्रणाः प्रशस्ता ध्वजायुधस्वस्तिकानां च ॥ २॥ कृकलासकाककङ्कक्रव्यादकबन्धवृश्चिकाकृतयः । खङ्गे व्रणा न शुभदा वंशानुगाः प्रभूताश्च ॥ ३ ॥ स्फुटितो ह्रस्वः कुण्ठो वंशच्छिन्नो न दृङ्मनोऽनुगतः। अस्वन इति चानिष्टः प्रोक्तविपर्यस्त इष्टफलः ॥ ४ ॥ क्वणितं मरणायोक्तं पराजयाय प्रवर्तनं कोशात् । स्वयमुद्गीर्णे युद्धं ज्वलिते विजयो भवति खङ्गे ॥ ५ ॥ नाकारणं

---

जाननेवाले शान्तिकी आज्ञा दें, जिस मुकुटमें किसी प्रकारके अशुभ चिह्न नहीं होते, तिसके धारण करनेसे राजाका राज्य बढता है ॥ ८ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य-पंडितवलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायामेकोनपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ४९ ॥

---

पचास अंगुलके प्रमाणका खङ्ग उत्तम है, पचीस अंगुलके परिमाणका खङ्ग अधम है. अंगुलिके परिमाणसे इसमें व्रणको जानना चाहिये, यदि विषम अंगुलिके परिमाणमें अर्थात् ३ । ५ । ७ । ९ । आदिमें व्रण हो तो अशुभ है ॥ १ ॥ श्रीवृक्ष, वर्द्धमान, आतपत्र, शिवलिङ्ग, कुंडल, कमल, ध्वज, आयुध और स्वस्तिककी समान दाग शुभदायी है ॥ २ ॥ गिरगिट, काक, गिद्ध, क्रव्याद, कबन्ध वा बिच्छूके आकारका अथवा बांसकी समान बहुतसे दागवाला खङ्ग शुभदायी नहीं होता ॥ ३ ॥ फूटा हुआ, छोटा, खुटला, वंशछिन्न, दृष्टि और मनको न अच्छा लगनेवाला और शब्दरहित खङ्ग अनिष्टकारी है. इससे विपरीत हो तौ इष्टफलका देनेवाला है ॥ ४ ॥ अचानक खङ्गमेंसे शब्द हो तौ मरणका कारण है, म्यानसे खटखटानेपर पराजय, स्वयं म्यानसे निकल पडे तो युद्ध और प्रकाशमान हो तो विजय होती है ॥ ५ ॥ राजाको चाहिये कि वृथा खङ्गको न म्यानसे

विवृणुयान्न विघट्टयेच्च पश्येन्न तत्र वदनं न वदेच्च मूल्यम् । देशं न चास्य कथयेत् प्रतिमानयेच्च नैव स्पृशेन्नृपतिरप्रयतोऽसियष्टिम् ॥ ६ ॥ गोजिह्वासंस्थानो नीलोत्पलवंशपत्रसदृशश्च।करवीरपत्रशूलाग्रमण्डलाग्राः प्रशस्ताः स्युः॥ ७॥ निष्पन्नो न च्छेद्यो निकषैः कार्यः प्रमाणयुक्तः सः । मूले म्रियते स्वामी जननी तस्याग्रतश्छिन्ने ॥ ८ ॥ यस्मिन्नृत्सरुप्रदेशे व्रणो भवेत्तद्वदेव खड्गस्य । वनितानामिव तिलको गुह्ये वाच्यो मुखे दृष्टा ॥ ९ ॥ अथवा स्पृशति यदङ्गं प्रष्टा निस्त्रिंशभृत्तदवधार्य । कोशस्थस्यादेश्यो व्रणोऽस्ति शास्त्रं विदित्वेदम् ॥ १० ॥ शिरसि स्पृष्टे प्रथमेऽङ्गुले द्वितीये ललाटसंस्पर्शे । भ्रूमध्ये च तृतीये नेत्रे स्पृष्टे चतुर्थे च ॥ ११ ॥ नासोष्ठकपोलहनुश्रवणग्रीवांसकेषु पञ्चाद्याः।उरसि द्वादशसंस्थस्त्रयोदशे कक्षयोर्ज्ञेयः ॥ १२ ॥ स्तनहृदयोदरकुक्षी-

---

निकाले या न हिलावे डुलावे, तिसमें मुख न देखे, तिसका मूल्य न कहे, इसकी उत्पत्तिका देश न बतावे और अपवित्र होकर उसको नहीं छुए ॥ ६ ॥ गायकी जीभके समान आकारवाला, नीले कमल और वंशके पत्रकी समान, कनेरके पत्तेकी समान, शूलाग्र और मंडलाग्र यही सब खड्ग अच्छे हैं ॥ ७ ॥ ऊपर कहे हुए प्रमाणवाले खड्गोंका कसौटीसे परीक्षा करना या काटना उचित नहीं है. खड्गकी नोक टूट जाय तो खड्गके स्वामीकी और मूठ टूट जाय तौ खड्गके मालिककी माता मरे ॥ ८ ॥ जिस प्रकार स्त्रियोंके मुखपर तिल देखकर उनके गुप्तस्थानमेंभी तिल कहे जा सकते हैं, वैसेही खड्गकी मूठमें हुए दागोंको देखकर, खड्गमें व्रण कहे जा सकते हैं ॥ ९ ॥ खड्गधारी पूछनेवाला ( इस खड्गके किस स्थानमें व्रण है बताओ ऐसा पूछकर ) जिस अंगको छुए दैवज्ञ तिसका निश्चय करके इस शस्त्रज्ञानके शास्त्रके अनुसार म्यानमें पडे हुए खड्गमें कहां २ व्रण हैं सो बता सकेगा ॥ १० ॥ जो पूछनेके समय प्रश्नका करनेवाला मस्तकको छुए तो कहना चाहिये कि खड्गके प्रथम अंगुलमें व्रण है, ललाट छुए तो दूसरे अंगुलमें, भौंवोंके बीचमें छुए तौ तीसरे अंगुलमें, नेत्रोंको छुए तो चौथे अंगुलमें व्रणका होना कहना चाहिये ॥ ११ ॥ जो प्रश्न करनेवाला नासिका, ओठ, गाल, ठोडी, कान, गरदन या अंसकन्ध स्थानोंको छुए तो क्रमसे पांचवें, छठे, सातवें, आठवें, नववें, दशवें और ग्यारहवें अंगुलमें व्रणका होना बताना चाहिये. उरके छूनेसे बारह अंगुलमें और दोनों कोखोंके छूनेसे तेरह अंगुलके स्थानमें व्रणका होना बतावे ॥ १२ ॥ स्तन, हृदय, उदर, कोख या नाभीका स्पर्श करनेसे क्रमानुसार

नाभीषु चतुर्दशाद्यो ज्ञेयाः। नाभीमूले कट्यां गुह्ये चैकोनविंशतितः॥ १३॥ ऊर्वोर्द्वाविंशे स्यादूर्वोर्मध्ये व्रणस्त्रयोविंशे।जानुनि च चतुर्विंशे जङ्घायां पञ्चविंशे च ॥ १४॥ जङ्घामध्ये गुल्फे पार्ष्ण्यां पादे तदङ्गुलीष्वपि च। षड्विंशतिकाद्या-त्रिंशदिति मतेन गर्गस्य॥ १५॥पुत्रमरणं धनाप्तिर्धनहानिः सम्पदश्च बन्धश्च। एकाद्यंगुलसंस्थैर्व्रणैः फलं निर्दिशेत् क्रमशः॥ १६॥ सुतलाभः कलहो हस्ति-लब्धयः पुत्रमरणधनलाभौ । क्रमशो विनाशवनिताप्तिचित्तदुःखानि षट्प्रभृति ॥१७॥ लब्धिर्हानिस्त्रीलब्धयो वधो वृद्धिमरणपरितोषाः । ज्ञेयाश्चतुर्दशादिषु धनहानिश्चैकविंशे स्यात् ॥ १८॥ वित्ताप्तिरनिर्वाणं धनागमो मृत्युसम्पदो-ऽस्वत्वम् । ऐश्वर्यमृत्युराज्यानि च क्रमात्त्रिंशदिति यावत् ॥ १९ ॥ परतो न विशेषफलं विषमसमुस्थास्तु पापशुभफलदाः । कैश्चिदफलाः प्रदिष्टा-

---

चौदहसे लेकर अठारह अंगुलतकके स्थानमें व्रण बतावे.नाभिकी जडमें, कमर या गुह्यस्थानके स्पर्श करनेसे क्रमानुसार उन्नीस वीस और इक्कीस अंगुलमें व्रण होता है ॥ १३ ॥ दोनों ऊरुके स्पर्श करनेसे २२ वें अंगुलमें और दोनों ऊरुओंका मध्य स्थान स्पर्श करनेसे २३ वें अंगुलमें व्रण होता है, जानुके स्पर्शसे २४ और जंघाके स्पर्शसे २५ अंगुलमें व्रण होता है ॥ १४ ॥ तिस कालमें जो पूछनेवाला दो जांघोंके मध्यमें, टंकना, एडी पांव और पांवोंकी अंगुली इनमेंसे किसी अंगको स्पर्श करे तो क्रमानुसार छब्बीस अंगुलसे लेकर तीस अंगुलतकके स्थानमें व्रणका होना निरूपण करे यह गर्गाचार्यका मत कहा गया ॥ १५ ॥ जो खड्गका व्रण एक अंगुलसे लेकर पांच अंगुलतक हो तो क्रमानुसार यह फल होता है;—पुत्रमरण, धनलाभ, धनहानि, सम्पत्ति और बन्धन ॥ १६ ॥ पुत्रलाभ, क्लेश, हस्तिलाभ, पुत्रमरण, धनलाभ, विनाश, स्त्रीप्राप्ति और चित्तका दुःख यह क्रमानुसार षडादि अंगुलके व्रणका फल है ॥ १७ ॥ लाभ, हानि, स्त्रीलाभ, वध, वृद्धि, मरण और संतोष यह फल क्रमानुसार चौदहसे आदि लेकर २० अंगुलमें व्रण हो तो उसके फल जानने चाहिये. २१ अंगुलमें व्रण होनेसे धनकी हानि होती है ॥ १८ ॥ धनकी प्राप्ति, अनिर्वाण, धनागम, मृत्यु, सम्पत्ति, निर्धनता, ऐश्वर्य, मृत्यु और राज्य यह फल क्रमशः बीस अंगुलसे लेकर तीस अंगुलितक नौ अंगुलवाले व्रणका फल है॥ १९ ॥ इसके पीछे और कोई फल नहीं कहा है तौभी विषम अंगुलमें व्रणका होना अशुभ फल और सममें होनेसे शुभ फल देता है और कोई कहते हैं कि तीस अंगुलके पश्चात्

स्त्रिंशत्परतोऽग्रमिति यावत् ॥२०॥ करवीरोत्पलगजमदघृतकुंकुमकुन्दचम्पकसगन्धः। शुभदोऽनिष्टो गोमूत्रपङ्कमेदःसदृशगन्धः॥२१॥कूर्मवसासृक्क्षारोपमश्च भयदुःखदो भवति गन्धः। वैदूर्यकनकविद्युत्प्रभो जयारोग्यवृद्धिकरः ॥ २२ ॥ इदमौशनसं च शस्त्रपानं रुधिरेण श्रियमिच्छतः प्रदीप्ताम्। हविषा गुणवत्सुताभिलिप्सोः सलिलेनाक्षयमिच्छतश्च वित्तम् ॥२३॥ वडवोष्ट्रकरेणुदुग्धपानं यदि पापेन समीहतेऽर्थसिद्धिम्। झषपित्तमृगाश्वबस्तुदुग्धैः करिहस्तच्छिदये सतालगर्भैः ॥२४॥ आर्कं पयो हुडुविषाणमषीसमेतं पारावताखुशकृता च युतं प्रलेपः। शस्त्रस्य तैलमथितस्य ततोऽस्य पानं पश्चाच्छितस्य न शिलासु भवेद्विघातः ॥ २५ ॥ क्षारे कदल्या मथितेन युक्ते दिनोषिते पायितमायसं यत्। सम्यक् छितं चाश्मनि नैति भङ्गं न चान्यलोहेष्वपि तस्य कौण्ठ्यम् ॥ २६ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्सं० खड्गलक्षणं नाम पञ्चाशत्तमोऽध्यायः।५०॥

---

शेषतक किसी स्थानमें व्रण हो तो किसी प्रकारका विशेष फल नहीं होता ॥ २० ॥ कनेर, उत्पल, हाथीका मद, घी, कुंकुम, कुन्द, या चम्पाकी समान गन्धवाला खड्ग हो तो शुभ फलदायी होता है, परन्तु गोमूत्र, पंक या मेदकी समान गन्ध आती हो तो अनिष्टकारी होता है ॥ २१ ॥ कूर्म, वसा, रक्त या क्षारकी समान गन्ध आनेसे भय और दुःखका देनेवाला होता है, जो खड्गमें वैदूर्य, सुवर्ण और बिजलीकी समान चमक हो तो जय और आरोग्यका बढानेवाला होता है ॥ २२ ॥ जिनको लक्ष्मीके प्राप्त करनेकी इच्छा है, उनको अपने शस्त्रोंका रुधिरसे पान देना चाहिये, गुणवान् पुत्रके प्राप्त करनेकी इच्छा करनेवालेके शस्त्रपर घृतसे पान देवे और अक्षय वित्तको चाहनेवालेके खड्गपर जलकी पान होनी चाहिये ऐसा शुक्राचार्यके बनाये शास्त्रका मत है ॥ २३ ॥ जो घोडी, ऊंटनी और हथनीके दूधसे पान दी जाय तो पापकार्यसे भली भांति अर्थकी सिद्धि होती है. मत्स्यपित्त, मृग, अश्व और छाग दुग्धके साथ तालमेथीके रसमें पान देनेसे हाथीकी शुंडभी काट डाली जा सकती हैं ॥ २४ ॥ पहिले शस्त्रपर तेल मले फिर आग वृक्षका गोंद, मेषके सींगकी भस्म और कबूतर व चूहेकी बीट मिलायकर शस्त्रके ऊपर लेप करे फिर तिसको तेज करके पत्थरकेभी ऊपर मारतेभी उसकी धार नहीं टूटती है ॥ २५ ॥ कदली वृक्षका ( मूलका ) क्षार और मट्ठा मिलायकर एक दिन

# अथैकपंचाशत्तमोऽध्यायः ।

## अंगविद्यां.

दैवज्ञेन शुभाशुभं दिगुदितस्थानाहृतानीक्षता वाच्यं प्रष्टृनिजापराङ्गघटनां चालोक्य कालं धिया । सर्वज्ञो हि चराचरात्मकतयासौ सर्वदर्शी विभुश्चेष्टाव्याहृतिभिः शुभाशुभफलं सन्दर्शयत्यर्थिनाम् ॥ १ ॥ स्थानं पुष्पसुहासिभूरिफलभृत्सुस्निग्धकृत्तिच्छदासत्पक्षिच्युतशस्तसंज्ञिततरुच्छायोपगूढं समम् । देवर्षिद्विजसाधुसिद्धनिलयं सत्पुष्पसस्योक्षितं सत्स्वादूदकनिर्मलत्वजनिताह्लादं

---

रख छोडे फिर लोहेका बना हुआ खङ्ग उसको पिये फिर उस खङ्गको शान देकर पत्थरपरभी मारे तो वह नहीं टूटेगा और लोहेपरभी मारनेसे वह खङ्ग खुटला नहीं होगा ॥ २६ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां वृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य–पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषीटाकायां पंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५० ॥

---

शास्त्रोंमें कहा हुआ दिशाओंका ज्ञान लाये हुए पदार्थोंके देखनेवाले ज्योतिषीलोग प्रश्न करनेवालेका अंग, अपना अंग और दूसरेके अंगोंकी घटना देखकर बुद्धिसे शुभ व अशुभ फलको कह सकते हैं. स्थावर जङ्गमादि पदार्थोंका जिनको भलीभांतिसे ज्ञान है, इससे दैवज्ञ सर्वज्ञानी, सब कुछ देखनेवाला, विभु अर्थात् नारायणजीकी समान है. क्योंकि इसी चेष्टा और सम्भाषणके करनेसे अर्थ चाहनेवाले पुरुषोंके शुभाशुभ फल दिखाते हैं ॥ १ ॥ जो स्थान फूलरूपी सुन्दर मुसुकाने युक्त है, बहुतसे फलोंसे भरा हुआ, चिकनी छालवाले, बुरे पक्षियोंसे शून्य, श्रेष्ठ नामको प्राप्त हुए वृक्षोंसे युक्त है, बराबर है, जो देवता, ऋषि, द्विज और सिद्धोंके रहनेकी वासभूमि है; जहांपर श्रेष्ठ पुरुष और धान्य व्याप्त हैं, स्वादिष्ट जलकी निर्मलता करके उत्पन्न हुए हर्षसे युक्त सुन्दर नवीन तिनकोंके लगे रहनेसे हरे वर्णवाला स्थानही प्रश्न करनेके लिये शुभ-

---

१ अंगविद्यापिटकलक्षणं चेति द्वावध्यायौ न सर्ववादिसम्मतौ । यतोऽङ्गविद्याप्रारम्भे-" अतः केचिदङ्गविद्यां पठन्ति । आचार्येण प्रागेवोक्तं'वास्तुविद्याङ्गविद्येति'तस्मादस्माभिर्व्याख्यायते"इति,पिटकलक्षणप्रारम्भे च-"अतः परमपि केचित् पिटकलक्षणं पठन्ति। तदप्यस्माभिर्व्याख्यायते"इति टीकाकृता महोत्पलेनोक्तम्।तेनाध्यायसंख्या च न कृता ।

च सच्छाद्वलम् ॥ २ ॥ छिन्नभिन्नकृमिखातकण्टकिप्लुष्टरूक्षकुटिलैर्न सत् कुजैः। क्रूरपक्षियुतनिन्द्यनामभिः शुष्कशीर्णबहुपर्णमर्मभिः ॥ ३ ॥ श्मशानशून्यायतनं चतुष्पथं तथामनोज्ञं विषमं सदोषरम्। अवस्कराङ्गारकपालभस्माभिश्रितं तुषैः शुष्कतृणैर्न शोभनम् ॥ ४ ॥ प्रव्रजितनग्ननापितरिपुबन्धनसूनिकैस्तथा श्वपचैः। कितवयतिपीडितैर्युतमायुधमाध्वीकविक्रयैर्न शुभम् ॥ ५ ॥ प्रागुत्तरेशाश्च दिशः प्रशस्ताः प्रष्टुर्न वाय्वम्बुयमाग्निरक्षः। पूर्वाह्णकालेऽस्ति शुभं न रात्रौ सन्ध्याद्वये प्रश्नकृतोऽपराह्णे ॥ ६ ॥ यात्राविधाने हि शुभाशुभं यत् प्रोक्तं निमित्तं तदिहापि वाच्यम्। दृष्ट्वा पुरो वा जनताहृतं वा प्रष्टुः स्थितं पाणितलेऽथ वस्त्रे॥ ७॥ अथाङ्गान्यूर्वोष्ठस्तनवृषणपादं च दशना भुजौ हस्तौ गण्डौ कचगलनखांगुष्ठमपि यत्। सशंखं कक्षांसश्रवणगुदसन्धीति पुरुषे स्त्रियां भ्रूनासास्फिग्वलिकटिसुलेखांगुलिचयम् ॥८॥ जिह्वा ग्रीवा पिण्डिके पार्ष्णियुग्मं जंघे नाभिः कर्णपाली ककाटी।

---

दायी हैं ॥ २ ॥ जिस स्थानमें छिन्नभिन्न कीडोंके खाये, कांटेदार, जले हुए रूखे और कुटिल वृक्ष लगे हों, जो स्थान क्रूर पक्षियोंके घिरा हुआ हो, बुरे नामवाले, दुबले, बहुत सारे पत्तेही हैं मानो जिनका मर्म ऐसे वृक्ष लगे हों, वह स्थान अशुभ है ॥ ३ ॥ जो स्थान चौराहा मसानकी समान सूने गृहसे युक्त, मनको न भानेवाला, टेढा, सदा ऊषर रहनेवाला, जहाँ किसीका वास न हो, कोयला आदमीकी खोपडी और सूखे तिनकोंसे व्याप्त है सो शुभदायी नहीं होता है ॥ ४ ॥ गोसांई, नागा, नाई, शत्रु, बन्धन, कसाई, चाण्डाल, शठ, यति और पीडित लेगोंसे जो स्थान युक्त है और आयुध और मद्यकी विक्रीका जो स्थान है सो शुभकारी नहीं है ॥ ५ ॥ पूर्व, उत्तर, ईशानकोण, प्रश्न करनेवालेके लिये श्रेष्ठ हैं, परन्तु वायु, पश्चिम, दक्षिण और नैर्ऋत दिशा अच्छी नहीं है. रात्रिकाल, दोनों सन्ध्या और अपराह्णमें प्रश्न करना शुभ नहीं होता ॥ ६ ॥ यात्राकी विधिमें जो शुभाशुभ निमित्त कहे गये हैं, पूछनेवालेके सामने लाये हुए या उनके हाथ वस्त्रके चिह्न देखकर उनका शुभाशुभ करना चाहिये ॥ ७ ॥ ऊरु, होंठ, स्तन, अंडकोश, पांव, दांत, भुजा, हाथ, कपोल, केश, गला, नख अंगूठा, शंख, कन्धा, कान, गुदा जोडके स्थान यह पुरुषसंज्ञावाची शब्द हैं. भौं, नासिका, स्फिक (कमरका मांस पिंड), कमर और सुन्दर रेखावाली अंगुलियें स्त्रीनामवाची हैं और जीभ,

वक्रं पृष्ठं जत्रुजान्वस्थिपार्श्वं हृत्ताल्वक्षी मेहनोरस्त्रिकं च ॥ ९ ॥ नपुंसकाख्यं च शिरो ललाटमास्याद्यसंज्ञैरपरैश्चिरेण । सिद्धिर्भवेज्जातु नपुंसकैर्नो रूक्षक्षतैर्भग्नकृशैश्च पूर्वैः ॥ १० ॥ स्पृष्टे वा चालिते वापि पादांगुष्ठेऽक्षिरुग्भवेत् । अंगुल्यां दुहितुः शोकं शिरोघाते नृपाद्भयम् ॥ ११ ॥ विप्रयोगमुरसि स्वगात्रतः कर्पटाहृतिरनर्थदा भवेत् । स्यात्प्रियाप्तिरभिगृह्य कर्पटं पृच्छतश्चरणपादयोजितुः ॥ १२ ॥ पादांगुष्ठेन विलिखेद्भूमिं क्षेत्रोत्थचिन्तया । हस्तेन पादौ कण्डूयेत्तस्य दासीमया च सा ॥ १३ ॥ तालभूर्जपटदर्शनेंऽशुकं चिन्तयेत्कचतुषास्थिभस्मगम् । व्याधिराश्रयति रज्जुजालकं वल्कलं च समवेक्ष्य बन्धनम् ॥ १४ ॥ पिप्पलीमरिचशुण्ठिवारिदै रोध्रकुष्ठवसनाम्बुजीरकैः । गन्धमांसिशतपुष्पया वदेत् पृच्छतस्तगरकेण चिन्तनम् ॥ १५ ॥ स्त्रीपुरुषदोषपीडितसर्वाध्वसुतार्थधा-

---

गर्दन, पिंडिक ( पिंडलियें ), एडियें, जांघ, नाभि, कर्णपाली, कृकाटी ( घेंटू ) घोंटी, वदन, पीठ, हँसली, जानु, अस्थिपार्श्व, हृदय, तालु, नेत्र, लिंग, छाती त्रिक ( कमरके ) वांसके नीचेकी तीन हड्डियां, मस्तक और ललाट यह अंग नपुंसकसंज्ञावाची हैं, आस्यादि ( मुखादि ) छुए जांय तौ विलम्बसे सिद्धि होती है, जो पहले कहे हुए अंग रूखे, क्षत, टूटे हुए या दुबले हों तौ इनके छुए जाने और नपुंसक अंगोंके छुए जानेसे कदापि सिद्धि नहीं होती ॥ ८ ॥ ९ ॥ १० ॥ पांवका अंगूठा छुआ जाय या हिलाया जाय तो प्रश्न करनेवालेको नेत्ररोग होवे; अंगुलिके आघात करे तो बेटीको शोक और शिरपर आघात होनेसे नृपभय होता है ॥ ११ ॥ प्रश्न करनेवाला छातीको छुए तो प्रियवियोग होता है, अपने अंगसे कोई वस्त्र उतार ले तो अनर्थ होता है; परन्तु यदि उससे वस्त्र ग्रहण करके पीछेकी ओरको जाय ( पीछेको हटे ) तो उसको प्यारेकी प्राप्ति होवे ॥ १२ ॥ खेतकी चिन्ता हो तो प्रश्न करनेवाला पांवके अंगूठेसे पृथ्वीपर कुरेदे और दोनों पांवोंको खुजावे तो उसको दासीकी चिन्ता होगी ॥ १३ ॥ ताल या भोजपत्रके देखनेसे अथवा केश तुष, अस्थि व भस्मगत द्रव्योंको देखनेसे वस्त्रकी चिन्ता होती है, रस्सीका जाल देखनेसे व्याधि होती है, वल्कल देखनेसे बन्धन होता है ॥ १४ ॥ जो प्रश्न करनेके समय पीपल, मिर्च, सोंठ, मोथा, लोध, कूट, वस्त्र, नेत्रवाला, जीरा, बालछड, सोंफ और तगरका फूल कहा जाय या इसमेंसे किसीका दर्शन हो तो क्रमानुसार स्त्रीदोषनाश, पुरुषदोशनाश, पीडितनाश, सत्यानाश, मार्गका नाश, सुतका नाश, धनका नाश, धान्यका नाश, पुत्रनाश,

न्यतनयानाम् । द्विचतुष्पदक्षितीनां विनाशतः कीर्तितैर्दृष्टैः॥ १६ ॥न्यग्रोधमधुकतिन्दुकजम्बूपुक्षाम्रबदरिजातिफलैः । धनकनकपुरुषलोहांशुकरूप्योदुम्बरास्तिरपि करगैः ॥ १७ ॥ धान्यपरिपूर्णपात्रं कुम्भः पूर्णः कुटुम्बवृद्धिकरौ । गजगोशुनां पुरीषं धनयुवतिसुहृद्विनाशकरम् ॥ १८ ॥ पशुहस्तिमहिषपङ्कजरजतव्याघ्रैर्लभेत सन्दृष्टैः । अविधननिवसनमलयजकौशेयाभरणसंघातम् । १९ । पृच्छा वृद्धश्रावकसुपरिव्राड्दर्शने नृभिर्विहिता । मित्रद्यूतार्थभवा गणिकानृपसूतिकार्थकृता ॥ २० ॥ शाक्योपाध्यायार्हतनिर्ग्रन्थानिमित्तनिगमकैवर्तैः।चारश्चमूपतिवणिजां दासीयोद्धापणस्थवध्यानाम् ॥ २१ ॥ तापसे शौण्डिके दृष्टे प्रोषितः पशुपालनम् । हृद्गतं पृच्छकस्य स्यादुञ्छवृत्तौ विपन्नता ॥ २२ ॥ इच्छामि प्रष्टुं भण पश्यत्वार्यः समादिशेत्युक्ते। संयोगकुटुम्बोत्था लाभैश्वर्योद्भता

---

दुपायोंका नाश, चौपायोंका नाश और पृथ्वीके नाशकी चिन्ता कहनी चाहिये ॥ १५ ॥ १६ ॥ जो प्रश्न करनेके समय प्रश्नकर्त्ताके हाथमें बड, महुआ, तेन्दू, जामन, पिलखन, आम, बेर और जायफल हो तो क्रमानुसार धन, सुवर्ण, पुरुष, लोह, वस्त्र, चांदी और तांबेकी प्राप्ति होती है ॥ १७ ॥ धान्यपरिपूर्ण पात्र और भरे हुए घडेके देखनेसे कुटुम्ब बढता है. हाथीकी लीद, गायका गोबर और कुत्तोंकी विष्ठा देखनेसे धन, युवति और सुहृदोंका विनाशकारी प्रश्न जानना चाहिये ॥ १८ ॥ तिस कालमें पशु, हाथी, महिष, पंकज, चांदी और व्याघ्रके दिखाइ देनसे क्रमानुसार मेष, धन, भेडके ऊनका बना हुआ कंबल, चन्दन, रेशमीन वस्त्र और गहनोंके लाभकी चिन्ता होती है ॥ १९ ॥ वृद्धश्रावक ( जैनसंन्यासी ) का दर्शन होनेसे मनुष्योंको मित्र, द्यूत और धनकी चिन्ता, संन्यासीका दर्शन पानेसे वेश्या, राजा, बच्चा और धनकी चिन्ता कहनी चाहिये ॥ २० ॥ शाक्य उपाध्याय, अर्हत, निर्ग्रन्थ, निमित्त, निगम और धींवरके दिखाई देनेसे क्रमानुसार चोर, सेनापति, वणिक, दासी, योद्धा, दुकानदारीके द्रव्य और वधसम्बन्धी चिन्ता जाननी चाहिये ॥ २१ ॥ तापस या कलालके दिखाई देनेसे प्रश्नकारीको परदेशमें गये हुए पुरुषकी और पशुपालनकी चिन्ता होती है और उंछ ( भूमिपर गिरे हुए एक २ दानेके इकट्ठे करनेका नाम उंछ है ) वृत्तिसे जीवन धारण करनेवाले मुनि आदि दिखाई दें तो विपत्ति पडनेकी चिन्ता होती है ॥२२॥ "मैं पूछनेकी इच्छा करता हूं" "कहिये" "दर्शन कीजिये" और "आप भली भांतिसे आज्ञा दीजिये" यह वाक्य कहे जानेपर संयोग, कुटुम्बसे उत्पन्न

चिन्ता ॥ २३ ॥ निर्दिशेति गदिते जयाध्वगा प्रत्यवेक्ष्य मम चिन्तितं वद । आशु सर्वजनमध्यगं त्वया दृश्यतामिति बन्धुचौरजा ॥ २४ ॥ अन्तःस्थेऽङ्गे स्वजन उदितो बाह्यजे बाह्य एवं पादांगुष्ठांगुलिकलनया दासदासीजनः स्यात् । जंघे प्रेष्यो भवति भगिनी नाभितो हृत्स्वभार्या पाण्यंगुष्ठांगुलिचयकृतस्पर्शने पुत्रकन्ये ॥ २५ ॥ मातरं जठरे मूर्ध्नि गुरुं दक्षिणवामकौ । बाहू भ्राताथ तत्पत्नी स्पृष्ट्वैवं चौरमादिशेत् ॥ २६ ॥ अन्तरङ्गमवमुच्य बाह्यगस्पर्शनं यदि करोति पृच्छकः । श्लेष्ममूत्रशकृतस्त्यजन्नधः पातयेत्करतलस्थवस्तु चेत् ॥ २७ ॥ भृशमवनमिताङ्गपरिमोटनतोऽप्यथवाजनधृतरिक्तभाण्डमवलोक्य च चौरजनम् ।हृतपतितक्षतास्मृतविनष्टभग्नगतोन्मुषितमृताध्वनिष्टरवतो लभते न हृतम् ॥ २८ ॥ निगदितमिदं यत्तत्सर्वं तुषास्थिविषादिकैः सह मृतिकरं पीडार्तानां समं रुदितक्षुतैः । अवयवमपि स्पृष्ट्वान्तःस्थं दृढं

---

हुआ लाभ और धनकी चिन्ता होती है ॥ २३ ॥ "भलीभांतिसे विचारकर मेरा मनोरथ कहिये" और "बताइये" यह कहे जानेसे जय और मार्गकी चिन्ता होती है. और "आप शीघ्रही देखिये" यह बात सब आदमियोंके बीचमें बैठे हुए ज्योतिषीसे कही जाय तो बन्धु और चोरकी चिन्ता होती है ॥ २४ ॥ भीतरका अंगस्पर्श किया जाय तो स्वजनकी चिन्ता कही जाती है, बाहरका अंगस्पर्श करे तो बाहरके मनुष्यकी चिन्ता होती है. पांवका अंगूठा या पांवकी अंगुलियें छुई जांय तो दासदासीजनकी चिन्ता होती है, जंघासे स्पर्शसे प्रेक्षणीय पुरुष, नाभिके स्पर्शसे बहन, हृदयके स्पर्शसे भार्या, हाथके अंगूठे या उँगलीके स्पर्शसे पुत्र व कन्याकी चिन्ता होती है । प्रश्नकर्त्ता पेट छुए तो माता, मस्तक छुए तो गुरु, दांया या बांया हाथ छुए तो भ्राता और तिसकी भार्याको चोरीके विषयमें बतावे ॥ २५ ॥ २६ ॥ जो पूछनेवाला भीतरके अंग छोडकर बाहिरी अंगोंको छुए अथवा श्लेष्म, मूत्र और विष्ठा त्याग करते २ हाथमेंकी वस्तुको नीचे गिरा देवे, शरीरको बहुत झुकावे या आलस्यमें आकर तोडे, किसी मनुष्यके हाथमें रीता बर्त्तन देखे, चोरको देखे अथवा प्रश्नके समय हर लिया, गिर गया, कट गया, भूल गया, नष्ट हो गया, टूट गया, चोरी गया और मर गया आदि बुरे शब्द उत्पन्न हों तो चोरी गई वस्तु फिर नहीं मिलती ॥ २७ ॥ २८ ॥ यह जो समस्त चिह्न कहे गये जो इन सबके साथ भुस, हड्डी, विष आदि देखनेके साथ

मरुदाहरेदतिबहु तदा भुक्त्वान्नं संस्थितः सुहितो वदेत् ॥ २९ ॥ ललाटस्पर्शनाच्छूकदर्शनाच्छालिजौदनम् । उरःस्पर्शात् षष्टिकान्नं ग्रीवास्पर्शे च यावकम् ॥ ३० ॥ कुक्षिकुचजठरजानुस्पर्शे माषाः पयस्तिलयवाग्वः । आस्वादयतश्चौष्ठौ लिहतो मधुरं रसं ज्ञेयम् ॥ ३१ ॥ विस्पृक्क स्फोटयेज्जिह्वामाम्ले वक्त्रं विकूणयेत् । कटुतिक्तकषायोष्णैर्हिक्केत् ष्ठीवेच सैन्धवे ॥ ३२ ॥ श्लेष्मत्यागे शुष्कतिक्तं तदल्पं श्रुत्वा क्रव्यादं प्रेक्ष्य वा मांसमिश्रम् । भ्रूगण्डौष्ठस्पर्शने शाकुनं तद् भुक्तं तेनेत्युक्तमेतन्निमित्तम् ॥ ३३ ॥ मूर्द्धगलकेशहनुशंखकर्णजङ्घं बस्तिं च स्पृष्ट्वा । गजमहिषमेषशूकरगोशशमृगमांसयुग्भुक्तम् ॥ ३४ ॥ दृष्टे श्रुतेऽप्यशकुने गोधामत्स्यामिषं वदेद्भुक्तम् । गर्भिण्या गर्भस्य च निपतनमेवं प्रकल्पयेत्प्रश्ने ॥ ३५ ॥ पुंस्त्रीनपुंसकाख्ये दृष्टेऽनुमिते पुरःस्थिते

---

रोने या छींकका शब्द हो तो रोगियोंका मरण होता है. जो पूछनेवाला भीतरके दृढ अंगको छूकर श्वास लेवे तब भोजन बहुत करनेसे प्रश्न करनेवाला तृप्त हो रहा है, इस बातको दैवज्ञ प्रकाश करे ॥ २९ ॥ पूछनेवाला माथेको स्पर्श करे और शूकधान्यका दर्शन करे तो शाँठीका चावल इसने खाया है ऐसा कहे, छाती स्पर्श करनेसे शाँठी और गर्दन स्पर्श करनेसे जौका अन्न खाया है ॥ ३० ॥ कोंख, स्तन, उदर और जानुको प्रश्न करनेवाला छुए तो क्रमानुसार उरद, दूध, तिल व दालका भोजन करना बतावे. दोनों ओठोंके चाटनेसे मधुर रसको जाने ॥ ३१ ॥ जो पूछनेवाला विष्टम्भी हो या जीभसे ओठोंके स्थानको चाटे अथवा वदनको सकोडे तो उसने खट्टा खाया है और कटु, तिक्त, कषाय व गरम द्रव्य खानेसे हिचकी उत्पन्न होती है, सेंधा नोन खानेसे थूकता है ॥ ३२ ॥ जो प्रश्न करनेके समय कफको त्याग करे, थोडा, सूखा, तीखा पदार्थ और मांस खानेवाले पक्षीको देखे या उसका नाम सुने तो उसने मांसका मिला हुआ अन्न भक्षण किया है. भौं गाल और ओठके स्पर्श करनेसे तिस करके ( नीचे लिखे अनुसार ) शाकुन पक्षीका मांस खाया गया है यह कहे ॥ ३३॥ मस्तक, गला, केश, ठोडी, कनपटी, जांघ और बस्तिके स्पर्श करनेसे क्रमानुसार गज, महिष, मेष, शूकर, गाय, खरगोश, मृग इनका मांस प्रश्नकर्त्ताने भक्षण किया है ॥ ३४ ॥ दुष्टशकुन दर्शन और श्रवण करनेस गोह और मछलीके मांसका खाना कहा जायगा प्रश्न करनेपर गर्भिणीका गर्भनिपातभी इससे प्रगट हो जाता है ॥ ३५ ॥ गर्भप्रश्नसे पुरुष, स्त्री नपुंसक अंग या कुछ दीखे अनुमानसे ज्ञात होवे

स्पृष्टे । तज्जन्म भवति पानान्नपुष्पफलदर्शने शुभम् ॥ ३६ ॥ अंगुष्ठेन भ्रूदरं वांगुलिं वा स्पृष्ट्वा पृच्छेद्गर्भचिन्ता तदा स्यात् । मध्वाज्याद्यैर्हेमरत्नप्रवालैरग्रस्थैर्वा मातृधात्र्यात्मजैश्च ॥ ३७ ॥ गर्भयुता जठरे करगे स्याद् दुष्टनिमित्तवशात्तदुदासः । कर्षति तज्जठरं यदि पीठोत्पीडनतः करगे च करेऽपि ॥३८॥ घ्राणाया दक्षिणे द्वारे स्पृष्टे मासोत्तरं वदेत् । वामे द्वौ कर्ण एवं वा द्विचतुर्थः श्रुतिस्तने ॥ ३९ ॥ वेणीमूले त्रीन् सुतान् कन्यके द्वे कर्णे पुत्रान् पञ्च हस्ते त्रयं च । अंगुष्ठान्ते पञ्चकं चानुपूर्व्या पादांगुष्ठे पार्ष्णियुग्मेऽपि कन्याम् ॥ ४० ॥ सव्यासव्योरुसंस्पर्शे सूते कन्ये सुतद्वयम् । स्पृष्टे ललाटमध्यान्ते चतुस्त्रितनया भवेत् ॥ ४१ ॥ शिरोललाटभ्रूकर्णगण्डहनुरदा गलम् । सव्यापसव्यस्कन्धश्च हस्तौ चिबुकनालकम् ॥ ४२ ॥ उरः कुचं

---

पुरस्थित जो स्पर्शित होवे उस गर्भसे उसका जन्म होता है. परन्तु पान, अन्न, पुष्प और फलका दर्शन करना शुभ है ॥३६॥ अंगूठे भौं उदर या उंगलीसे स्पर्श करके पूछे तो पूछनेवालेको गर्भकी चिन्ता होती है. शहद, घी आदि वा सुवर्ण, रत्न, मूंगा अथवा माता, धाई और पुत्र यह आगे खडे हुए दिखाई दे तोभी गर्भकीही चिन्ताको प्रगट करे ॥ ३७ ॥ पेटपर हाथ रक्खे हो अर्थात् स्पर्श किये हो तो गर्भिणी गर्भयुक्त होती है परन्तु दुष्ट निमित्त दिखाई देनेसे गर्भका नाश हो जाता है, जो पूछनेवाला दबाकर पेटको खैंचे या हाथसे हाथ मलकर प्रश्न करे तोभी गर्भका नाश हो जाता है ॥ ३८ ॥ गर्भग्रहण प्रश्नमें प्रश्न करनेवाला जो नासिकाके दाहिने द्वारको स्पर्श करे तो एक मासके पीछे गर्भ धारण होगा. वाम नासिका और वांये कानको स्पर्श करे तो चार मासके पीछे गर्भ धारण होगा ॥ ३९ ॥ चोटीकी जडको स्पर्श करनेसे तीन पुत्र और दो कन्या उत्पन्न होंगी. कान स्पर्श करनेसे पांच पुत्र और हाथ स्पर्श करनेसे तीन पुत्र जन्म लेंगे. जो प्रश्नकर्ता प्रश्न करनेके समय पांवका अंगूठा अथवा दोनों एडी स्पर्श करे तो एक कन्या उत्पन्न होती है. ऐसेही कनकी उंगलीके स्पर्शसे पांच कन्या, अनामिकाके स्पर्शसे चार, मध्यमाके स्पर्शसे तीन और तर्जनीके स्पर्शसे दो कन्या होंगी ॥ ४० ॥ दाहिनी ऊरु स्पर्श करनसे दो कन्या और बांया ऊरु स्पर्श करनेसे दो पुत्र जन्म लते हैं. माथेका मध्यभाग स्पर्श करनेसे चार और माथेकी शेषसीमा स्पर्श करनेसे तीन कन्या जन्म लेंगी ॥ ४१ ॥ माथा, ललाट, भौं कान, गाल, ठोडी,

दक्षिणमप्यसव्यं हृत्पार्श्वमेवं जठरं कटिश्च । स्फिक्पायुसन्ध्यूरुयुगं च जानु जंघेऽथ पादाविति कृत्तिकादौ ॥ ४३ ॥ इति निगदितमेतद्गात्रसंस्पर्शलक्ष्म प्रकटमभिमताप्त्यै वीक्ष्य शास्त्राणि सम्यक् । विपुलमतिरुदारो वेत्ति यः सर्वमेतन्नरपतिजनताभिः पूज्यतेऽसौ सदैव ॥ ४४ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायामङ्गविद्यानामैकपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५१ ॥

---

# अथ द्विपंचाशत्तमोऽध्यायः ।

## पिटकलक्षणम्.

सितरक्तपीतकृष्णा विप्रादीनां क्रमेण पिटका ये । ते क्रमशः प्रोक्तफला वर्णानामग्रजादीनाम् ॥ १ ॥ सुस्निग्धव्यक्तशोभाः शिरसि धनचयं मूर्ध्नि सौभा-

---

दांत, गला, दाहिना कन्धा, बांया, कन्धा, दोनों हाथ, ठोडी, नाल, उदर, कुच, हृदयके बीचमें और दोनों पार्श्व, जठर, कमर, स्फिक ( कमरका मांसपिण्ड ), गुदा, सन्धि, ऊरुयुगल, दो जानु दोनों छावा और पांव दोनोंमें क्रमानुसार कृत्तिकासे लेकर सब नक्षत्र विराजमान रहते हैं ॥ ४२ ॥ ४३ ॥ सब शास्त्रोंको भलीभांति विचार कर पंडितोंकी संतुष्टताके लिये यह गात्रस्पर्शलक्षण भलीभांतिसे कहा गया, जो अत्यन्त बुद्धिमान् और उदार स्वभाववाला दैवज्ञ उसको भलीभाँतिसे जान लेगा तो वह, राजा और प्रजासे सदा पूजित होगा ॥ ४४ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायांबृहत्संहितायांपश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य-पण्डितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायांभाषाटीकायांमेकपंचाशत्तमोऽध्यायः ५१ ॥

---

ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्य और शूद्रोंके क्रमानुसार सफेद, लाल, पीली और काले रंगकी ( फुनसी ) चिकनी और रमणीय हों तो वह क्रमानुसार द्विजादि[१] वर्णोंके सम्बन्धमें फल प्रकाशित करती हैं, अन्यथा निष्फल हैं, अर्थात् सफेद रंगकी फुनसी ब्राह्मणोंको फलदायी हैं, क्षत्रियोंके लिये लालरंगकी फुनसी फलदायी हैं ॥ १ ॥ शिरमें फुनसी हो तो धन पास आता है. मस्तकपर होनेसे सौभाग्यकी

---

१ जातिमात्रके ब्राह्मणादि यहांपर द्विजातिपदके वाच्य नहीं है. जन्मराशिके अनुसार जो ब्राह्मणादि चार वर्ण निश्चय हुए हैं, उनकोही समझना चाहिये ।

ग्यमाराद् दौर्भाग्यं भ्रूयुगोत्थाः प्रियजनघटनामाशु दुःशीलतां च । तन्मध्योत्थाश्च शोकं नयनपुटगता नेत्रयोरिष्टदृष्टिं प्रव्रज्यां शंखदेशेऽश्रुजलनिपतनस्थानगाश्चातिचिन्ताम् ॥ २ ॥ घ्राणागण्डे वसनसुतदाश्चोष्ठयोरन्नलाभं कुर्युस्तद्वच्चिबुकतलगा भूरि वित्तं ललाटे । हन्वोरेवं गलकृतपदा भूषणान्यन्नपाने श्रोत्रे तद्भूषणगणमपि ज्ञानमात्मस्वरूपम् ॥ ३॥ शिरःसन्धिग्रीवाहृदयकुचपार्श्वोरसि गता अयोघातं घातं सुततनयलाभं शुचमपि । प्रियआर्ति स्कन्धेऽप्यटनमथ भिक्षार्थमसकृद्विनाशं कक्षोत्था विदधति धनानां बहुसुखम् ॥ ४ ॥ दुःखशत्रुनिचयस्य विघातं पृष्ठबाहुयुगजा रचयन्ति । संयमं च मणिबन्धनजाता भूषणाद्यमुपबाहुयुगोत्थाः ॥५॥ धनाप्तिं सौभाग्यं शुचमपि करांगुल्युदरगाः सुपानान्नं नाभौ तदध इह चौरैर्धनहृतिम् । धनं धान्यं बस्तौ युवतिमथ मेढ्रे

---

प्राप्ति, दोनों भौहोंमें हो तो दुर्भगता और प्यारे मनुष्यका समागम होता है. दोनों भौंहोंके बीचमें हो या नेत्रपुटमें हो तो शोक होता है, दोनों नेत्रोंमें हो तो इष्टदृष्टि, कनपटीमें हो तो संन्यासी करता है, आंसू गिरनेके स्थानमें हों तो चिन्ता उत्पन्न होती है ॥ २ ॥ नासिका और गालमें हो तो वसन और सुतदायी होता है. दोनों अधरमें हो तो अन्न लाभ होता है. ठोडीके तले हो तो अन्नकी प्राप्ति होती है. कपारमें हो तो बहुत धनका लाभ होता है, दोनों ठोडीमें हो तोभी बहुत धनका लाभ होता है, गलेमें हो तो भूषण, अन्न और पानका लाभ होता है, कानमें उत्पन्न हो तो कर्णभूषण और अपने स्वरूपका ज्ञान प्राप्त हो जाता है ॥ ३ ॥ मस्तकसन्धि, गरदन, हृदय, कुच, पार्श्व और छातीमें पिटक उत्पन्न हो तो क्रमानुसार शस्त्रघात, आघात, सुतलाभ, शोक और प्रियकी प्राप्ति होती है. कन्धेमें होनेसे वारंवार भिक्षाके लिये भ्रमण और विनाश होता है. कोखमें हो तो धन करके बहुतसे सुख प्राप्त होते हैं ॥ ४ ॥ पीठ या दोनों बाहुओंमें उत्पन्न हो तो दुःख और शत्रुओंका नाश होता है. मणिबन्धमें हो तो संयम और दोनों बाहोंके निकट हो तो भूषणादिकी प्राप्ति होती है ॥ ५ ॥ हाथमें, अंगुलीमें या उदरमें फुनसी हो तो क्रमानुसार धनकी प्राप्ति, सौभाग्य और शोक होता है. नाभिमें हो तो उत्तमपान व अन्नकी प्राप्ति होती है और तिसके नीचे हो तो चोरों करके धनकी हानि होती है, वस्तिमें हो तो धनधान्य, मेढ्रमें हो तो युवति व सुन्दर पुत्र और

सुतनयान् धनं सौभाग्यं वा गुदवृषणजाता विदधति ॥ ६॥ ऊर्वोर्यानाङ्गना-लाभं जान्वोः शत्रुजनात् क्षतिम् । शस्त्रेण जंघयोर्गुल्फेऽध्वबन्धक्लेशदायिनः ॥ ७॥ स्फिक्पार्ष्णिपादजाता धननाशागम्यगमनमध्वानम् । बन्धनमंगुलिनिचयेऽङ्गुष्ठे च ज्ञातिलोकतः पूजाम् ॥ ८ ॥ उत्पातगण्डपिटका दक्षिणतो वामतस्त्वभिघाताः । धन्या भवन्ति पुंसां तद्विपरीतास्तु नारीणाम् ॥ ९ ॥ इति पिटकविभागः प्रोक्त आमूर्द्धतोऽयं व्रणतिलकविभागोऽप्येवमेव प्रकल्प्यः । भवति मशकलक्ष्मावर्तजन्मापि तद्वन्निगदितफलकारि प्राणिनां देहसंस्थम् ॥ १० ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायां पिटकलक्षणं नाम द्विपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५२ ॥

---

गुह्य या अंडकोशके ऊपर हो तौ धन और सौभाग्यका विधान करता है ॥ ६ ॥ दोनों ऊरुमें हो तौ सवारी और स्त्रीकी प्राप्ति होती है, दोनों जानुमें हो तो शत्रु-ओंसे हानि उठाना पडती है; दोनों छावामें शस्त्रका घाव और गुल्फमें हो तो मार्ग और बन्धनका क्लेश होता है ॥ ७ ॥ परन्तु स्फिक् ( कमरका मांसपिंड ), एडी और पांवोंमें हो तो धनका नाश, अयोग्य स्त्रीसे गमन और मार्गका लाभ होता है. अंगुलियोंके समूहमें हो तो बन्धन और अंगूठेमें हो तो जातिवाले लोगोंसे पूजाकी प्राप्ति होती ॥ ८ ॥ पुरुषके दाहिने भागमें जो पिटक होता है, तिसको "उत्पातगण्ड" कहते हैं, वामभागमें पिटकको "अभिघात" पिटक कहते हैं, ऐसे अर्थात् दक्षिण भागमें पिटकवाले आदमीके धान्य होता है, परन्तु स्त्रियोंके उलटे अंगमें होनेसे फल होता है अर्थात् स्त्रियोंके दाहिने भागके पिटकको "अभिघात" बांए भागके पिटकको "उत्पातगण्ड" कहते हैं, यही वामभागले स्त्रियोंके शुभकारक हैं, अन्यथा इनका अशुभ फल होता है ॥ ९ ॥ मस्तकके आरंभ करके समस्त अंगके पिटका विभाग अर्थात् फल यह कहा गया. व्रण या तिल ( काले रंगका एँक तिल होता है ) इन दोनोंका फल इसी तरह जानना और मशक या आवर्त नामक जो दो प्रकारके चिह्न हैं, वे चिह्न यदि प्राणियोंकी देहमें हो वहभी ऐसेही फल देते हैं ॥ १० ॥

इतिश्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्सं० पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य-पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां द्विपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५२॥

# अथ त्रिपंचाशत्तमोऽध्यायः ।

## वास्तुविद्या.

वास्तुज्ञानमथातः कमलभवान्मुनिपरम्परायातम् । क्रियतेऽधुना मयेदं विदग्धसांवत्सरप्रीत्यै ॥ १ ॥ किमपि किल भूतमभवद् रुन्धानं रोदसी शरीरेण । तदमरगणेन सहसा विनिगृह्याधोमुखं न्यस्तम् ॥ २ ॥ यत्र च येन गृहीतं विबुधेनाधिष्ठितः स तत्रैव । तदमरमयं विधाता वास्तुनरं कल्पयामास ॥ ३ ॥ उत्तममष्टाभ्यधिकं हस्तशतं नृपगृहं पृथुत्वेन । अष्टाष्टोनान्येवं पञ्च सपादानि दैर्घ्येण ॥ ४ ॥ षड्भिः षड्भिर्हीना सेनापतिसद्मनां चतुःषष्टिः । पञ्चैव विस्तारात्

---

जो ब्रह्माजीके पाससे मुनि लोगोंके पास आई है पंडित और ज्योतिषी लोगोंके प्रसन्नताके लिये अब वही वास्तुविद्या कही जाती है ॥ १ ॥ शरीरसे पृथ्वी और आकाशका रोकनेवाला कोई एक भूत पूर्वकालमें उत्पन्न हुआ था, वह देवतासे मारा जाकर नीचेको मुखकर पृथ्वीपर गिरा ॥ २ ॥ जिस देवताने उसके जिस स्थानका अधिकार प्राप्त किया था, वही देवता उस स्थानका स्वामी है, इसके उपरान्त ब्रह्माजीने उस देवमय शरीर भूतको वास्तु पुरुषरूपसे कल्पित किया ॥ ३ ॥ ( संसारमें समस्त मनुष्योंके वास्तुगृहके भेद पांच प्रकारके हैं ) तिनमें पहला उत्तम, पहलेकी अपेक्षा दूसरा अधम और तिससे तृतीयादि. सबसे पहिले राजाके घरका परिमाण कहा जाता है, एक शत आठ १०८ ( हाथ चौडा और १३५ हाथ लम्बा होता है; पांच भेदवाले राजाके घरमें यही उत्तम घर है, द्वितीयादि और चार प्रकारके गृह क्रमसे लम्बाई और चौडाईमें आठ हाथ कम होंगे, यथा;--दूसरा लम्बाईमें १२५ हाथ और चौडाईमें सौ हाथ, तीसरा--लम्बाईमें ११५, चौडाईमें ९२ हाथ, चौथा;--लम्बाईमें १०५, चौडाईमें ८४ हाथ, पांचवां;--लम्बाईमें ९५ और चौडाईमें ७६ हाथका होता है ॥ ४ ॥ सेनापतिका उत्तम घर ६४ हाथ चौडा होता है और फिर छः भागयुक्त विस्तारही उसकी लम्बाई होती है. यथा--पहला;--६४ हाथ चौडा और ७४ हाथ १६ अंगुल लम्बा होता है दूसरा;--५८ हाथ चौडा, और ६७ । १६ लम्बा होता है, तीसरा;--५२, हाथ चौडा और ६० हाथ १६ अंगुल लम्बा. चौथा;--४६ हाथ ५३ चौडा और १६ अंगुल लम्बा होता है. पांचवां;--४० हाथ चौडा और ४६ हाथ

---

१२४ अंगुलका एक हाथ, और ६० व्यंगुलका एक अंगुल होता है ।

षड्भागसमन्विता दैर्घ्यम् ।५॥ षष्टिश्चतुर्विहीना वेश्मानि भवन्ति पञ्च सचिवस्य। स्वाष्टांशयुता दैर्घ्यं तदर्धतो राजमहिषीणाम् ॥ ६ ॥ षड्भिः षड्भिश्चैवं युवराजस्यापवर्जिताशीतिः । त्र्यंशान्विता च दैर्घ्यं पञ्च तदर्धैस्तदनुजानाम् ॥ ७॥ नृपसचिवान्तरतुल्यं सामन्तप्रवरराजपुरुषाणाम्। नृपयुवराजविशेषः कञ्चुकि-

---

१६ अंगुल लम्बा होता है ॥ ५ ॥ मंत्रियोंके गृह भी पांच प्रकारके होते हैं, तिनमें मुख्यगृह ६० हाथ चौडा होता है. फिर ६० से क्रमानुसार चार २ हाथ कम किये जांयगे. अर्थात् क्रमानुसार ५६ । ५२ । ४८ । ४४ हाथ चौडा हो. चौडाईके साथ चौडाईका आठवां अंश मिलानेसे लम्बाईका परिमाण निरूपित होगा. तिसका परिमाण यथा;—पहला ६७ । १२, दूसरा ६३, तीसरा ५८ । १२, चौथा ५४ । ०, पांचवां ४९ हाथ १२ अंगुल इसकी लम्बाई और चौडाईसे आधे भागके परिमाणका गृह रानियोंका होना चाहिये, लम्बाई यथा;—पहला ३३ । १८, दूसरा ३१ । १२, तीसरा २९ । ६, चौथा २७ । ०, पांचवां २४ । १८ ॥ चौडाई यथा;—पहला ३० । दूसरा २८ । तीसरा २६ । चौथा २४ और पांचवां २२ हाथ होता है ॥ ६ ॥ युवराजके गृहभी पांच प्रकारके होते हैं, तिसमें उत्तम गृह ८० हाथका चौडा होता है, दूसरे गृहोंकी चौडाई क्रमानुसार छः छः हाथ कम होगी. चौडाईका तीसरा अंश मिलानेसे तिनकी लम्बाईका परिमाण निर्णीत होगा. यथा;—पहला ८० हाथ चौडा, १०६ हाथ १६ अंगुल लम्बा; दूसरा ७४ हाथ चौडा, ९८ हाथ, १६ अंगुल लम्बा; तीसरा ६८ हाथ चौडा, ९० हाथ १६ अंगुल लम्बा; चौथा ६२ हाथ चौडा, ८२ हाथ १६ अंगुल लम्बा. पांचवां ५६ हाथ चौडा और ७४ हाथ १६ अंगुल लम्बा. इन उत्तमादि गृहोंसे आधे परिमाणवाले गृह युवराजके छोटे भ्राताओंके गृह हों, तिसके परिमाणकी चौडाई ४० । ३७ । ३४ । ३१ । २८ हाथ और लम्बाईका परिमाण यथा;—५३ । ८, ४९ । ८, ४५ । ८, ४१ । ८, ३७ । ८ हाथ ॥ ७ ॥ राजा और मंत्री इन दोनोंके गृहमें जो अन्तर हो वही सामन्त और श्रेष्ठ राजपुरुषोंके गृहका परिमाण है, उत्तमके क्रमसे चौडाई यथा;—४८ । ४४ । ४० । ३६ । ३२ हाथ. और उत्तमके क्रमसे लम्बाई ६७ । १२, ६२ । ०, ५६ । १२, ५१ । ०, ४५।१२ अंगुल है. राजा और युवराजके घरमें जो अन्तर होता है, वही अन्तर कंचुकी, वेश्या और नाच गाना जाननेवालोंके घरोंका परिमाण है. उत्तमादि क्रमसे तिसकी लम्बाई यथा;—२८ । ८, २६ । ८, २४ । ८, २२ । ८, २० । ८ अंगुल

वेश्याकलाज्ञानाम् ॥ ८ ॥ अध्यक्षाधिकृतानां सर्वेषामेव कोशरतितुल्यम् । युवराजमन्त्रिविवरं कर्मान्ताध्यक्षदूतानाम् ॥ ९ ॥ चत्वारिंशद्धीना चतुश्चतुर्भिस्तु पञ्च यावदिति । षड्भागयुता दैर्घ्यं दैवज्ञपुरोधसोर्भिषजः ॥ १० ॥ वास्तुनि यो विस्तारः स एव चोच्छ्रायनिश्चयः शुभदः । शालैकेषु गृहेष्वपि विस्तराद्द्विगुणितं दैर्घ्यम् ॥ ११ ॥ चातुर्वर्ण्यव्यासो द्वात्रिंशत्स्याचतुर्हीनः ।

---

है तिसी तरह उत्तमादिक्रमसे चौडाई २८, २६, २४, २२, २० हैं ॥ ८ ॥ समस्त अध्यक्ष और अधिकारी पुरुषोंके गृहका परिमाण, कोशगृह और रतिगृहका परिमाण समान है, युवराज और मंत्रीके गृहमें जो अन्तर हो वही कर्माध्यक्ष और दूतोंके गृहका परिमाण है. तिसके परिमाणमें चौडाई यथा;-२० । १८ । १६ । १४ । १२ हाथ. लम्बाई यथा;-३९ । ४, ३५ । १६, ३२ । ४, २८ । १६, २५ । ४ ॥ ९ ॥ ज्योतिषी, पुरोहित और वैद्योंके उत्तम घरकी चौडाई ४० हाथ हो यहभी पांच प्रकारके हैं; इसही कारण दूसरे क्रमानुसार चार २ हाथ कम होंगे और इनकी छः षड्भागयुक्त चौडाईही इनकी क्रमानुसार लम्बाई हो जायगी. चौडाई यथा;-४० । ३६ । ३२ । २८ । २४ हाथ हो. लम्बाई यथा;-४६ । १६, ४२ । ०, ३७ । १६, ३२ । १६, २८ । ०, अंगुल ॥ १० ॥ गृह जितना चौडा हो उतनाही ऊंचा हो तो शुभदायी है. परन्तु जिन घरोंमें केवल एक शाला हो उसकी लम्बाई चौडाईसे दुगुनी होनी चाहिये ॥ ११ ॥ ( ब्राह्मण, क्षत्री, वैश्य, शूद्र और चाण्डालादि हीन जातियोंमें किस २ को किस २ प्रकार वास्तुमें अधिकार है और उस वास्तुगृहका परिमाण कितना हो वही अब कहा जाता है ) ब्राह्मणादि चार वर्ण और हीनजातिके लिये उत्तम गृहके व्यासकी चौडाई ३२ हाथ होती है. इस ३२ संख्यासे तबतक चार घटाने होंगे कि जबतक १६ संख्या न निकलेगी । तबहीं ३२ मेंसे ४ घटानेपर १६ निकलने तक पांच अंक होते हैं; यथा;-३२ । २८ । २४ । २० । १६ इन पांच अंकोंमेंही ब्राह्मणजातिके उत्तमादि गृहकी चौडाईका व्यास और पांच प्रकारके गृहमें इस जातिका अधिकार है ब्राह्मणजातिके दूसरे गृहोंकी चौडाईकी संख्या २८ से १६ वचनेतक ४ अंकमें, क्षत्रिय जातिके गृहका परिमाण और अधिकार कहा गया. तीसरे अंकसे वैश्यका, चौथे अंकसे शूद्रका और पांचवेंसे अन्त्यज (चाण्डालादिहीन) जातिका वास्तुमान और तिसका अधिकार निर्णय हुआ है, चौडाईके अंक धरे जाते हैं. यथा;-

आषोडशादिति परं न्यूनतरमतीव हीनानाम् ॥ १२ ॥ सदशांशं विप्राणां क्षत्रस्याष्टांशसंयुतं दैर्घ्यम्। षड्भागयुतं वैश्यस्य भवति शूद्रस्य पादयुतम् ॥ १३ ॥ नृपसेनापतिगृहयोरन्तरमानेन कोशरतिभवने। सेनापतिचातुर्वर्ण्य-

---

| | उत्तम. | मध्योत्तम. | मध्यम. | अधम. | अधमाधम. |
|---|---|---|---|---|---|
| ब्राह्मण. | ३२ | २८ | २४ | २० | १६ |
| क्षत्री. | २८ | २४ | २० | १६ | ० |
| वैश्य. | २४ | २० | १६ | ० | ० |
| शूद्र. | २० | १६ | ० | ० | ० |
| अन्त्यज. | १६ | ० | ० | ० | ० |

इससे जाना गया कि ब्राह्मणलोग ऐसे पृथु व व्यास युक्त पांच प्रकारके गृहोंमें अधिकारी हैं, वैश्य तीन प्रकार, शूद्र दो प्रकार और अन्त्यजजातिवाले एक प्रकारके गृहमें अधिकारी हैं ॥ १२ ॥ पहले कही हुई चौडाईके साथ क्रमानुसार अपना दशवां, आठवां, छठवां और चौथा अंश मिलानेसे ब्राह्मणादि चार वर्णोंके वास्तुभवनका व्यास और लंबाईका निर्णय होगा परन्तु अन्त्यजजातिके व्यासमानकी जो चौडाई है, वही लम्बाईके नामसे नियत हुई है. लम्बाईके अंक धरे जाते हैं यथा;—॥ १३ ॥

| | उत्तम. | मध्योत्तम. | मध्यम. | अधम. | अधमाधम. |
|---|---|---|---|---|---|
| ब्राह्मण. | ३५।४।४८ | ३०।१९।१२ | २६।९।३६ | २२ | १७।१४।२४ |
| क्षत्री. | ३१।१२ | २७ | २२।१२ | १८ | ० |
| वैश्य. | २८ | २३।१६ | १८।८ | ० | ० |
| शूद्र. | २५ | २० | ० | ० | ० |
| अन्त्यज. | १६ | ० | ० | ० | ० |

प्रजा और सेनापतिके गृहमें जो अन्तर होगा, वही कोषगृह और रतिगृहका परिमाण होगा. तिसके परिमाणमें चौडाई यथा;—४४।४२।४०।३८।३६ हाथ. लम्बाई यथा;—६०।८, ५७।१६, ५४।८, ५१।८, ४८।८ अंगुल कोषगृह वा रतिगृहके साथ सेनापतिके और चार वर्णके वास्तुमानका अंतरमानही राजपुरुषोंके वास्तुगृहका परिमाण होगा अर्थात् राजपुरुष ब्राह्मण हो तो ब्राह्मण वास्तु-व्यासको सेनापति-वास्तुमान-व्याससे हीन करके जो शेष रहे उस मानाङ्कसे उसका गृह-पंचक बनावे. जो राजपुरुष क्षत्री हो तो तिसके वास्तुमानको सेनापति-वास्तुमानके दूसरे अंकसे अधिकारके अनुसार वास्तुमान धराकर अधिकारानुसार

विवरतो राजपुरुषाणाम् ॥ १४ ॥ अथ पारशवादीनां स्वमानसंयोगदलसमं भवनम् । हीनाधिकं स्वमानादशुभकरं वास्तु सर्वेषाम् ॥ १५ ॥ पश्वाश्रमिणाममितं धान्यायुधवह्निरतिगृहाणां च । नेच्छन्ति शास्त्रकारा हस्तशतादुच्छ्रितं परतः ॥ १६ ॥ सेनापतिनृपतीनां सप्ततिसहिते द्विधाकृते व्यासे । शाला चतुर्दशहृते पञ्चत्रिंशद्धृतेऽलिन्दः ॥ १७ ॥ हस्तद्वात्रिंशादिषु चतुश्चतुस्त्रित्रिकत्रिकाः शालाः । सप्तदशत्रितयतिथित्रयोदशकृतांगुलाभ्यधिकाः ॥ १८ ॥ त्रित्रिद्विद्विसमाः क्षयक्रमादंगुलानि चैतेषाम् । व्येका विंशतिरष्टौ विंशतिरष्टा-

---

गृहादि निर्माण करे ॥१४॥ पारसव राजातिलक पाये और अम्बष्ठ आदि जातियोंके गृह निर्माण स्थानमें अपने २ परिमाणके योगजार्द्ध ( चौडाई, लम्बाई ) तुल्य गृह होगा अर्थात् संकर जातियें जिन दो जातियोंसे उत्पन्न हुई हैं उन दो जातियोंके घरोंकी चौडाई और लम्बाई मिलाकर तिसके आधे मानमें उनका गृह-पंचक बनावे. सब जातियोंके लिये अपने २ परिमाणकी अपेक्षा हीन या अधिक वास्तुका परिमाण शुभदाई होता है ॥ १५ ॥ पशुशाला, प्रव्राजिकालय, धान्यागार, शस्त्रागार, अग्निशाला और रतिगृह ( बैठक ) का परिमाण इच्छानुसार किया जा सकता है. परन्तु कोई गृहभी शत हाथसे ऊंचा न हो. यही शास्त्रकार लोगोंका अभिप्राय है ॥ १६ ॥ सेनापतिका गृह और राजाके गृहके व्यासाङ्क परस्पर जोडकर उसमें सत्तर मिलावे फिर उसको दो जगह रखे एक जगह १४ चौदहसे भाग करनेपर जो कुछ प्राप्त हो, वही शाला अर्थात् घरके भीतरका परिमाण है और दूसरे जगहके अंकको १५ पन्द्रहसे भाग करनेपर अलिन्द अर्थात् शालाभित्तिके बाहरी भागका सोपानयुक्त आंगनका परिमाण होगा, यह राजाके लिये है, और जातिके पुरुषोंके घरके भवनशाला और अलिन्दमान निकालना हो तो राजा और सेनापतिके घरके दो व्यासोंके योग फलके साथ ( अपने अधिकारानुसार ) सजातीय व्यासाङ्क हीन करके तिसमें ( ७० ) मिलावे, फिर उसको दो जगह रखकर क्रमसे १४ और १५ पन्द्रहसे भाग करनेपर क्रमानुसार शाला और अलिन्दका परिमाण निकल आवेगा ॥ १७ ॥ पहले चार श्लोकोंमें जो ब्राह्मणादि चार वर्णोंका गृह व्यास ३२ बत्तीस हाथके रूपसे कहा गया है, तिसमें क्रमानुसार ४ चार हाथ, सत्रह अंगुल ४ चार हाथ; ३ तीन अंगुल; ३ हाथ, पन्द्रह अंगुल; तीन हाथ तेरह अंगुल और तीन हाथ चार अंगुलके परिमाणकी शाला बनाई जाय और इन गृहोंका अलिन्द परिमाण क्रमानुसार तीन हाथ उन्नीस अंगुल; तीन हाथ आठ अंगुल; दो हाथ वीस अंगुल;

दश त्रितयम् ॥ १९ ॥ शालात्रिभागतुल्या कर्तव्या वीथिका बहिर्भवनात् । यद्यग्रतो भवति सा सोष्णीषं नाम तद्वास्तु ॥ २० ॥ सायाश्रयमिति पश्चात् सावष्टम्भं तु पार्श्वसंस्थितया । संस्थितमिति च समन्ताच्छास्त्रज्ञैः पूजिताः सर्वाः ॥ २१ ॥ विस्तारषोडशांशः सचतुर्हस्तो भवेद्गृहोच्छ्रायः । द्वादशभागेनोनो भूमौ भूमौ समस्तानाम् ॥ २२ ॥ व्यासात् षोडशभागः सर्वेषां सद्मनां भवति भित्तिः । पक्वेष्टकाकृतानां दारुकृतानां तु सविकल्पः ॥ २३ ॥ एकादशभागयुतः ससप्ततिर्नृपबलेशयोर्व्यासः । उच्छ्रायोऽङ्गुलतुल्यो द्वारस्यार्धेन विष्कम्भः ॥ २४ ॥ विप्रादीनां व्यासात् पञ्चाशोऽष्टादशांगुलसमेतः । साष्टांशो

---

दो हाथ अठारह अंगुल और दो हाथ तीन अंगुलके परिमाणका होगा ॥ १८ ॥ १९ ॥ पहले कहे हुए शालामानके त्रिभागकी स्थानभूमि; भवनके बाहर रक्खे, इस भूमिका नाम वीथिका है, जो यह वीथिका वास्तुभवनके पूर्वभागमें हो तो उक्त वास्तुका नाम " सोष्णी " है. यदि वास्तुके पश्चिम ओर वीथिका हो तो उस वास्तुको " सायाश्रय " वास्तु कहते हैं, जो उत्तर अथवा दक्षिण दिशामें वीथिका हो तो उसको " सावष्टम्भ " नामक वास्तु कहते हैं और जो वास्तुभवनके चारों ओरही ऐसी वीथिका हो तो तिसको " सुस्थित " कहते हैं, इन समस्त वास्तुओंकी शास्त्रकार लोग पूजा किया करते हैं अर्थात् ऐसी वास्तु अत्यन्त शुभदायी है ॥ २० ॥ २१ ॥ उस गृहका जितना विस्तार हो उसको सोलहवें अंशके साथ चार हाथ मिलानेसे जितने हाथ हों वही उस घरकी ऊंचाई होगी, बाकी चार प्रकारके घरोंकी उंचाई क्रमानुसार उसकी अपेक्षा बारह भाग करके कम होगी ॥ २२ ॥ समस्त गृहोंके व्यासका सोलहवां भागही भीतका परिमाण है, यह परिमाण पक्की ईंटोंसे बने घरका है, परन्तु काठसे बने घरकी भीतका परिमाण इच्छानुसार कर लेना चाहिये ॥ २३ ॥ राजा और सेनापतिके घरका जो व्यास हो तिसके साथ सत्तर मिलाय ११ ग्यारहसे भाग करनेपर जो प्राप्त हो, तितने हाथ उसके प्रधानद्वारका विस्तार होगा. विस्तार हस्त परिमाण जितने अंगुल हो, तितने हाथ वह ऊंचा होगा और द्वारविस्तारके अर्द्धही द्वारका नाम विष्कम्भ माना है ॥ २४ ॥ ब्राह्मणादि दूसरी जातिके पुरुषोंके गृहव्यासके पचासमें अठारह अंगुल मिलानेसे जो होगा, वही तिस घरके द्वारका परिमाण होगा. द्वारपरिमाणका आठवां भाग, द्वारका विष्कम्भ

विष्कम्भो द्वारस्य द्विगुण उच्छ्रायः ॥ २५ ॥ उच्छ्रायहस्तसंख्यापरिमाणान्यंगुलानि बाहुल्यम् । शाखाद्वयेऽपि कार्यं सार्द्धं तत्स्यादुदुम्बरयोः ॥ २६ ॥ उच्छ्रायात् सप्तगुणादशीतिभागः पृथुत्वमेतेषाम् । नवगुणितेऽशीत्यंशः स्तम्भस्य दशांशहीनोऽग्रे ॥ २७ ॥ समचतुरस्रो रुचको वज्रोऽष्टाश्रिर्द्विवज्रको द्विगुणः । द्वात्रिंशता तु मध्ये प्रलीनको वृत्त इति वृत्तः ॥ २८ ॥ स्तम्भं विभज्य नवधा वहनं भागो घटोऽस्य भागोऽन्यः । पद्मं तथोत्तरोष्ठं कुर्याद्भागेन भागेन ॥ २९ ॥ स्तम्भसमं बाहुल्यं भारतुलानामुपर्युपर्यासाम् । भवति तुलोपतुलानामूनं पादेन पादेन ॥ ३० ॥ अप्रतिषिद्धालिन्दं समन्ततो वास्तु सर्वतोभद्रम् । नृपतिबुधसमूहानां कार्यं द्वारैश्चतुर्भिरपि ॥ ३१ ॥ नन्द्यावर्तमलिन्दैः शालाकुड्यात्

---

और विष्कम्भसे ऊंची द्वारकी उंचाई होगी ॥ २५ ॥ उंचाईमें जितने हाथ ऊंचा हो, तितने अंगुल वह चौडा होगा. घरकी दोनों शाखायें ऐसी होंगी और शाखाके परिमाणसे ड्योढा उदुम्बरका परिमाण है ॥ २६ ॥ जिस घरकी उंचाई जितने हाथ हो उसको सत्रह १७ गुणा करके ८० अस्सीसे भाग करनेपर जो प्राप्त हो, वही इसके मूल ( नीवकी ) चौडाई है. उंचाईसे नौ गुनी और अस्सीसे विभक्त हस्तपरिमाणसे अपना दशांश हीन करनेपर जो कुछ बचे, वही स्तम्भके अग्रभागका परिमाण है ॥ २७ ॥ स्तम्भ–मध्यभाग चौकोर हो तौ उसको " रुचक " कहते हैं, अष्टास्र होनेपर उसका नाम " वज्र " है, षोडशास्र स्तम्भको " द्विवज्र " द्वात्रिंशदस्रको " प्रलीनक " और वृत्तको " वृत्त " नामक स्तम्भ कहते हैं, यह पांच प्रकारके स्तम्भही शुभ फलदायी हैं ॥ २८ ॥ स्तम्भपरिमाणको नौसे विभक्त करनेपर जो लब्ध हो, तिस समस्तका नाम वहन है, तिसमें सबसे नीचे नवम भागका नाम " वहन " है, अष्टमभागका नाम " घटाग्र " है, सातवें भागका नाम " पद्म " है, छठेका नाम " उत्तरोष्ठ " है और पंचमका नाम " भारतुला " है, चौथे भागका नाम " तुला " है, तीसरे भागका नाम " उपतुला " है, दूसरे भागका नाम " अप्रतिविद्ध " और प्रथम भागका नाम " आलिन्द " है, यह क्रमानुसार परस्पर चतुर्थांशसे घटाये जायँगे, तिस भवनके चारों ओर ऐसा वहन और द्वार हो, तिसको " सर्वतोभद्र " नामक वास्तु कहते हैं यह राजा, राजाश्रित पुरुष और देवताओंके लिये मंगलदायी है ॥ २९ ॥ ३० ॥ ३१ ॥ जिस वास्तुशालाके चारों ओर अलिन्दप्रदक्षिणाके क्रमसे नीचेतक गमन करे, तिसको

तस्मिन् शिरा प्रदिष्टा नरषष्ट्या पञ्चवर्जितया ॥८२॥ सपलाशा यत्र शमी पश्चिमभागेऽम्बु मानवैः षष्ट्या। अर्धनरेऽहि प्रथमं सवालुका पीतमृत्परतः ॥८३॥ वल्मीकेन परिवृतः श्वेतो रोहीतको भवेद्यस्मिन्। पूर्वेण हस्तमात्रे सप्तत्या मानवैरम्बु ॥ ८४ ॥ श्वेता कण्टकबहुला यत्र शमी दक्षिणेन तत्र पयः। नरपञ्चकसंयुतया सप्तत्याहिर्नरार्धे च ॥ ८५ ॥ मरुदेशे यच्चिह्नं न जाङ्गले तैर्जलं विनिर्देश्यम्। जम्बूवेतसपूर्वे ये पुरुषास्ते मरौ द्विगुणाः॥८६॥ जम्बूस्त्रिवृता मूर्वा शिशुमारी सारिवा शिवा श्यामा।वीरुधयो वाराही ज्योतिष्मती च गरुडवेगा ॥८७॥ सूकरिकमाषपर्णी व्याघ्रपदाश्चेति यद्यहेर्निलये। वल्मीकादुत्तरतस्त्रिभिः करैस्त्रिपुरुषे तोयम् ॥ ८८ ॥ एतदनूपे वाच्यं जाङ्गलभूमौ तु पञ्चभिः पुरुषैः। एतैरेव निमित्तैर्मरुदेशे सप्तभिः कथयेत् ॥ ८९ ॥

---

उनके मध्यका वल्मीक श्वेत वल्मीकमें पचपन पुरुष खोदनेसे जलकी शिरा निकलती है ॥ ८२ ॥ जहां पलाशवृक्षयुक्त शमी वृक्ष हों, वहां उन वृक्षोंसे पांच हाथ पश्चिम साठ पुरुष नीचे जल होता है. प्रथम आध पुरुष खोदनेसे सर्प और पीछे वालू मिली हुई पीली मट्टी निकलती है ॥ ८३ ॥ जहां वल्मीकसे घिरा हुआ श्वेत रंगका रुहीडेका वृक्ष हो वहां उस वृक्षसे एक हाथ पूर्वको सत्तर पुरुष नीचे जल होता है ॥ ८४ ॥ जहां बहुत कांटोंसे युक्त श्वेत शमीवृक्ष हो, वहां उस वृक्षसे एक हाथ दक्षिणको पचहत्तर पुरुष नीचे जल होता है और आध पुरुष खोदनेपर सर्प निकलता है ॥ ८५ ॥ मरुदेशमें जलज्ञानके जो यह चिह्न कहे इन चिह्नोंसे जांगलदेशमें जल नहीं कहना चाहिये अर्थात् जांगल देशमें इन चिह्नोंसे जलका ज्ञान नहीं होता, जामन, वेदमजनूं आदि वृक्षोंके चिह्नोंसे प्रथम जलज्ञान कहा, वह चिह्न मरुदेशमें दिखाई दे तो जितने पुरुष नीचे पहले उन चिह्नोंसे जल कहा, वे पुरुष यहांपर दूने कहने योग्य है. बहुतही जलवाले देशको अनूपक कहते हैं, जलके अभाववाला देश मरुस्थल कहाता है, इन दोनोंसे अलग जो देश हो अर्थात् जहां बहुत अधिक और अत्यन्त कम जल न होय; वह जांगल देश है. इस भांति तीन प्रकारके देश होते हैं ॥ ८६ ॥ जामन, निसोत, मूर्वा, शिशुमार, शरिवन, शिवा, श्यामा, वाराहीकंगनी, गरुडवेगा ॥ ८७ ॥ सूकरिका, मषवन और व्याघ्रपदा ( वघनखी ) यह औषधी जो वल्मीकके ऊपर हों तौ उस वल्मीकसे तीन हाथ उत्तरको तीन पुरुष नीचे जल होता है ॥ ८८ ॥ तीन पुरुष नीचे जलकी बात अनूप देशमें कहनी चाहिये. जो यह चिह्न जांगलदेशमें

एकनिभा यत्र मही तृणतरुवल्मीकगुल्मपरिहीना । तस्यां यत्र विकारो भवति धरित्र्यां जलं तत्र ॥९०॥ यत्र स्निग्धा निम्ना सवालुका सानुनादिनी वा स्यात् । तत्रार्धपञ्चमैर्वारि मानवैः पञ्चभिर्यदि वा ॥९१॥ स्निग्धतरूणां याम्ये नरैश्चतुर्भिर्जलं प्रभूतं च । तरुगहनेऽपि हि विकृतो यस्तस्मात्तद्वदेव वदेत् ॥९२॥ नमते यत्र धरित्री सार्धे पुरुषेम्बु जाङ्गलानूपे। कीटा वा यत्र विनालयेन बहवोऽम्बु तत्रापि ॥९३॥ उष्णा शीता च मही शीतोष्णांभस्त्रिभिर्नरैःसार्धैः । इन्द्रधनुर्मत्स्यो वा वल्मीको वा चतुर्हस्तात् ॥ ९४ ॥ वल्मीकानां पंक्त्यां यद्येकोऽभ्युच्छ्रिताः शिरा तदधः । शुष्यति न रोहते वा सस्यं यस्यां च तत्राऽम्भः ॥ ९५॥ न्यग्रोधपलाशोदुम्बरैः समेतैस्त्रिभिर्जलं तदधः। वटपिप्पलसम-

---

दिखाई दें तो तीन पुरुषके स्थानमें पांच पुरुष नीचे जल कहे. इनही चिह्नोंको मरुस्थलमें देखनेसे सात पुरुष नीचे जल बतावे ॥ ८९ ॥ एकरंगकी भूमिमें जहां तृण, वृक्ष, वल्मीक और गुल्म नहीं हों, ऐसी भूमि जहां विकारयुक्त अर्थात् और प्रकारकी दिखाई दे, वहां पांच पुरुष नीचे जल होता है ( भूमिमें एकही मूलसे बहुतसी शाखायुक्त समूहके उत्पन्न होनेको गुल्म कहते हैं ) ॥ ९० ॥ जहां स्निग्ध नीची वालु रेतदार या जहां पैर रखनेसे शब्द हो, ऐसी भूमि हो तो वहां साढे चार पुरुष नीचे अथवा पांच पुरुष नीचे जल होता है ॥ ९१ ॥ जहां बहुतसे स्निग्ध वृक्ष हों, वहां उन वृक्षोंसे दक्षिण चार पुरुष नीचे बहुतसे जलका होना कहना चाहिये और बहुतसे वृक्षोंमें एक वृक्ष विकृत हो अर्थात् इसके फल, पुष्प और प्रकारके हों तो उस वृक्षसे दक्षिणको चार पुरुष नीचे जल होता है ॥ ९२ ॥ जिस जांगल या जिस अनूप देशमें पांव रखनेसे भूमि दब जाय वहां डेढ पुरुष नीचे जल होता है और जहां बहुतसे कीडे दिखाई दें और उनके रहनेका कोई भट्टक न हो वहांभी डेढ पुरुष नीचे जल होता है ॥ ९३ ॥ जहां सब भूमि गरम हो और एक देशमें ठण्ढी हो वहां या जहां सब भूमि शीतल हो और एक जगहमें गरम हो वहां साढे तीन पुरुष नीचे जल रहता है, इन्द्रधनुष, मत्स्य या वल्मीक जहां जांगल अथवा अनूप देशमें दिखाई दे, वहां चार हाथ नीचे जल होता है ॥ ९४ ॥ जहां जांगल या अनूप देशमें बहुतसे वल्मीकोंकी पांति हो, उसमें एक वल्मीक सबसे ऊंचा हो तो उस ऊंचे वल्मीकके नीचे चार हाथ खोदनेसे शिरा निकलती है और जहां खेती जमकर सूख जाय या जमेही नहीं, वहांभी चार हाथ नीचे जल होता है ॥ ९५ ॥ वड, पीपल और गूलर यह तीन वृक्षा जहां इकट्ठे हों,

वाये तद्वद्वाच्यं शिरा चोदक् ॥९६॥ आग्नेये यदि कोणे ग्रामस्य पुरस्य वा भवति कूपः । नित्यं स करोति भयं दाहं च समानुषं प्रायः ॥९७॥ नैर्ऋतकोणे बालक्षयं वनिताभयं च वायव्ये। दिक्त्रयमेतत्त्यक्त्वा शेषासु शुभावहाः कूपाः ॥ ९८ ॥ सारस्वतेन मुनिना दकार्गलं यत्कृतं तदवलोक्य।आर्याभिः कृतमेतद् वृत्तैरपि मानवं वक्ष्ये॥९९॥स्निग्धा यतः पादपगुल्मवल्ल्यो निश्छिद्रपत्राश्च ततःशिरास्ति।पद्मक्षुरोशीरकुलाः सगुंड्राः काशाः कुशा वा नलिका नलो वा ॥ १०० ॥ खर्जूरजम्ब्वर्जुनवेतसाः स्युः क्षीरान्विता वा द्रुमगुल्मवल्ल्यः । छत्रेभनागाः शतपत्रनीपाः स्युर्नक्तमालाश्च ससिन्दुवाराः॥१०१॥ विभीतको वा मदयन्तिका वा यत्राऽस्ति तस्मिन् पुरुषत्रयेऽम्भः।स्यात्पर्वतस्योपरि पर्वतोऽन्यस्तत्रापि मूले पुरुषत्रयेऽम्भः॥१०२॥या मौञ्जकैः काशकुशैश्च युक्ता नीला च मृद्यत्र सशर्करा च। तस्यां प्रभूतं सुरसं च तोयं कृष्णा-

---

वहां इन वृक्षोंके नीचे तीन हाथ खोदनेस जल निकलता है और जहां वड, पीपल दोनों इकठे हों, उनकेभी तीन हाथ नीचे खोदनेसे जल निकलता है. इन दोनों स्थानोंमें उत्तर शिरा होती है ॥ ९६ ॥ गांवसे अथवा नगरसे अग्निकोणमें कुआँ हो तो नित्य भय देता है और प्रायः ग्राम और नगरमें अग्नि लगती है, जिसमें मनुष्यभी जल जाते हैं ॥ ९७ ॥ नैर्ऋत्यकोणमें कुआँ हो तो बालकोंका क्षय होता है. वायव्यकोणमें कूप हो तो स्त्रियोंका भय होता है. यह तीन दिशा छोडकर बाकी पांच दिशाओंमें कूप शुभ होते हैं ॥ ९८ ॥ सारस्वतमुनिने जो उदकार्गल कहा है, वह देखकर यह उदकार्गल हमने आर्याछन्दकेद्वारा कहा. अब मनुका कहा उदकार्गलभी वृत्तोंमें कहते हैं ॥ ९९ ॥ वृक्ष, गुल्म और वल्ली जिस भूमिमें स्निग्ध हों और छिद्रहीन पत्तोंसे युक्त हों, वहां तीन पुरुष नीचे शिरा होती है या स्थलपद्म, गोखरू, खस, कुल, गंद्र ( शर ), काश, कुश, नलिका, नल यह तृण ॥ १०० ॥ और खजूर, जामन, अर्जुन, वेतस वृक्ष हों या जहां वृक्ष, गुल्म और वल्ली ऐसे हों, जिनमें दूध निकले अथवा छत्री, हस्तिकर्णी, नागकेसर, कमल, कदम्ब, नक्तमाल, सिंधुवार ॥ १०१ ॥ बहेडे और मदयन्तिका जहां हो वहां तीन पुरुष नीचे जल होता है और जहां एक पर्वतके ऊपर दूसरा पर्वत हो वहांभी ऊपरके पर्वतके मूलमें तीन पुरुष नीचे जल होता है ॥ १०२ ॥ मूंज, काश और कुश करके जो भूमि युक्त हो; जहां पत्थरकी कणिकाओंसे मिली नीली मट्टी हो तो वहां बहुत और मीठा जल होता है, जहां काली या लाल

थवा यत्र च रक्तमृद्वा ॥ १०३ ॥ सशर्करा ताम्रमही कषायं क्षारं धरित्री कपिला करोति । आपाण्डुरायां लवणं प्रदिष्टं मिष्टं पयो नीलवसुन्धरायाम् ॥१०४॥ शाकाश्वकर्णार्जुनबिल्वसर्जाः श्रीपर्ण्यरिष्टाधवशिंशपाश्च । छिद्रैश्च पर्णैर्द्रुमगुल्मवल्ल्यो रूक्षाश्च दूरेऽम्बु निवेदयंति ॥१०५॥ सूर्याग्निभस्मोष्ट्रखरानुवर्णा या निर्जला सा वसुधा प्रदिष्टा । रक्तांकुराः क्षीरयुताः करीरा रक्ता धरा चेज्जलमश्मनोऽधः ॥ १०६ ॥ वैदूर्यमुद्गाम्बुदमेचकाभा पाकोन्मुखोदुम्बरसन्निभा वा। भृङ्गाञ्जनाभा कपिलाथवा या ज्ञेया शिला भूरिसमीपतोया ॥१०७॥ पारावतक्षौद्रघृतोपमा वा क्षौमस्य वस्त्रस्य च तुल्यवर्णा । या सोमवल्ल्याश्च समानरूपा साप्याशु तोयं कुरुतेऽक्षयं च ॥ १०८ ॥ ताम्रैः समेता पृषतैर्विचित्रैरापाण्डुभस्मोष्ट्रखरानुरूपा । भृङ्गोपमांगुष्ठिकपुष्पिका वा सूर्याग्निवर्णा च शिला वितोया ॥ १०९ ॥ चन्द्रातपस्फटिकमौक्तिकहेम-

---

मट्टी हो वहांभी बहुत और मधुर जल होता है ॥ १०३ ॥ शर्करा ( पत्थरके कणोंसे मिली हुई तांबेके रंगकी ) भूमि हो तो उसमें कसैले स्वादका जल निकलता है. कपिल रंगकी भूमिमें खारा पानी होता है. पांडुररंगकी भूमिमें लवणके स्वादका जल निकलता है और नीले रंगकी भूमिमें मीठा जल होता है ॥ १०४ ॥ शाक, अश्वकर्ण, अर्जुन, बिल्व, सर्ज, श्रीपर्णी, अरिष्ट और शीशम ये वृक्ष जहां छेदवाले पत्तोंसे युक्त हों और जहां वृक्ष, गुल्म, वेलेंभी छिद्रवाले पत्तोंसे युक्त और रूखी हों वहां जल बहुत दूर होता है ॥१०५॥ जो भूमि सूर्य, अग्नि, भस्म, ऊंट, गर्दभके रंगकी हो वह भूमि जलहीन होती है और जिस लाल रंगकी भूमिमें लाल रंगके अंकुरोंदार करीर वृक्ष हों और उन वृक्षोंमें दूध निकलता हो वहां पत्थरके नीचे जल होता है ॥ १०६ ॥ वैदूर्य मणि, मुद्ग ( मूंग ) औरके मेघके समान जो शिलाकृष्णवर्ण हो व पके हुए गूलरके समान रंग हो, जो शिला फोडनेसे अंजनके समान अतिकाले रंगकी निकले या कपिल वर्ण हो उस शिलाके निकटही बहुत जल होता है ॥ १०७ ॥ जो शिला पारावत ( कबूतर ), शहत, घृत, अलसीका कपडा या जो यज्ञके काममें आनेवाली सोमवेलकी समान रंगकी हो तौ वहभी शीघ्रही अक्षय जल करती है.॥ १०८ ॥ तांबेके रंगके बिन्दु अथवा विचित्र बिन्दुओंसे युक्त जो शिला हो, पांडुरंगकी हो, अंगुष्ठिकवृक्षके फूलोंके समान नीली और लाल हो, सूर्य या अग्निके समान रंगवाली हो उस शिलाको निर्जल जानना योग्य है ॥१०९॥ चन्द्रमाकी चांदनी, स्फटिक, मोती, सुवर्ण और लाल इन्द्रनील-

रूपा याश्चेन्द्रनीलमणिहिंगुलकाञ्जनाभाः । सूर्योदयांशुहरितालनिभाश्च याः स्युस्ताः शोभना मुनिवचोऽत्र च वृत्तमेतत् ॥ ११० ॥ एता ह्यभेद्याश्च शिलाः शिवाश्च यक्षैश्च नागैश्च सदाभिजुष्टाः । येषां च राष्ट्रेषु भवन्ति राज्ञां तेषामवृष्टिर्न भवेत्कदाचित् ॥ १११ ॥ भेदं यदा नैति शिला तदानीं पालाशकाष्ठैः सह तिन्दुकानाम् । प्रज्वालयित्वानलमग्निवर्णा सुधाम्बुसिक्ता प्रविदारमेति ॥ ११२ ॥ तोयं श्रृतं मोक्षकभस्मना वा यत्सप्तकृत्वः परिषेचनं तत् । कार्यं शरक्षारयुतं शिलायाः प्रस्फोटनं वह्निवितापितायाः ॥ ११३ ॥ तक्रकाञ्जिकसुराः सकुलत्था योजितानि बदराणि च तस्मिन् । सप्तरात्रमुषितान्यभितप्तां दारयन्ति हि शिलां परिषेकैः ॥ ११४ ॥ नैम्बं पत्रं त्वक् च नालं तिलानां सापामार्गं तिन्दुकं स्याद्गुडूची । गोमूत्रेण स्रावितः क्षार एषां षट्कृत्वोऽतस्तापितो भिद्यतेऽश्मा ॥ ११५ ॥ आर्कं पयो हुडुविषाणमषीसमेतं पारावता-

---

माणिके समान रंगकी जो शिला हो, सिंगरफके समान बहुत लाल रंगकी या अंजनके समान बहुत काली, उदय होते हुए सूर्यके किरणोंकी समान बहुत लाल और चमकदार हो अथवा हरितालके तुल्य पीले रंगकी शिला हो तौ वह शुभ होती है. इस प्रकरणमें आगे कहा हुआ वृत्त मुनिवचन है अर्थात् प्रामाणिक है ॥ ११० ॥ पहले जो शिला कही यह सब शुभ हैं; इसलिये इन शिलाओंको तोडना योग्य नहीं. यह शिला सदा यक्ष और नागोंसे सेवित रहती हैं, जिन राजाओंके राज्यमें ऐसी शिला हो उनके राज्यमें कभी अवृष्टि नहीं होती ॥ १११ ॥ कूप आदि खोदनेके समय शिला निकल आवे और वह फूट न सके तौ उसके ऊपर ढाक और तेंदूके काठको जलायकर उस शिलाको लाल कर ले फिर उसके ऊपर चूनेकी कलीसे मिला हुआ जल छिडके तौ वह शिला टूट जाती है ॥ ११२ ॥ मरुवा वृक्षकी भस्म मिलाय जलको औटावे फिर उसमें शरका खार मिला पीछे अग्निसे तपाई हुई शिलाके ऊपर सात वार उस जलको छिडके तो शिला टूट जाती है ॥ ११३ ॥ छाछ, कांजी, मद्य, कुलथी और बेरके फल इन सबको एक बरतनमें सात रात्रि रक्खे फिर शिलाको पहले कही कई रीतिसे तपाय इन वस्तुओंसे बार बार छिडके तो वह शिला टूट जाती है ॥ ११४ ॥ नींबके पत्ते, नींबकी छाल, तिलोंका नाल, अपामार्ग ( चिरचिटा ), तेंदूके फल गिलोय इनकी भस्मको गोमूत्रसे छान ले फिर पत्थरको तपायकर छः वार इसमें छिडके तौ वह पत्थर टूट जाता है ॥ ११५ ॥ हुडुमेषके सींगको जलायकर उसकी स्याही कबूतर और चूहेकी

खुशकृता च युतं प्रलेपः । टङ्कस्य तैलमथितस्य ततोऽस्य पानं पश्चाच्छितस्य न शिलासु भवेद्विघातः ॥ ११६ ॥ क्षारे कदल्या मथितेन युक्ते दिनोषिते पायितमायसं यत् । सम्यक्छितं चाश्मनि नैति भङ्गं न चान्यलोहेष्वपि तस्य कौण्ठ्यम् ॥ ११७ ॥ वापी प्रागपरायताम्बु सुचिरं धत्ते न याम्योत्तरा कल्लोलैरवदारमेति मरुता सा प्रायशः प्रेरितैः । तां चेदिच्छति सारदारुभिरपां संपातमावारयेत् पाषाणादिभिरेव वा प्रतिचयं क्षुण्णं द्विपाश्वादिभिः ॥ ११८ ॥ ककुभवटाम्रप्लक्षकदम्बैः सनिचुलजम्बूवेतसनीपैः । कुरबकतालाशोकमधूकैर्बकुलविमिश्रैश्चावृततीराम् ॥ ११९ ॥ द्वारं च नैर्वाहिकमेकदेशे कार्यं शिलासञ्चितवारिमार्गम् । कोशस्थितं निर्विवरं कपाटं कृत्वा ततः पांसुभिरावपेत्तम् ॥ १२० ॥ अञ्जनमुस्तोशीरैः सराजकोशातकामलकचूर्णैः । कतकफलसमायुक्तैर्योगः कूपे प्रदातव्यः ॥ १२१ ॥ कलुषं कटुकं लवणं विरसं सलिलं

---

बीटके साथ पीसकर मिला ले और इन सबको आकके दूधमें डालकर लेप बनाय शस्त्रपर लगावे और फिर तेलसे मथित टंक ( पाषाणदारकयंत्र ) पर पान देकर तीक्ष्ण कर ले. शिलापर मारनेसेभी इस शस्त्रकी धार नहीं टूटेगी ॥११६॥ कदलीके खारमें छाछ मिलाकर एक दिन रहने दे फिर जिस लोहेमें उसको मिलाकर पान दी जाय और वह भलीभांतिसे तेज धारवाला हो जाय तौ फिर वह पत्थरपरभी मारनेसे नहीं टूटता और लोहेपर लगनेसे भी खुटला नहीं होता ॥ ११७ ॥ पूर्व पश्चिमको लम्बी वापीमें जल बहुत कालतक रहता है और दक्षिण उत्तरको लंबीमें नहीं ठहरता क्योंकि पवनसे उठाये हुए बडे तरंगोंसे वह टूट जाती है; जो दक्षिण उत्तर लंबी पुष्करणी बनाया चाहे तौ जलकी चोटका बचाव करनेके लिये उसके किनारोंको दृढ काष्ठसे बांध दे या पत्थर, ईंट आदिसे चिनवा दे और बनानेके समय उसके प्रत्येक मिट्टीके आसारको घोडे हाथी आदिसे रुंदवाता जाय, जिससे वह मिट्टी दब जाय और जलके धक्केसे नहीं टूटे ॥ ११८ ॥ अर्जुन, वड, आम, पिलखन, कदम्ब, निचुल, जामुन, वेतस, नीम ( एक प्रकारका कदम्ब ), कुरबक, ताल, अशोक, महुआ और मौलसिरी ये वृक्ष उस वापीके तटपर लगावे ॥११९॥ जल निकलनेके लिये एक ओर एक मार्ग रक्खे. जिसको पत्थरोंसे बँधवाकर पक्का कर देवे और उस मार्गको छिद्ररहित काठके तखतेसे ढककर ऊपरसे मिट्टीसे दबा दे ॥१२०॥ अंजन (सुरमा), मोथा, खस, राजकोशातकी ( बडी तुरई ), आमल और कतक ( निर्मल ) इन सबका चूर्ण कर कूपमें डाले ॥ १२१ ॥ जो जल

यदि वाशुभगन्धि भवेत्। तदनेन भवत्यमलं सुरसं सुसुगन्धिगुणैरपरैश्च युतम् ॥ १२२ ॥ हस्तो मघानुराधापुष्यधनिष्ठोत्तराणि रोहिण्यः। शतभिषगित्यारम्भे कूपानां शस्यते भगणः ॥१२३॥ कृत्वा वरुणस्य बलिं वटवेतसकीलकं शिरास्थाने। कुसुमैर्गन्धैर्धूपैः सम्पूज्य निधापयेत्प्रथमम् ॥१२४॥ मेघोद्भवं प्रथममेव मया प्रदिष्टं ज्येष्ठामतीत्य बलदेवमतादि दृष्ट्वा। भौमं दकार्गलमिदं कथितं द्वितीयं सम्यग्वराहमिहिरेण मुनिप्रसादात् ॥ १२५ ॥

इतिश्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्सं० दकार्गलं नाम चतुःपञ्चाशत्तमोऽध्यायः॥५४॥

## अथ पंचपंचाशत्तमोऽध्यायः।

### वृक्षायुर्वेदः.

प्रान्तच्छायाविनिर्मुक्ता न मनोज्ञा जलाशयाः। यस्मादतो जलप्रान्तेष्वारामान् विनिवेशयेत् ॥१॥ मृद्वी भूः सर्ववृक्षाणां हिता तस्यां तिलान् वपेत्।

---

गदला, कडुआ, खारा, बेस्वाद या दुर्गन्धदार हो तौ वह इस चूर्णके डालनेसे निर्मल, मीठा, सुगन्ध औरभी कई उत्तम गुणों करके युक्त हो जाता है ॥ १२२॥ हस्त, मघा, अनुराधा, पुष्य, धनिष्ठा, तीनों उत्तरा, रोहिणी और शतभिषा नक्षत्रमें कूपका आरंभ करना श्रेष्ठ है ॥ १२३ ॥ वरुणको बलि देकर गंध, पुष्प, धूप आदिसे बड या वेतसके काठके कीलका पूजन करे फिर शिराके स्थानमें प्रथम उस कीलको गाड दे ॥ १२४ ॥ ज्येष्ठकी पूर्णिमा होनेसे पीछे वर्षाऋतुमें जो जलका ज्ञान है वह मेघसम्बन्धी उदकार्गल है, वह हमने बलदेव आदि आचार्योंके मतको देखकर पहलेही कह दिया, वह भूमिसम्बन्धी दूसरा उदकार्गल मुनियोंके प्रसादसे भलीभांति वराहमिहिरने अर्थात् हमने कहा है, उदक शब्द जलका वाचक है और अर्गल रुकावटका नाम है, जलकी रुकावट जिस शास्त्रसे जानी जावे वह उदकार्गल कहाता है "नारं नीरं भुवनमुदकं जीवनीयं दकं च" इति हलायुधः ॥ १२५ ॥

इतिश्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्सं० पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्यपंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटी०चतुःपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५४ ॥

---

वापी, कूप, तालाव आदि जलाशयके ओर पास जो छायासे हीन हो तो चित्तको आनंद नहीं देते; इस कारण जलाशयोंके किनारोंपर आराम (बगीचे) लगावें ॥ १ ॥ कोमल भूमि सब वृक्षोंके लिये अच्छी होती है, जिस भूमिमें बाग

---

अत्र श्लोकोऽयं प्रक्षिप्तष्टीकायामनुल्लेखात्।

पुष्पितांस्तांश्च गृह्णीयात् कर्मैतत्प्रथमं भुवि ॥ २ ॥ अरिष्टाशोकपुन्नागशिरीषाः सप्रियङ्गवः । मङ्गल्याः पूर्वमारामे रोपणीया गृहेषु वा ॥ ३ ॥ पनसाशोककदलीजम्बूलकुचदाडिमा । द्राक्षापालीवताश्चैव बीजपूरातिमुक्तकाः ॥ ४ ॥ एते द्रुमाः काण्डरोप्या गोमयेन प्रलेपिताः । मूलच्छेदेऽथ वा स्कन्धे रोपणीयाः प्रयत्नतः ॥ ५ ॥ अजातशाखांश्छिशिरे जातशाखान् हिमागमे । वर्षागमे च सुस्कन्धान्यथादिक् प्रतिरोपयेत् ॥ ६ ॥ घृतोशीरतिलक्षौद्रविडङ्गक्षीरगोमयैः । आमूलस्कन्धलिप्तानां सङ्क्रामणविरोपणम् ॥ ७ ॥ शुचिर्भूत्वा तरोः पूजां कृत्वा स्नानानुलेपनैः । रोपयेद्रोपितश्चैव पत्रैस्तैरेव जायते ॥ ८ ॥ सायं प्रातश्च घर्मान्ते शीतकाले दिनान्तरे ॥ वर्षासु च भुवः शोषे सेक्तव्या रोपिता द्रुमाः ॥ ९ ॥ जम्बूवेतसवानीरकदम्बोदुम्बरार्जुनाः । बीजपूरकमृद्वीकालकुचाश्च सदाडिमाः ॥ १० ॥ वञ्जुलो नक्तमालश्च तिलकः पनसस्तथा । तिमिरोऽम्रातकश्चैव षोडशानूपजा स्मृताः ॥ ११ ॥ उत्तमं विंशतिर्हस्ता मध्यमं

---

लगाना हो पहिले उसमें तिल बोवे, जब वे तिल फूलें तब उनका मर्दन करे यह भूमिका प्रथम कर्म है ॥ २ ॥ नींब, अशोक, पुन्नाग, शिरीष और प्रियंगु मंगलदाई हैं इस कारण बागमें अथवा घरमें पहिले लगाने चाहिये ॥ ३ ॥ कटहर, अशोक, केला, जामुन, लिकुच ( बडहर ), दाडिम, दाख, पालीवत, बिजौरा और मुक्तक इन वृक्षोंकी कलम लेकर उसको गोबरसे लीपकर या दूसरे वृक्षको मूलसे अथवा डालसे काट उसके ऊपर लगावे ॥ ४ ॥ ५ ॥ जिनके शाखा उत्पन्न नहीं हुई हों ऐसे वृक्षोंको एक स्थानसे उठाकर दूसरे स्थानमें अपनी दिशाके बीच शिशिरऋतुमें लगावे. जिनके शाखा हो गई हों उनको हेमंतमें और अच्छे २ डालवाले वृक्षोंको वर्षाऋतुमें लगावे ॥ ६ ॥ घृत, खस, तिल, शहत, वायविडंग, दूध और गोबर इन सबको पीसकर मूलसे लेकर डालतक वृक्षोंको लेप दे पीछे उसको एक स्थानसे उठाकर दूसरे स्थानमें लगावे ॥७॥ पवित्र हो, स्नान अनुलेपन करके वृक्षकी पूजा करे पीछे उस वृक्षको दूसरे स्थानमें लगावे तो वह वृक्ष उन्हीं पत्रों करके युक्त लग जाता है अर्थात् सूखता नहीं ॥८॥ लगाये हुए वृक्षोंमें ग्रीष्मऋतुमें सांझ सबेरे दोनों समय सींचने चाहिये; शीतकालमें एक दिनके अंतरसे सींचे और वर्षाऋतुमें भूमि सूखनेपर सींचना चाहिये ॥ ९ ॥ जामुन, वेतस, वानीर, कदम्ब, गूलर, अर्जुन, बिजौरा, दाख, बडहर, दाडिम ॥ १० ॥ वंजुल, नक्तमाल तिलक, कटहर, तिमिर और अंबाडा यह सोलह वृक्ष अनूपज अर्थात् बहुत जल वाले देशमें होते हैं ॥ ११ ॥ एक वृक्षसे बीस हाथके अंतरपर दूसरा वृक्ष लगायां

षोडशान्तरम्। स्थानात् स्थानान्तरं कार्यं वृक्षाणां द्वादशावरम्॥ १२॥ अभ्याशजातास्तरवः संस्पृशन्तः परस्परम्। मिश्रैर्मूलैश्च न फलं सम्यग्यच्छन्ति पीडिताः॥ १३॥ शीतवातातपै रोगो जायते पाण्डुपत्रता। अवृद्धिश्च प्रवालानां शाखाशोषो रसस्रुतिः॥ १४॥ चिकित्सितमथैतेषां शस्त्रेणादौ विशोधनम्। विडङ्गघृतपङ्काक्तान् सेचयेत् क्षीरवारिणा॥ १५॥ फलनाशे कुलत्थैश्च माषैर्मुद्गैस्तिलैर्यवैः। शृतशीतपयःसेकः फलपुष्पाभिवृद्धये॥ १६॥ अविकाजशकृच्चूर्णस्याढके द्वे तिलाढकम्। सक्तुप्रस्थो जलद्रोणो गोमांसतुलया सह॥ १७॥ सप्तरात्रोषितैरेतैः सेकः कार्यो वनस्पतेः। वल्लीगुल्मलतानां च फलपुष्पाय सर्वदा॥ १८॥ वासराणि दश दुग्धभावितं बीजमाज्ययुतहस्तयोजितम्। गोमयेन बहुशो विरूक्षितं क्रौडमार्गपिशितैश्च धूपितम्॥ १९॥ मत्स्यशूकरवसासमन्वितं रोपितं च परिकर्मितावनौ। क्षीरसंयुतजलावसेचितं

---

जाय तौ उत्तम है, सोलह हाथ अंतरपर मध्यम और बारह हाथके अंतरपर लगाया जाय तो अधम होता है॥ १२॥ जो वृक्ष बहुत समीप उत्पन्न हो, परस्पर स्पर्श करे और जिनकी जड मिल जावें वे पीडित होते हैं और इसी कारणसे भलीभांति नहीं फलते॥ १३॥ बहुत शीत पवन और धूपसे वृक्षोंको रोग हो जाता है; तब उनके पत्ते पीले हो जाते, अंकुर नहीं बढते, डाली सूखती और रस टपकने लगता है॥१४॥ रोगी वृक्षकी इस भांति चिकित्सा करे कि पहले जिस अंगको सडा सूखा आदि देखे उसको शस्त्रसे काट देवे फिर वायविडंग घृत और कीचको मिलायकर वृक्षोंके लेप करे पीछे दूध मिले जलसे सींच॥ १५॥ वृक्षमें फल न लगे तौ कुलथ, उडद, मूंग, तिल और जौ दूधमें डालकर औटावे, फिर उस दूधको ठंढा कर उस दूधसे फल और पुष्पोंकी वृद्धिके लिये वृक्षको सींचे॥ १६॥ भेड और बकरीकी मेंगनका चूर्ण दो आढक, तिल एक आढक, सत्तू एक प्रस्थ, जल एक द्रोण और गोमांस एक तुला इन सबको एक पात्रमें डालकर॥ १७॥ सात रात्रितक रक्खे, पीछे फल और पुष्पोंके लिये इस जलसे वृक्ष, वेल, गुल्म और लताओंको सींचे॥ १८॥ चाहे जिस वृक्षके बीजको घृतसे चिकने हाथ करके चुपडे पीछे उसको दूधमें डाल दे इसी भांति नित्य दश दिनतक चिकने हाथसे चुपड दूधमें डालता जाय पीछे उसको गोबरसे बहुत वार रूखा करे. सूकर और हरिणके मांसकी उस बीजको धूप देवे॥ १९॥ फिर मत्स्य और सूकरकी

जायते कुसुमयुक्तमेव तत् ॥२०॥ तिन्तिडीत्यपि करोति वल्लरीं व्रीहिमाष-
तिलचूर्णसक्तुभिः । पूतिमांससहितैश्च सेचिता धूपिता च सततं हरिद्रया।२१।
कपित्थवल्लीकरणाय मूलान्यास्फोतधात्रीधववासिकानाम् ।पलाशिनी वेतस-
सूर्यवल्ली श्यामातिमुक्तैः सहिताष्टमूली ॥२२॥ क्षीरे श्रृते चाप्यनया सुशीते
तालाशतं स्थाप्य कपित्थबीजम् । दिने दिने शोषितमर्कपादैर्मासं विधिस्त्वेष
ततोऽधिरोप्यम्॥२३॥हस्तायतं तद्द्विगुणं गभीरं खात्वावटं प्रोक्तजलावपूर्णम्
शुष्कं प्रदग्धं मधुसर्पिषा तत् प्रलेपयेद्भस्मसमन्वितेन ॥ २४ ॥ चूर्णीकृतैर्माष-
तिलैर्यवैश्च प्रपूरयेन्मृत्तिकयान्तरस्थैः।मत्स्यामिषाम्भःसहितं च हन्याद् यावद्घ-
नत्वं समुपागतं तत् ॥२५॥ उप्तं च बीजं चतुरंगुलाधो मत्स्याम्भसा मांसज-
लैश्च सिक्तम्।वल्ली भवत्याशु शुभप्रवाला विस्मापनी मण्डपमावृणोति ॥२६॥

---

वसा ( चर्बी ) सहित उस बीजको तिल बोनेसे शुद्ध की हुई भूमिमें बोवे और दूधयुक्त जलसे सींचे तौ उस बीजसे जो वृक्ष उत्पन्न होगा वह फूलोंसमेत उत्पन्न होगा ॥ २० ॥ इमलीके बीजकोभी जो अतिकठोर होता है धान, उडद, तिल इनका चूर्ण सत्तू और सडा हुआ मांस इन सबसे सेवन करे और हलदीका धूप देवे तौ उस बीजमें भी नये अँखुए निकल आवें, बीजोंके जमनेमें तौ संदेह क्या है ? ॥ २१ ॥ कैथके बीजसे वल्ली करना चाहे तौ विष्णुक्रांता, आँवला, धव, बासा, पत्रोंसहित वेतस और सूर्यमुखी, निसोत और अतिमुक्तक इन आठोंकी जड लेवे ॥ २२ ॥ वेतसके पत्तेभी लेवे इन सबको दूधमें डालकर औटावे पीछे उस दूधको ठंढा कर उसमें कैथके बीजको डाल दोनों हाथसे सौ ताल बजाये जावें इतने कालतक उस दूधमें रक्खे पीछे निकालकर दूधमें सुखा लें यही विधि नित्य एक महीनेतक करके पीछे उस बीजको बोवे ॥ २३ ॥ एक हाथ लम्बा, चौडा और दो हाथ गहरा गढा खोदकर और उसको कहे हुए दूधयुक्त जलसे भरै, जल सूख जाय तो उस गढेको अग्निसे जला दे और शहत, घृत और भस्मको मिलाकर उस गढेको लीपे ॥ २४ ॥ मृत्तिकाके अंतरमें स्थित उडद, तिल और जौके चूर्ण करके गढेको भर दे फिर मत्स्यमांसयुक्त जलके सहित उस गढेको चारों ओरसे ठोके, जबतक वह कठिन हो जाय ॥ २५ ॥ पीछे उस चार अंगुल नीचे पहले सिद्ध किया कैथका बीज बोवे और मत्स्यजल और मांस

शतशोऽङ्कोल्लसम्भूतफलकल्केन भावितम्। एतत्तैलेन वा बीजं श्लेष्मातकफलेन वा ॥ २७ ॥ वापितं करकोन्मिश्रं मृदि तत्क्षणजन्मकम् । फलभारान्विता शाखा भवतीति किमद्भुतम् ॥ २८ ॥ श्लेष्मातकस्य बीजानि निष्कुलीकृत्य भावयेत् प्राज्ञः । अङ्कोल्लविज्जलाभिश्छायायां सप्तकृत्वैवम् ॥ २९ ॥ माहिषगोमयघृष्टान्यस्य करीषे च तानि निक्षिप्य । करकाजलमृद्योगे न्युप्तान्यह्ना फलकराणि ॥ ३० ॥ ध्रुवमृदुमूलविशाखा गुरुभं श्रवणस्तथाश्विनीहस्तम् । उक्तानि दिव्यदृग्भिः पादपसंरोपणे भानि ॥ ३१ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायां वृक्षायुर्वेदो नाम पञ्चपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५५ ॥

---

जलसे सींचे तौ शीघ्रही उत्तम पत्तों करके युक्त वल्ली हो जावे और मंडपको ढक लेवे जिसको देखनेसे सबको विस्मय हो ॥ २६ ॥ अंकोलवृक्षके फलके कल्क (गूदे) से, अंकोलफलके तेलसे अथवा लसोडेके फलसे अर्थात् उसके कल्कसे अथवा तेलसे चाहे जिस बीजको सौ भावना देवे अर्थात् सौ वार सिक्त करे॥२७॥ पीछे उसे ओलोंसे भीगी हुई मट्टीमें बोवे तो उसी क्षण जम आता है; फूलोंके भारसे झुकी हुई लता हो जाती है इसमें क्या अद्भुत है अर्थात् अवश्यही होती है ॥ २८ ॥ बुद्धिमान् मनुष्य लसोडेके बीज लेकर उनका छिलका उतारे और अंकोलफलकी बिजली अर्थात् फलके भीतरका पिच्छिल जल उससे छायामें उन बीजोंको सात भावना देवे अर्थात् भावना दे देकर छायामें सुखाता जावे ॥ २९ ॥ फिर उन बीजोंको भैंसके गोवरसे घिसकर भैंसके सूखे गोबरके ढेरमें रख छोडे फिर जब ओले पडनेपर मिट्टी भीज जावे तब उसे ओलेसे भीगी हुई मिट्टीमें उन बीजोंको बोवे तौ एकही दिनमें वृक्ष होकर फल लग जावेगा ॥ ३० ॥ तीनों उत्तरा, रोहिणी, मृगशिरा, रेवती, चित्रा, अनुराधा, मूल, विशाखा, पुष्य, श्रवण, अश्विनी और हस्त यह नक्षत्र दिव्य दृष्टिवाले मुनीश्वरोंने वृक्ष लगानेके लिये श्रेष्ठ कहे हैं ॥ ३१ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविर० भाषाटीकायां पंचपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५५॥

# अथ षट्पंचाशत्तमोऽध्यायः ।

## प्रासादलक्षणम् ।

कृत्वा प्रभूतं सलिलमारामान्विनिवेश्य च । देवतायतनं कुर्याद्यशोधर्माभिवृद्धये ॥ १ ॥ इष्टापूर्तेन लभ्यन्ते ये लोकास्तान् बुभूषता । देवानामालयः कार्यो द्वयमप्यत्र दृश्यते ॥ २ ॥ सलिलोद्यानयुक्तेषु कृतेष्वकृतकेषु च ॥ स्थानेष्वेतेषु सान्निध्यमुपगच्छन्ति देवताः ॥ ३ ॥ सरस्सु नलिनीछत्रनिरस्तरविरश्मिषु । हंसांसाक्षिप्तकह्लारवीचीविमलवारिषु ॥ ४ ॥ हंसकारण्डवक्रौञ्चचक्रवाकविराविषु। पर्यन्तनिचुलच्छायाविश्रान्तजलचारिषु ॥५॥ क्रौञ्चकाञ्चीकलापाश्च कलहंसकलस्वनाः । नद्यस्तोयांशुका यत्र शफरीकृतमेखलाः ॥ ६ ॥ फुल्लतीरद्रुमोत्तंसाः सङ्गमश्रोणिमण्डलाः । पुलिनाभ्युन्नतोरस्या हंसहासाश्च निम्नगाः ॥ ७ ॥ वनोपान्तनदीशैलनिर्झरो-

---

बहुत जल करके युक्त जलाशय बनाकर और उनके तटपर बाग लगाकर यश और धर्मकी वृद्धिके लिये देवताका मंदिर बनाना चाहिये ॥ १ ॥ यज्ञादि करना इष्ट कहाता है और वापी कूप तडागादि बनाना पूर्त्त कहाता है, इष्टापूर्त्तसे जो उत्तम लोक मिलते हैं उनके पानेकी इच्छावाला पुरुष देवमंदिर बनानेके द्वारा इष्ट और पूर्त दोनोंहीका फल मिलाता है ॥ २ ॥ जल और उपवनसे युक्त स्थान चाहे किसीके बनाये हुए हों, चाहे स्वाभाविक बने रहें तो उन स्थानोंमें देवता निवास करते हैं ॥ ३ ॥ ऐसे सरोवरमें देवता सदा विहार करते हैं कि जिनमें कमलरूप छत्रसे सूर्य किरण दूर किये हों, हंसपक्षियोंके कंधोंसे प्रेरित श्वेत कमल कि जिनका मार्ग उसमें है. निर्मल जल जिन सरोवरोंमें भरे हैं ॥ ४ ॥ हंस कारंडव क्रौंच और चक्रवाक जिनमें शब्द कर रहे हैं और किनारोंके निचुलवृक्षोंकी छायामें जहां जलके जीव विश्राम करते हैं ॥ ५ ॥ क्रौंचपक्षी जिनका कांचीकलाप है, कलहंसोंका मधुर शब्द जिनका शब्द है, जल जिनका वस्त्र है, मच्छी जिनके मेखला है, किनारोंपर फूले वृक्ष जिनके कर्णपूर हैं, जल थलका संगम जिनका श्रोणिमण्डल है, पुलिन जिसके उठे स्तन और हंसही हैं हास्य जिनका उस नीचेको वहनेवाली नदियोंके समीपवर्ती स्थानोंमें देवता लोग रहते हैं ॥ ६ ॥ ७ ॥ वनके निकट नदी पर्वत और झरनोंके समीपकी भूमिमें नित्य

पान्तभूमिषु । रमन्ते देवता नित्यं पुरेषूद्यानवत्सु च ॥ ८ ॥ भूमयो ब्राह्मणादीनां याः प्रोक्ता वास्तुकर्मणि । ता एव तेषां शस्यन्ते देवतायतनेष्वपि ॥ ९ ॥ चतुःषष्टिपदं कार्यं देवतायतनं सदा । द्वारं च मध्यमं तत्र समदिक्स्थं प्रशस्यते ॥ १० ॥ यो विस्तारो भवेद्यस्य द्विगुणा तत्समुन्नतिः । उच्छ्रायाद्यस्तृतीयोंऽशस्तेन तुल्या कटिः स्मृता ॥ ११ ॥ विस्तारार्धं भवेद्गर्भो भित्तयोऽन्याः समन्ततः । गर्भपादेन विस्तीर्णं द्वारं द्विगुणमुच्छ्रितम् ॥ १२ ॥ उच्छ्रायात्पादविस्तीर्णा शाखा तद्वदुदुम्बरः । विस्तारपादप्रतिमं बाहुल्यं शाखयोः स्मृतम् ॥ १३ ॥ त्रिपञ्चसप्तनवभिः शाखाभिस्तत्प्रशस्यते । अधः शाखाचतुर्भागे प्रतीहारौ निवेशयेत् ॥ १४ ॥ शेषं मङ्गल्यविहगैः श्रीवृक्षस्वस्तिकैर्घटैः । मिथुनैः पत्रवल्लीभिः प्रमथैश्चोपशोभयेत् ॥ १५ ॥ द्वारमानाष्टभा-

---

देवता रमण करते हैं और उपवनोंसे युक्त नगरोंमेंभी देवता विहार करते हैं ॥ ८ ॥ ब्राह्मण आदि चार वर्णोंको जैसी भूमि पहले गृह बनानेके लिये कह आये हैं वैसीही भूमि उन वर्णोंको देवताके मंदिर बनानेके अर्थ श्रेष्ठ है ॥ ९ ॥ देवमंदिरमें सदा पूर्वोक्त चौसठ पदका वास्तु करना चाहिये उस देवमंदिरमें मध्यम द्वार सम दिशामें स्थित हो तौ श्रेष्ठ है ॥ १० ॥ देवमंदिरका जितना विस्तार हो उससे दूनी उसकी ऊंचाई होती है, ऊंचाईकी तिहाई बराबर देवमंदिरकी कटि होती है, सीढीके ऊपर जहांसे देवगृहका आरंभ होता है उसको कटि कहते हैं ॥ ११ ॥ विस्तारसे आधा गर्भ होता है, शेष आधे विस्तारमें चारों ओरकी भीत बनती है. गर्भकी चौथाईके समान द्वारका विस्तार और द्वारके विस्तारसे द्विगुण द्वारकी ऊंचाई होती है ॥ १२ ॥ द्वारकी ऊंचाईकी चौथाईके बराबर शाखा ( चौखटका बाजू ) और उदुम्बर ( चौखटके ऊपरके काठ ) की चौडाई होती है, शाखाकी चौडाईकी चौथाईके तुल्य शाखाओंकी मोटाई होती है ॥ १३ ॥ शाखाकी जितनी चौडाई कही उसके बीचमें तीन, पांच, सात अथवा नौ शाखा हों तौ द्वार श्रेष्ठ होता है; दोनों शाखाओंके नीचेके चतुर्थांशमें देवताओंके दो प्रतिहारोंकी मूर्ति खोदनी चाहिये ॥ १४ ॥ शाखाओंके शेष तीन चौथाई अंशोंको हंसादि मंगलदायक पक्षी, वेल, स्वस्तिक, साथिया, कलश, मिथुन ( स्त्रीपुरुषका जोडा ), पत्र और लतागणोंसे शोभित करे ॥ १५ ॥ द्वारकी ऊंचाईके प्रमाणमें उसका अष्टमांश घटाकर जो बचे वह पिंडिका ( देवतास्थापनका पीठा ) सहित देवप्रतिमाकी ऊंचाईका प्रमाण होता है. उस पीठके सहित प्रतिमाकी ऊंचाईके तीन भाग करके दो भागके बराबर ऊंची प्रतिमा और एक

गोना प्रतिमा स्यात्सपिण्डिका । द्वौ भागौ प्रतिमा तत्र तृतीयांशश्च पिण्डिका ॥ १६ ॥ मेरुमन्दरकैलासविमानच्छन्दनन्दनाः । समुद्रपद्मगरुडनन्दिवर्धनकुञ्जराः ॥ १७ ॥ गुहराजो वृषो हंसः सर्वतोभद्रको घटः । सिंहो वृत्तश्चतुष्कोणः षोडशाष्टाश्रयस्तथा ॥ १८ ॥ इत्येते विंशतिः प्रोक्ताः प्रासादाः संज्ञया मया । यथोक्तानुक्रमेणैव लक्षणानि वदाम्यतः ॥ १९ ॥ तत्र षडश्रिर्मेरुर्द्वादशभौमो विचित्रकुहरश्च । द्वारैर्युतश्चतुर्भिर्द्वात्रिंशद्धस्तविस्तीर्णः ॥ २० ॥ त्रिंशद्धस्तायामो दशभौमो मन्दरः शिखरयुक्तः । कैलासोऽपि शिखरवान् अष्टाविंशोऽष्टभौमश्च ॥ २१ ॥ जालगवाक्षकयुक्तो विमानसंज्ञस्त्रिसप्तकायामः । नन्दन इति षड्भौमो द्वात्रिंशः षोडशाण्डयुतः ॥ २२ ॥ वृत्तः समुद्रनामा पद्मः पद्माकृतिः शयानष्टौ । शृङ्गेणैकेन भवेदेकैव च भूमिका तस्य ॥ २३ ॥ गरुडाकृतिश्च गरुडो नन्दीति च षट्चतुष्कविस्तीर्णः । कार्यश्च सप्तभौमो

---

भागके समान ऊंची पिंडिका ( पीठ ) बनाना चाहिये. यह प्रमाण सब प्रासादोंके लिये कहा है ॥ १६ ॥ मेरु, मंदर, कैलास, विमानच्छंद, नंदन, समुद्र, पद्म, गरुड, नंदिवर्धन, कुंजर, ॥ १७ ॥ गुहराज, वृष, हंस, सर्वतोभद्र, घट, सिंह, वृत्त, चतुष्कोण, षोडशाश्रि और अष्टाश्रि ॥ १८ ॥ यह बीस नाम हमने प्रासादोंके कहे, अब नामके क्रमसे इनके लक्षण कहते हैं ॥ १९ ॥ छः कोणवाला मेरुनामक प्रासाद होता है, तिसमें वारह भूमिका खंड होता है और अनेक भांतिके भीतरके गवाक्षों करके युक्त होता है; उसमें चार द्वार चारों दिशाओंमें होते हैं और उसका विस्तार बत्तीस हाथ होता है, चौसठ हाथ ऊंचाई होती है ॥ २० ॥ षट्कोण तीस हाथके विस्तारवाला, दश भूमिकाओंसे युक्त और शिखरोंदार मंदर प्रासाद होता है; कैलास प्रासादभी शिखरोंसे युक्त, अट्ठाईस हाथके विस्तारवाला, आठ भूमिकाओं करके युक्त और षट्कोण होता है ॥ २१ ॥ जाली झरोखोंदार इक्कीस हाथ विस्तारका और आठ भूमिकाओंसे युक्त षट्कोण विमानच्छंद नामक प्रासाद होता है नंदन प्रासाद षट्कोण, छः भूमिकाओंसे युक्त, बत्तीस हाथ विस्तारवाला और सोलह अंडोंकरके[1] युक्त होता है ॥ २२ ॥ समुद्रनाम प्रासाद गोल होता है; वे दोनों प्रासाद आठ हाथ चौडे होते हैं, इनके एकही शृंग होता है और दोनों एक २ भूमिकासे युक्त होते हैं ॥ २३ ॥ गरुड प्रासाद गरुडके आकारसाही होता है परन्तु उसके पंख और पूंछ नहीं होते. यह

---

१ अंड प्रासादके ऊपर हुआ करते हैं जिनको शिखर या शृंग कहते हैं ।

विभूषितोऽण्डैश्च विंशत्या ॥ २४ ॥ कुञ्जर इति गजपृष्ठः षोडशहस्तः समन्ततो मूलात् । गुहराजः षोडशकस्त्रिचन्द्रशाला भवेद्वलभी ॥ २५ ॥ वृष एकभूमिशृङ्गो द्वादशहस्तः समन्ततो वृत्तः। हंसो हंसाकारो घटोऽष्टहस्तः कलशरूपः ॥ २६ ॥ द्वारैर्युतश्चतुर्भिर्बहुशिखरो भवति सर्वतोभद्रः। बहुरुचिरचन्द्रशालः षड्विंशः पञ्चभौमश्च ॥ २७ ॥ सिंहः सिंहाक्रान्तो द्वादशकोणेऽष्टहस्तविस्तीर्णः । चत्वारोऽञ्जनरूपाः पञ्चाऽण्डयुतस्तु चतुरस्रः ॥ २८ ॥ भूमिकाऽङ्गुलमानेन मयस्याष्टोत्तरं शतम् । सार्धं हस्तत्रयं चैव कथितं विश्वकर्मणा ॥२९॥ प्राहुः स्थपतयश्चात्र मतमेकं विपश्चितः । कपोतपालिसंयुक्ता

---

दोनों प्रासाद चौवीस हाथ विस्तारके सात भूमियोंसे युक्त चौवीस अंडोंसे भूषित करने चाहिये ॥ २४ ॥ कुंजर प्रासाद हाथीकी पीठके आकारका होता है और मूलसे चारों ओर सोलह हाथ विस्तारवाला होता है. गुहराज प्रासाद गुह ( कार्तिकेय ) के आकार बनता है और सोलह हाथ इसका विस्तार होता है. इन दोनों प्रासादोंकी वलभी तीन २ चंद्रशालाओंसे युक्त होती है ॥ २५ ॥ वृष नाम प्रासाद एक भूमिका और एक शृंगदार होता है. इसका विस्तार बारह हाथ है और यह चारों ओरसे गोल ( वर्तुल ) होता है. हंसप्रासाद हंसपक्षीके आकारके चोंच पंख और पूंछसे युक्त होता है; यहभी बारह हाथ चौडा, एक भूमिका और एक शृंगसे युक्त होता है. घटनामक प्रासाद कलशके आकारका होता है और आठ हाथ उलका विस्तार होता है. यहभी एक भूमिका और एक शृङ्गयुक्त होता है ॥ २६ ॥ सर्वतोभद्रनामक प्रासाद चारों दिशाओंमें चार द्वारोंसे युक्त बहुत शिखरों करके शोभित, बहुत और सुन्दर चंद्रशालाओंसे भूषित छव्वीस हाथका विस्तारमें चतुरस्र और पांच भूमिकाओंसे युक्त होता है ॥ २७ ॥ सिंह नामक प्रासाद सिंहकी प्रतिमाके द्वारा भूषित बारह कोणोंसे युक्त और आठ हाथ चौडा होता है. शेष चार प्रासाद वृक्ष, चतुष्कोण, षोडशास्र और अष्टास्र अपने नामके समान आकारवाले होते हैं; यह चारों अंजनरूप होते हैं अर्थात् इनके भीतर अंधकार रहता है, बाहरसे प्रकाश नहीं पहुँचता ॥ २८ ॥ मयके मतसे एक भूमिका प्रमाण एक सौ आठ अंगुल होता है और विश्वकर्माने एक २ भूमिका प्रमाण साढे तीन हाथ कहा है ॥ २९ ॥ विद्वान् कारीगर मय और विश्वकर्माके मतको एकही कहते हैं उनका यह कथन है कि विश्वकर्माने साढे तीन हाथ अर्थात् चौरासी अंगुल भूमिका प्रमाण कहा, वह कपोतपालिकाको छोडकर कहा है, जो

न्यूना गच्छन्ति तुल्यताम् ॥ ३० ॥ प्रासादलक्षणमिदं कथितं समासाद्गर्गेण यद्विरचितं तदिहास्ति सर्वम् । मन्वादिभिर्विरचितानि पृथूनि यानि तत्सं-स्मृतिं प्रति मयात्र कृतोऽधिकारः ॥ ३१ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायां प्रासादलक्षणं नाम षट्पञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५६ ॥

---

# अथ सप्तपंचाशत्तमोऽध्यायः ।

## वज्रलेपलक्षणम् ।

आमं तिन्दुकमामं कपित्थकं पुष्पमपि च शाल्मल्याः । बीजानि शल्ल-कीनां धन्वनवल्को वचा चेति ॥ १ ॥ एतैः सलिलद्रोणः क्वाथयितव्योऽष्टभाग शेषश्च । अवतार्योऽस्य च कल्को द्रव्यैरेतैः समनुयोज्यः ॥ २ ॥ श्रीवासकर-सगुग्गुलभल्लातककुन्दुरूकसर्जरसैः । अतसीबिल्वैश्च यतः कल्कोऽयं वज्रले-पाख्यः ॥ ३ ॥ प्रासादहर्म्यवलभीलिङ्गप्रतिमासु कुड्यकूपेषु। सन्तप्तो दातव्यो वर्षसहस्रायुतस्थायी ॥ ४ ॥ लाक्षाकुन्दुरुगुग्गुलगृहधूमकपित्थबिल्वमध्यानि।

---

उसमें कपोतपालिकाका प्रमाण जोड दिया जावे तौ वह मयके कहे प्रमाणके बराबर हो जाता है ॥ ३० ॥ यह प्रासादलक्षण हमने संक्षेपसे कहा. परन्तु गर्गमुनिने जो प्रासादलक्षण रचा है वह सब इसमें आ गया है और मनु, वसिष्ठ, मय, नग्नजित् आदि आचार्योंने जो बडे २ प्रासादलक्षणग्रंथ रचे हैं उनकी स्मृतिके लिये हमने यहां अधिकारकिया ॥ ३१ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचि० बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य पण्डितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां षट्पंचाशत्तमाशोऽध्यायः ५६॥

---

तेंदूके कच्चे फल, कैथके कच्चे फल, सेमलके फूल, सल्लकीवृक्षके बीज, धंधनवृक्षकी छाल और वच ॥ १ ॥ इन सबको एक द्रोण जलमें क्वाथ करे जब आठवां भाग बच जाय तब उतारे ॥ २ ॥ पीछे उसमें सरलवृक्षका गोंद, बोल, गूगल, भिलावे, कुंदरू (देवदारु वृक्षका निर्यास) राल, अलसी और बेलकी गिरी इन सबको घोटकर डाले यह वज्रलेप नामक कल्क है ॥ ३ ॥ इस वज्रलेपको देवप्रासाद, हवेली, वलभी, शिवलिंग, देवप्रतिमा, भित्ति और कूपोंमें गर्म करके लगावे. यह लेप हजार वर्ष पर्यन्त ठहरता है ॥ ४ ॥ लाख, कुन्दरू, गूगल, घरके धुएका जाला, कैथके फल,

नागबलाफलतिन्दुकमदनफलमधूकमाञ्जिष्ठाः ॥ ५ ॥ सर्जरसरामलकानि चेति कल्कः कृतो द्वितीयोऽयम् । वज्राख्यः प्रथमगुणैरयमपि तेष्वेव कार्येषु ॥ ६ ॥ गोमहिषाजविषाणैः खररोम्णा महिषचर्मगव्यैश्च । निम्बकपित्थरसैः सह वज्रतरो नाम कल्कोऽन्यः ॥ ७ ॥ अष्टौ सीसकभागाः कांसस्य द्वौ तु रीतिकाभागः । मयकथितो योगोऽयं विज्ञेयो वज्रसङ्घातः ॥ ८ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायां वज्रलेपो नाम सप्तपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५७ ॥

---

# अथाष्टपंचाशत्तमोऽध्यायः ।

## प्रतिमालक्षणम्.

जालान्तरगे भानौ यदणुतरं दर्शनं रजो याति । तद्विद्यात्परमाणुं प्रथमं तद्धि प्रमाणानाम् ॥ १ ॥ परमाणुरजो बालाग्रलिक्षयूका यवोऽङ्गुलं चेति । अष्टगु-

---

बेलकी गिरी, नागबला ( गंगेरण ) के फल, महुएके फल, मजीठ ॥ ५ ॥ राल बोल, आंवले इन सब वस्तुओंके कल्ककोभी पहली भांति सिद्ध किये द्रोणभर जलमें मिलानेसे दूसरा वज्रलेप सिद्ध होता है, इसमेंभी वही गुण है जो पहले वज्रलेपमें कहे हैं और यहभी प्रासाद आदिके लेपमें हो पहले वज्रलेपकी भांति काम आता है ॥ ६ ॥ गौ, भैंस और बकरा इन तीनोंके सींग, गर्दभ, महिष और गौ इन तीनोंके चर्म, नींबके फल कैथके फल और नील इन सबसे पहली भांति तीसरा कल्क सिद्ध होता है, इसका नाम वज्रतर है. इसमेंभी पहले कहे हुए गुण हैं और पहले कार्योंमें काम आता है ॥ ७ ॥ आठ भाग सीसा, दो भाग कांसा, एक भाग पीतल इन सबको इकठा गलावे यह मयका कहा हुआ योग है और इसका नाम वज्रसंघात है ॥ ८ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य-पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां सप्तपंचाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५७ ॥

---

जालीके बीचसे सूर्यका प्रकाश आता है, उसमें जो अत्यन्तसूक्ष्म रज देख पडता है; उसको परमाणु जाने, वही सब प्रमाणोंमें पहला है ॥ १ ॥ आठ परमाणुका

णानि यथोत्तरमंगुलमेकं भवति संख्या ॥ २ ॥ देवागारद्वारस्याष्टांशोनस्य यस्तृतीयोंऽशः । तत्पिण्डिकाप्रमाणं प्रतिमा तद्द्विगुणपरिमाणा ॥ ३ ॥ स्वैरंगुलप्रमाणैर्द्वादश विस्तीर्णमायतं च मुखम् । नग्नजिता तु चतुर्दश दैर्घ्येण द्राविडं कथितम् ॥ ४ ॥ नासाललाटचिबुकग्रीवाश्चतुरंगुलास्तथा कर्णौ । द्वे अंगुले च हनुके चिबुकं तु द्व्यंगुलं विस्तृतम् ॥ ५ ॥ अष्टांगुलं ललाटं विस्ताराद् द्व्यंगुलात् परे शंखौ । चतुरंगुलौ तु शंखौ कर्णौ तु द्व्यंगुलं पृथुलौ ॥ ६ ॥ कर्णोपान्तः कार्योऽर्धपञ्चमे भ्रूसमेन सूत्रेण । कर्णश्रोत्रः सुकुमारकं च नयनप्रबन्धसमम् ॥ ७ ॥ चतुरंगुलं वसिष्ठः कथयति नेत्रान्तकर्णयोर्विवरम् । अधरोऽङ्गुलप्रमाणस्तस्यार्धेनोत्तरोष्ठश्च ॥ ८ ॥ अर्धांगुला तु गोच्छा वक्रं चतुरंगुलायतं

---

रज, आठ रजका बालाग्र, आठ, बालाग्रकी लिक्षा, आठ लिक्षाकी यूका, आठ यूकाका यव और आठ यवका एक अंगुल होता है, इस प्रकार यह प्रमाण उत्तरोत्तर आठ गुण हैं. एक अंगुल संख्या होती है ॥ २ ॥ देवमंदिरके द्वारकी ऊँचाईमें उसका अष्टमांश घटाकर जो बच रहे उसकी जो तिहाई हो वह पिण्डिका ( मूर्तिकी पीठ ) का प्रमाण है और पिण्डिका प्रमाणसे प्रतिमा ( मूर्ति ) का प्रमाण दूना होना चाहिये ॥ ३ ॥ जितनी ऊंचाई प्रतिमाकी आवे उसके बारह भाग कर एक २ भागके फिर नौ नौ भाग करे. वह एक अंगुल होता है, क्योंकि सब प्रतिमा अपने २ अंगुल प्रमाणसे एक सौ आठ अंगुल होती है. प्रतिमाका मुख अपने अंगुल प्रमाणसे बारह अंगुल चौडा और चौदह अंगुल लम्बा हो ऐसा नग्नजित् नाम आचार्यने कहा है. यह मान द्रविडदेशका है ॥ ४ ॥ प्रतिमाके नासिका, ललाट, ठोडी, गरदन और कर्ण अपने अंगुल प्रमाणसे चार २ अंगुल लम्बे बनाने चाहिये. हनु दो २ अंगुल लम्बे बनावे, चिबुककी चौडाई दो अंगुल होती है ॥ ५ ॥ आठ अंगुल चौडा माथा होता है; माथेसे दोनों ओर परे दो दो अंगुल प्रमाण ( कनपटी ) बनावे, कनपटीकी लम्बाई चार २ अंगुल रक्खे, कर्ण दो दो अगुल चौडे बनावे ॥ ६ ॥ कर्णका उपान्त अर्थात् कर्णाग्र नेत्रांतसे लेकर भ्रू सम सूत्रसे, साढे चार अंगुलका करना चाहिये, कानका छेद और सुकुमारक अर्थात् कर्णस्रोतके समीपका उन्नत भाग नेत्रप्रबन्धके समान करना चाहिये ॥ ७ ॥ वशिष्ठमुनि कहते हैं कि नेत्र और कर्णान्तका अंतर चार अंगुल करना ठीक है. नीचेका ओष्ठ एक अंगुल और ऊपरका ओष्ठ आध अंगुल रखना चाहिये ॥ ८ ॥ गोच्छा आध अंगुल विस्तीर्ण करनी चाहिये, मुख चार अंगुल लम्बा और डेढ अंगुल चौडा रखना और व्यात्त

कार्यम् । विपुलं तु सार्धमंगुलं मध्यात्त्र्यंगुलं व्यात्तम् ॥ ९॥ द्व्यंगुलतुल्यौ नासापुटौ च नासा पुटाग्रतो ज्ञेया । स्याद् द्व्यंगुलमुच्छ्रायश्चतुरंगुलमन्तरं चाक्ष्णोः ॥ १० ॥ द्व्यंगुलमितोऽक्षिकोशो द्वे नेत्रे तत्त्रिभागिका तारा । दृक् तारापञ्चांशो नेत्रविकासोऽङ्गुलं भवति ॥ ११ ॥ पर्यन्तात्पर्यन्तं दश भ्रुवोऽर्धांगुलं भ्रुवोर्लेखाः । भ्रूमध्यं द्व्यंगुलकं भ्रूर्दैर्घ्येणांगुलचतुष्कम् ॥ १२ ॥ कार्या तु केशरेखा भ्रूबन्धसमांगुलार्धविस्तीर्णा । नेत्रान्ते करवीरकमुपन्यसेदंगुलप्रतिमम् ॥ १३ ॥ द्वात्रिंशत्परिणाहाच्चतुर्दशायामतोऽङ्गुलानि शिरः । द्वादश तु चित्रकर्मणि दृश्यन्ते विंशतिरदृश्याः ॥ १४ ॥ आस्यं सकेशनिचयं षोडश दैर्घ्येण नग्नजित्प्रोक्तम् । ग्रीवा दश विस्तीर्णा परिणाहाद्विंशतिः सैका ॥१५॥ कण्ठाद्द्वादश हृदयं हृदयान्नाभिश्च तद् प्रमाणेन । नाभीमध्यान्मेढ्रान्तरं च तत्तुल्यमेवोक्तम् ॥ १६ ॥ ऊरू चांगुलमानैश्चतुर्युता विंशतिस्तथा

---

मुख अर्थात् नृसिंह आदि देवताओंका फैला हुआ मुख तीन अंगुल चौडा करे ॥ ९॥ नासिकाके दोनों पुट दो दो अंगुलके करे और पुटोंके अग्रसे नासिकाभी दो अंगुल जाने. नासिकाकी ऊंचाई दो अंगुल और दोनों नेत्रोंके बीच चार अंगुल अन्तर रखना चाहिये ॥ १० ॥ नेत्रका कोश दो अंगुल, नेत्र दोनों दो २ अंगुल, नेत्रकी तिहाईके तुल्य तारा, ताराके पंचमांशके तुल्य दृक् बनावे और नेत्रकी चौडाई एक अंगुलकी करे ॥ ११ ॥ एक भौंके अन्तसे दूसरे भौंके अन्ततक दश अंगुल रखना चाहिये; आध अंगुल भ्रूकी चौडाई दोनों भ्रूका मध्यभाग दो अंगुल और एक भौंकी लम्बाई चार चार अंगुल करनी चाहिये ॥ १२ ॥ माथेके ऊपर केशरेखा भ्रूबन्धके तुल्य करे और आध अंगुल चौडी केशरेखा रक्खे, नेत्रके अंतमें एक अंगुलका करवीरक करे जिसको मूषिकाभी कहते हैं ॥ १३ ॥ बत्तीस अंगुल लम्बा, चौदह अंगुल चौडा शिर बनाना चाहिये, जो चित्र बनाया जाय तौ उसमें शिर बारह अंगुल दिखलाई पडता है और वीस अंगुल जो पिछली ओर रहते हैं वह नहीं दीख पडते ॥ १४ ॥ नग्नजित् आचार्यने केशरेखासहित मुखका विस्तार सोलह अंगुल कहा है, ग्रीवाका विस्तार दश अंगुल और उसकी लम्बाई इक्कीस अंगुल कही है ॥ १५ ॥ कंठके आधे भागसे हृदयतक बारह अंगुल अंतर रक्खे, हृदयसे नाभितक और नाभिके मध्यसे लिंगके मध्यतक बारह अंगुलही अंतर कहा है ॥ १६ ॥ ऊरु और जंघा चौवीस २ अंगुल लम्बे करने चाहिये, गोडोंके ऊपरकी पाली चार अंगुल और पादभी चार

जंघे। जानुकपिच्छे चतुरंगुले च पादौ च तत्तुल्यौ ॥ १७ ॥ द्वादश दीर्घौ षट् पृथुतया च पादौ त्रिकायतांगुष्ठौ । पञ्चाङ्गुलपरिणाहौ प्रदेशिनी त्र्यंगुलं दीर्घा॥१८॥अष्टांशाष्टांशोनाः शेषांगुलयः क्रमेण कर्तव्याः । सचतुर्थभागमंगुलमुत्सेधोऽङ्गुष्ठकस्योक्तः ॥ १९ ॥ अंगुष्ठनखः कथितश्चतुर्थभागोनमंगुलं तज्ज्ञैः। शेषनखानामर्धांगुलं क्रमात् किञ्चिदूनं वा ॥२०॥ जंघाग्रे परिणाहश्चतुर्दशोक्तस्तु विस्तरः पञ्च । मध्ये तु सप्त विपुला परिणाहात्त्रिगुणिताः सप्त ॥२१॥ अष्टौ तु जानुमध्ये वैपुल्यं त्र्यष्टकं तु परिणाहः। विपुलौ चतुर्दशोरू मध्ये द्विगुणश्च तत्परिधिः ॥ २२ ॥ कटिरष्टादश विपुला चत्वारिंशच्चतुर्युता परिधौ । अंगुलमेकं नाभिर्वेधेन तथा प्रमाणेन ॥२३॥ चत्वारिंशद् द्वियुता नाभीमध्येन मध्यपरिणाहः। स्तनयोः षोडश चान्तरमूर्ध्वं कक्षे षडंगुलिके ॥२४॥ कार्यावष्टावंसौ द्वादश बाहू तथा प्रबाहू च । बाहू षड्-

---

अंगुल करे ॥ १७ ॥ बारह अंगुल लम्बे और छः अंगुल चौडे पांव बनाने चाहिये, दोनों पांवोंके अंगूठे तीन अंगुल लम्बे बनावे और प्रदेशिनी ( अंगुष्ठके समीपकी अंगुली ) तीन अंगुल लम्बी रक्खे ॥ १८ ॥ शेष तीन अंगुली प्रदेशिनीसे अष्टांश अष्टांश कम करके क्रमके अनुसार बनावे, अंगुष्ठकी ऊँचाई सवा अंगुल कही है, इसी हिसावसे और अंगुलियोंकी ऊँचाई जाने ॥१९॥ प्रतिमाका लक्षण जाननेवालोंने अंगूठेके नखकी लम्बाई पौन अंगुल कही है और शेष अंगुलियोंके नखोंकी लम्बाई आध २ अंगुल करे अथवा क्रमसे किंचित् २ न्यून करता जाय जिसमें अंगुली और नख सुन्दर दीखें ॥ २० ॥ जंघाके अग्रभागकी विशालता चौदह अंगुल और विस्तार पांच अंगुल कहा है, जंघाके मध्यभागका विस्तार सात अंगुल और विशालता इक्कीस अंगुल कही है ॥ २१ ॥ जानुके मध्यका विस्तार आठ अंगुल और विशालता चौवीस अंगुल होती है, ऊरु मध्यभागमें चौदह अंगुल विस्तीर्ण होते हैं और अट्ठाईस अंगुल उनकी परिधि होती है ॥ २२ ॥ कटिका विस्तार अठारह अंगुल और कटिकी परिधि चवालीस अंगुल होती है; नाभिका विस्तार और वेध ( गहराई ) एक २ अंगुल होती है ॥ २३ ॥ नाभिको बीचमें लेकर मध्यभागका परिणाह बयालीस अंगुल होता है; दोनों स्तनोंका अंतर सोलह अंगुल और स्तनोंके ऊपर तिरछे छः छः अंगुलके कोख होते हैं ॥ २४ ॥ कंधोंकी लम्बाई गरदनसे लेकर आठ अंगुल रखनी चाहिये और बारह २ अंगुल लम्बे बाहु और प्रबाहु करने ठीक हैं; बाहुका विस्तार छः अंगुल

विस्तीर्णौ प्रतिबाहू त्वंगुलचतुष्कम् ॥ २५॥ षोडश बाहू मूले परिणाहाद्द्वा-दशाग्रहस्ते च। विस्तारेण करतलं षडंगुलं सप्त दैर्घ्येण ॥ २६ ॥ पञ्चांगुलानि मध्या प्रदेशिनी मध्यपर्वदलहीना। अनया तुल्या चानामिका कनिष्ठा तु पर्वोना ॥ २७ ॥ पर्वद्वयमंगुष्ठः शेषांगुलयस्त्रिभिस्त्रिभिः कार्याः। नखपरिमाणं कार्यं सर्वासां पर्वणोऽर्धेन॥ २८॥ देशानुरूपभूषणवेषालङ्कारमूर्तिभिः कार्या। प्रतिमा लक्षणयुक्ता सन्निहिता वृद्धिदा भवति ॥ २९ ॥ दशरथतनयो रामो बलिश्च वैरोचनिः शतं विंशम्। द्वादशहान्या शेषाः प्रवरसमन्यूनपरिमाणाः ॥ ३० ॥ कार्योऽष्टभुजो भगवांश्चतुर्भुजो द्विभुज एव वा विष्णुः। श्रीवत्साङ्कितवक्षाः कौस्तुभमणिभूषितोरस्कः॥ ३१ ॥ अतसीकुसुमश्यामःपीताम्बरनिवसनः

---

और प्रबाहुका चार अंगुल रखना चाहिये ॥ २५ ॥ बाहुके मूलमें सोलह अंगुल अग्रहस्तमें अर्थात् प्रकोष्ठके समीप बारह अंगुल परिणाह रखना चाहिये और हथेलीकी चौडाई छः अंगुल और लम्बाई सात अंगुल रखनी चाहिये ॥ २६ ॥ अंगूठेके समीपकी अंगुली प्रदेशिनी, उसके आगेकी मध्यमा, उससे आगे अनामिका और अनामिकासे आगेकी अंगुली कनिष्ठा कहाती है और एक २ अंगुलीमें तीन तीन पौरुवे होते हैं. मध्यमा पांच अंगुल लम्बी करे, मध्यमाके बिचले पौरुवेका आधा घटा देवे तौ प्रदेशिनीकी लम्बाई होती है और प्रदेशिनीके तुल्यही अनामिका होती है, अनामिकामें एक पौरुवा घटानेसे कनिष्ठाकी लम्बाई होती है ॥ २७ ॥ अंगूठेके दो पौरुवे और शेष चार अंगुलियोंके तीन २ पौरुवे करने चाहिये और सब अंगुलियोंके नखोंकी लम्बाई अपने २ पर्वके अर्धके तुल्य करे ॥ २८ ॥ अपने २ देशके अनुसार प्रतिमाके भूषण, वेष, अलंकार ( शृंगार ) और शरीर बनावे; लक्षणयुक्त प्रतिमामें देवताका सान्निध्य होता है, इसीसे वह बनानेवालेकी सब प्रकारसे वृद्धि करती है ॥ २९ ॥ दशरथके पुत्र श्रीरामचन्द्रजीकी और विरोचनके पुत्र बलिकी प्रतिमा एक सौ वीस अंगुल लम्बी बनावे और सब प्रतिमा एक सौ आठ अंगुल लंबी उत्तम, छियानवें अंगुल लम्बी मध्यम, चौरासी अंगुल लम्बी प्रतिमा निकृष्ट होती है. विष्णु भगवान्की प्रतिमा अष्टभुज, चतुर्भुज अथवा द्विभुज बनावे; श्रीवत्सनामक चिह्नसे और कौस्तुभमणिसे प्रतिमाके वक्षःस्थलको शोभायमान करे ॥ ३० ॥ ३१ ॥ अतसीके पुष्पके समान प्रतिमाका रंग करे, पीत वस्त्र पहिरावे, प्रतिमा प्रसन्न-मुख, कुंडल, किरीट पहने हों और प्रतिमाके दहिने तीन हाथोंमें खड्ग, गदा,

प्रसन्नमुखः । कुण्डलकिरीटधारी पीनगलोरःस्थलांसभुजः ॥ ३२ ॥ खड्गगदाशरपाणिर्दक्षिणतः शान्तिदः चतुर्थकरः । वामकरेषु च कार्मुकखेटचक्राणि शंखश्च ॥ ३३ ॥ अथ च चतुर्भुजमिच्छति शान्तिद एको गदाधरश्चान्यः । दक्षिणपार्श्वे ह्येवं वामे शंखश्च चक्रञ्च ॥ ३४ ॥ द्विभुजस्य तु शान्तिकरो दक्षिणहस्तोऽपरश्च शंखधरः । एवं विष्णोः प्रतिमा कर्तव्या भूतिमिच्छद्भिः ॥ ३५ ॥ बलदेवो हलपाणिर्मदविभ्रमलोचनश्च कर्तव्यः । बिभ्रत् कुण्डलमेकं शखेन्दुमृणालगौरवपुः ॥ ३६ ॥ एकानंशा कार्या देवी बलदेवकृष्णयोर्मध्ये । कटिसंस्थितवामकरा सरोजमितरेण चोद्वहती ॥ ३७ ॥ कार्या चतुर्भुजा या वामकराभ्यां सपुस्तकं कमलम् । द्वाभ्यां दक्षिणपार्श्वे वरमर्थिष्वक्षसूत्रं च ॥ ३८ ॥ वामेष्वष्टभुजायाः कमण्डलुश्चापमम्बुजं शास्त्रम् । वरशरदर्पणयुक्ताः सव्यभुजाः साक्षसूत्राश्च ॥ ३९ ॥ साम्बश्च गदाहस्तः प्रद्युम्नश्चापभृत् सुरू-

---

बाण धारण करावे और चौथा हाथ शान्तिको देनेवाला अर्थात् अभयमुद्रासे युक्त बनावे, बांई ओरके चार हाथोंमें धनुष, ढाल, चक्र और शंख धारण करावे ॥ ३२ ॥ ३३ ॥ चतुर्भुज मूर्ति बनाना चाहे तौ दक्षिण तरफके एक हाथमें शान्ति ( वर ) देनेके आकारका करे और दूसरेमें गदा धारण करावे, बायें तरफके नीचेमें शंख और दूसरेमें चक्र दे ॥ ३४ ॥ द्विभुज मूर्तिका दक्षिण हाथ शांतिकर करे और वाम हस्तमें शंख धारण करावे, ऐश्वर्यको चाहनेवाले पुरुष इस भांति विष्णुप्रतिमा बनावे ॥ ३५ ॥ बलदेवजीकी प्रतिमाके हाथमें हल धारण करावे और मद करके घूर्णित नेत्र प्रतिमाके बनावे, एक कानमें कुंडल धारण करावे, प्रतिमाका वर्ण शंख, चन्द्रमा अथवा मृणाल ( कमलकी जड ) तुल्य श्वेत करे ॥ ३६ ॥ बलदेव और श्रीकृष्णकी प्रतिमाके बीच एक नंदा देवीकी प्रतिमा बनावे, जिसमें अपना वांया हाथ कटिपर रक्खा हो और दहिने हाथमें कमल धारण कर रक्खा हो ॥ ३७ ॥ चतुर्भुज मूर्ति एकानंशाकी बनावे तौ दोनों वामहस्तोंमें पुस्तक और कमल, दहिने दोनों हाथोंमें अर्थियोंको वर और माला धारण करावे ॥ ३८ ॥ एकानंशाकी अष्टभुज मूर्त्तिके बांये चार हाथोंमें कमंडलु, धनुष, कमल और पुस्तक, दहिने चार हाथोंमें वरमुद्रा, बाण, दर्पण और अक्षसूत्र धारण करावे ॥ ३९ ॥ साम्बकी प्रतिमाको गदा और प्रद्युम्नकी प्रतिमाको धनुष और बाण धारण करावे; यह दोनों प्रतिमा द्विभुज और सुन्दर रूपसे युक्त बनावे.

पश्च। अनयोः स्त्रियौ च कार्ये खेटकनिस्त्रिंशधारिण्यौ ॥ ४० ॥ ब्रह्मा कमण्डलुकरश्चतुर्मुखः पङ्कजासनस्थश्च। स्कन्दः कुमाररूपः शक्तिधरो बर्हिकेतुश्च ॥४१॥ शुक्लश्चतुर्विषाणो द्विपो महेन्द्रस्य वज्रपाणित्वम्। तिर्यग्ललाटसंस्थं तृतीयमपि लोचनं चिह्नम्॥४२॥शम्भोः शिरसीन्दुकला वृषध्वजोऽक्षि च तृतीयमप्यूर्ध्वम्। शूलं धनुः पिनाकं वामार्धं वा गिरिसुतार्धम् ॥ ४३ ॥ पद्माङ्कितकरचरणः प्रसन्नमूर्तिः सुनीचकेशश्च। पद्मासनोपविष्टः पितेव जगतो भवेद्बुद्धः ॥४४ ॥ आजानुलम्बबाहुः श्रीवत्साङ्कः प्रशान्तमूर्तिश्च। दिग्वासास्तरुणो रूपवांश्च कार्योऽर्हतां देवः ॥ ४५ ॥ नासाललाटजंघोरुगण्डवक्षांसि चोन्नतानि रवेः। कुर्यादुदीच्यवेषं गूढं पादादुरो यावत् ॥ ४६ ॥ बिभ्राणः स्वकररुहे पाणिभ्यां पङ्कजे मुकुटधारी। कुण्डलभूषितवदनः प्रलम्बहारो

---

साम्ब और प्रद्युम्नकी स्त्रियोंकी प्रतिमा खड्ग (ढाल) धारण किये बनावे ॥४०॥ ब्रह्माकी मूर्तिके एक हाथमें कमंडलु धारण करावे. चार मुख बनावे और कमल रूप आसन पर बैठी प्रतिमा बनावे. कार्तिकेयकी प्रतिमा बालकरूप शक्ति (बर्ची) हाथमें लिये और मयूरयुक्त ध्वजा धारण किये बनावे ॥ ४१ ॥ इन्द्रके हाथी ऐरावतकी प्रतिमा शुक्लवर्ण और चार दन्तों करके युक्त बनावे; इन्द्रकी प्रतिमाके हाथमें वज्र धारण करावे और ललाटके बीच स्थित तिरछा तीसरा नेत्र बनावे वह उस प्रतिमाका चिह्न है ॥ ४२ ॥ शिवजीकी प्रतिमाके मस्तकपर चंद्रकला धारण करावे, ध्वजमें वृषका चिह्न करे, ललाटमें खडा तीसरा नेत्र बनावे, एक हाथमें त्रिशूल और दूसरे हाथमें पिनाक नामक धनुष धारण करावे अथवा, शिवजीकी प्रतिमाके वाम अर्धभागमें पार्वतीका वाम अर्धभाग बनावे॥४३॥ बुद्धभगवान्की प्रतिमाके हाथ, पैर कमलरेखाओंसे चिह्नित करे, प्रतिमा प्रसन्न हो, केश नीच करे झुके हो, पद्मासनके ऊपर बैठे हो और ऐसी बुद्धप्रतिमा होय मानो जगत्का साक्षात् पिता है ॥ ४४ ॥ जानुतक लम्बे भुजों करके युक्त, श्रीवत्सचिह्नसे शोभित, शान्तस्वरूप, दिगम्बर, तरुण और उत्तम रूप करके युक्त अर्हतदेव (जिन) की प्रतिमा बनावे ॥ ४५ ॥ सूर्यकी प्रतिमाके नासिका, ललाट, जंघा, ऊरु, कपोल और उरःस्थल ऊंचे बनावे. उत्तर दिशाके रहनेवाले मनुष्योंका वेष सूर्यकी प्रतिमाका बनावे, पैरोंसे लेकर छातीतक प्रतिमा चोलकसे गुप्त रहे ॥४६॥ दोनों भुजा ओंमें नखों सहित दो कमल धारण करावे, मुकुट पहिरावे, मुखको कुंडलोंसे संयुक्त करे, लम्बा हार गलेमें पहिरावे और विहंग अर्थात् सारसनको

विहङ्गवृतः ॥ ४७ ॥ कमलोदरद्युतिमुखः कंचुकगुप्तः स्मितप्रसन्नमुखः । रत्नोज्ज्वलप्रभामण्डलश्च कर्तुः शुभकरोऽर्कः ॥ ४८ ॥ सौम्या तु हस्तमात्रा वसुदा हस्तद्वयोच्छ्रिता प्रतिमा । क्षेमसुभिक्षाय भवेत् त्रिचतुर्हस्तप्रमाणा या ॥ ४९ ॥ नृपभयमत्यङ्गायां हीनाङ्गायामकल्यता कर्तुः । शातोदर्यां क्षुद्भयमर्थविनाशः कृशाङ्गायाम् ॥ ५० ॥ मरणन्तु सक्षतायां शस्त्रनिपातेन निर्दिशेत्कर्तुः । वामावनता पत्नीं दक्षिणविनता हिनस्त्यायुः ॥ ५१ ॥ अन्धत्व-मूर्ध्वदृष्ट्या करोति चिन्तामधोमुखी दृष्टिः । सर्वप्रतिमास्वेवं शुभाशुभं भास्करोक्तसमम् ॥५२॥ लिङ्गस्य वृत्तपरिधिं दैर्घ्येणासूत्र्य तत् त्रिधा विभजेत् । मूले तच्चतुरस्रं मध्ये त्वष्टाश्रि वृत्तमतः ॥५३॥ चतुरस्रमवनिखाते मध्यं कार्यन्तु पिण्डिकाश्वभ्रे । दृश्योच्छ्रायेण समा समन्ततः पिण्डका श्वभ्रात् ॥ ५४ ॥

---

कटिमें वेष्टित करे ॥ ४७ ॥ कमलके उदरकी कांतिके तुल्य मुखकी कान्ति बनावे, कंचुक करके प्रतिमा गुप्त रहे, मन्दहाससे प्रतिमाका मुख प्रसन्न दीखता हो; रत्नोंसे देदीप्यमान है कान्तिसमूह जिसकी ऐसी सूर्यकी प्रतिमा बनानेवालोंको शुभ करती है ॥ ४८ ॥ एक हाथ ऊंची सूर्यकी प्रतिमा शुभ होती है, दो, हाथ ऊंची धन देती है; तीन हाथ ऊंची क्षेम और चार हाथ ऊंची सुभिक्ष करती है ॥ ४९ ॥ अधिक अंगवाली प्रतिमा राजासे भय करती है, हीनांगप्रतिमा बनानेवालेको रोगी रखती है, कृश उदरवाली क्षुधासे भय करती है, कृश अंगवालीके बनानेसे धनका नाश होता है ॥ ५० ॥ क्षतयुक्त प्रतिमा बनानेवालेका शस्त्रसे मृत्यु कहना चाहिये. बांई ओर झुकी हुई प्रतिमा बनानेवालेकी पत्नीका और दाहिनी ओर झुकी प्रतिमा आयुषका नाश करती है ॥ ५१ ॥ प्रतिमाकी दृष्टि ऊपरको हो तौ बनानेवाला अंधा हो जाय और सूर्यकी प्रतिमाकी दृष्टि नीचेको हो तौ बनानेवालेको चिन्ता हो. यह सूर्यकी प्रतिमाका शुभ अशुभ फल कहा इसीके तुल्य फल और प्रतिमाओंकाभी माने ॥५२॥ लिंगकी वृत्तरूप परिधिको लम्बाईमें सूत्रसे नापकर उस सूत्रके तीन भाग करे और उन भागोंके तुल्य लिंगकेभी तीन भाग कर लेवे, पीछे लिंगको बीचले तृतीयांशको अष्टास्र और ऊपरके तृतीयांशको गोल बनावे ॥५३॥ लिंगके चतुरस्र भागको भूमिमें गाडे, मध्यके अष्टास्रभागको पिंडिका ( जलहरी ) के गढेमें रक्खे, शेष वर्तुल तीसरा भाग ऊपर रक्खे, लिंगके दीखते हुए उस वर्तुल भागकी ऊंचाईके तुल्य गढेसे चारों ओर पिंडिका बनावे ॥५४॥

कृशदीर्घं देशघ्नं पार्श्वविहीनं पुरस्य नाशाय । यस्य क्षतं भवेन्मस्तके विनाशाय तल्लिङ्गम् ॥ ५५ ॥ मातृगणः कर्तव्यः स्वनामदेवानुरूपकृतचिह्नः । रेवन्तोऽश्वारूढो मृगयाक्रीडादिपरिवारः ॥ ५६ ॥ दण्डी यमो महिषगो हंसारूढश्च पाशभृद्वरुणः । नरवाहनः कुबेरो वामकिरीटी बृहत्कुक्षिः ॥ ५७ ॥ प्रमथाधिपो गजमुखः प्रलम्बजठरः कुठारधारी स्यात् । एकविषाणो बिभ्रन्मूलककन्दं सुनीलदलकन्दम् ॥ ५८ ॥

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्सं० प्रतिमालक्षणं नामाष्टपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ५८

## अथैकोनषष्टितमोऽध्यायः ।

### वनप्रवेशः ।

कर्तुरनुकूलदिवसे दैवज्ञविशोधिते शुभनिमित्ते । मङ्गलशकुनैः प्रास्थानिकैश्च वनसम्प्रवेशः स्यात् ॥ १ ॥ पितृवनमार्गसुरालयवल्मीकोद्यानतापसाश्र-

---

पतला और लंबा शिवलिंग देशका नाश करता है, दोनों ओरसे हीन नगरका नाश करे, जिस लिंगके मस्तकपर क्षत हो वह लिंग स्वामीका नाश करता है ॥ ५५ ॥ अपने नामदेवताके तुल्य किये हैं चिह्न जिनके ऐसे मातृगण करने चाहिये. जैसे ब्राह्मीका रूप ब्रह्माके तुल्य, इन्द्राणीका इन्द्रके तुल्य इत्यादि औरभी जानो. परन्तु इनके स्तन आदि अंगभी बनावे जिससे स्त्रीरूपभी शोभा हो, रेवंत ( सूर्यका एक पुत्र ) की प्रतिमा घोडेपर चढी बनावे और मृगया ( आखेट ) खेलता है परिकर जिसका ऐसा बनावे ॥ ५६ ॥ यमकी प्रतिमाके हाथमें दंड धारण करावे और महिषपर चढी प्रतिमा बनावे, हंसपर चढी और पाश धारण किये वरुणकी प्रतिमा बनावे; मनुष्यपर सवार हुई वामभागमें मुकुट धारण किये और बडे उदरवाली कुबेरकी प्रतिमा बनावे ॥ ५७ ॥ गणपतिकी प्रतिमाका हाथीका मुख और लम्बा पेट बानावे; हाथमें फरशा धारण करावे, एक दन्त प्रतिमा बनावे, मूलककंद और नीलदलकंद धारण किये गणपतिकी प्रतिमा बनावे॥५८॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचि० बृहत्सं० पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्यपंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां अष्टपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ॥ ५८ ॥

---

प्रतिमा बनानेवालेको अनुकूल दिन हो, नक्षत्र अच्छा हो उस दिन ज्योतिषीके बताये शुभ मुहूर्तमें यात्राके समय कहे हुए मंगल और शकुन देखकर प्रतिमा बनानेवाला काठके लिये वनमें प्रवेश करे ॥१॥ श्मशानके मार्ग, देवालय, बांबी

नाभ्या शुभफलदा भवति षट्सु चारेषु । वायव्यनैर्ऋतयोरुभयोः क्लेशावहा यात्रा ॥ २८॥ शान्तासु दिक्षु फलमिदमुक्तं दीप्तास्वतोऽभिधास्यामि।ऐन्द्र्यां भयं नरेन्द्रात् समागमश्चैव शत्रूणाम् ॥ २९॥ तदनन्तरदिशि नाशः कनकस्य भयं सुवर्णकाराणाम् । अर्थक्षयस्तृतीये कलहः शस्त्रप्रकोपश्च ॥ ३० ॥ अग्निभयं च चतुर्थे भयमाग्नेये च भवति चौरेभ्यः । कोणादपि द्वितीये धनक्षयो नृपसुतविनाशः ॥ ३१ ॥ प्रमदागर्भविनाशस्तृतीयभागे भवेच्चतुर्थे च । हैरण्यककारुकयोः प्रध्वंसः शस्त्रकोपश्च ॥ ३२ ॥ अथ पञ्चमे नृपभयं मारी मृतदर्शनं च वक्तव्यम्।षष्ठे तु भयं ज्ञेयं गन्धर्वाणां सडोम्बानाम्॥ ३३॥ धीवरशाकुनिकानां सप्तमभागे भयं भवति दीप्ते।भोजनविघात उक्तो निर्ग्रन्थ-भयं च तत्परतः ॥ ३४ ॥ कलहो नैर्ऋतभागे रक्तस्रावोऽथ शस्त्रकोपश्च । अपराद्ये चर्मकृतं विनश्यते चर्मकारभयम् ॥ ३५॥ तदनन्तरे परिव्राट्छ्रवण-

---

पर शकुन हो तौ यात्रा शुभ फलदाई होती है. वायव्य और नैर्ऋत कोणमें अरेके ऊपर शकुन हो तो यात्रा क्लेशकी देनेवाली होती है ॥ २८ ॥ यह समस्त फल शान्त दिशाके कहे, अब दीप्तादि दिशाका विषय कहा जायगा. पूर्व दिशा दीप्त हो तौ राजासे भय और शत्रुओंसे समागम होता है ॥ २९ ॥ पूर्वदिशाके अगले भागमें शकुन हो तौ सुवर्णका नाश और स्वर्ण-कार ( सुनार ) लोगोंका भय होता है. पूर्वदिशाके तीसरे भागमें शकुन हो तो धनका नाश क्लेश और शस्त्रकोप होता है. ॥ ३० ॥ पूर्वदिशाके चौथे भागमें शकुन हो तौ अग्निभय और आग्नेयकोणमें चोरसे भय, इसी कोणके दूसरे भागमें शकुन हो तौ धनक्षय और राजाके पुत्रका नाश हो जाता है ॥ ३१ ॥ आग्नेय-कोणके तीसरे भागमें शकुन हो तो स्त्रियोंके गर्भका नाश और चौथे भागमें शकुन होनेसे सुनार व कारीगरका नाश और शस्त्रकोप होता है ॥ ३२ ॥ इसकेही पंचम भागमें शकुन हो तौ राजासे भय और मारीसे मृतक हुएका दर्शन होगा. छठे भागमें शकुन हो तौ डोम और गन्धर्वोंका भय जाना जाता है ॥३३॥ पूर्वदिशाके सातवें भागमें दीप्त शकुन हो तौ धीवर और चिडीमारोंसे भय होता है. आठवें भागमें शकुन होनेसे भोजनका नाश और मूर्खसे भय होता है ॥ ३४ ॥ नैर्ऋत कोणमें शकुन हो तौ क्लेश, रुधिरका स्राव और शस्त्रकोप, पश्चिम दिशामें शकुन हो तौ चर्मसे बनी वस्तुका नाश हो और चमारसे भय हो ॥ ३५॥ पश्चिम दिशाके दूसरे भागमें शकुन हो तौ संन्यासी और बौद्ध भिक्षुकसे भय होवे, तीसरे भागमें शकुन हो तौ

भयं तत्परे त्वनशनभयम् । वृष्टिभयं वारुण्यां श्वतस्कराणां भयं परतः ॥ ३६ ॥ वायुग्रस्तविनाशः परे परे शस्त्रपुस्तवार्त्तानाम् । कोणे पुस्तकनाशः परे विषस्तेनवायुभयम् ॥ ३७ ॥ परतो वित्तविनाशो मित्रैः सह विग्रहश्च विज्ञेयः । तस्यासन्नेऽश्ववधो भयमपि च पुरोधसः प्रोक्तम् ॥ ३८ ॥ गोहरणशस्त्रघाताबुदक् परे सार्थघातधननाशौ । आसन्ने च श्वभयं व्रात्यद्विजदासगणिकानाम् ॥ ३९ ॥ ऐशानस्यासन्ने चित्राम्बरचित्रकृद्भयं प्रोक्तम् । ऐशाने त्वग्निभयं दूषणमप्युत्तमस्त्रीणाम् ॥ ४० ॥ प्रोक्तस्यैवासन्ने दुःखोत्पत्तिः स्त्रिया विनाशश्च । भयमूर्ध्वं रजकानां विज्ञेयं काच्छिकानां च ॥ ४१ ॥ हस्त्यारोहभयं स्याद्द्विरदविनाशश्च मण्डलसमाप्तौ । अभ्यन्तरे तु दीप्ते पत्नीमरणं ध्रुवं पूर्वे ॥ ४२ ॥ शस्त्रानलप्रकोपावाग्नेये वाजिमरणशिल्पिभयम् । याम्ये धर्म-

---

उपवासका भय, पश्चिमदिशामें दीप्त शकुन हो तौ वृष्टिभय और उससे अगले भागमें शकुन हो तौ कुत्ते और तस्करोंका भय होता है ॥ ३६ ॥ तिससे अगली दिशामें शकुन हो तौ वायुसे ग्रसे हुए लोगोंका नाश और तिससे अगले भागमें हो तौ शस्त्र, पुस्तक और दूतोंका नाश होता है. वायुकोणमें दीप्त शकुन हो तौ पुस्तकका नाश और तिसते अगले भागमें शकुन हो तौ विष, चोर और वायुसे उत्पन्न हुआ भय उत्पन्न होता है ॥ ३७ ॥ उससे अगले भागमें शकुन हो तौ धनका नाश होता है. मित्रोंसे लडाई ( झगडेका होना ) जानना चाहिये इससे दूसरे भागमें शकुन हो तौ अश्ववध और पुरोहितका भय प्रकट करता है ॥ ३८ ॥ उत्तरदिशामें दीप्त शकुन हो तौ गोहरण और शस्त्रका प्रहार होता है. तिससे अगले भागमें शकुन होनेसे व्यौपारका घात, धनका नाश होता है. उसके समीप भागमें शकुन होनेसे व्रात्य ( संस्कारहीन ) ब्राह्मण, दास और रंडियोंके कुत्तेसे भय होता है ॥ ३९ ॥ ईशानकोणके समीपमें शकुन हो तौ चित्र, अम्बर और चित्रकृत भय होता है. ईशान कोणमें दीप्त शकुन हो तौ अग्निभय और उत्तम स्त्रियोंका दूषण होना कहा है ॥ ४० ॥ इस दिशाके समीप ही अगले भागमें शकुन हो तौ दुःखकी उत्पत्ति और स्त्रीका नाश होता है. इससे अगले भागमें शकुन हो तौ धोबी और काछीसे भय जाने ॥ ४१ ॥ दिक्चक्रकी समाप्तिपर शकुन होनेसे हाथीके ऊपर चढनेका भय और हाथीका नाश होता है. मध्यमें पूर्वके अरेपर दीप्त शकुन होनेसे निश्चय स्त्रीका मरण होता है ॥ ४२ ॥ आग्नेय दिशाके मध्य दीप्त शकुन होनेसे शस्त्र और अग्निका कोप, घोडेका मरण व

त्वनाशः परेऽप्यवस्कन्दचोक्षवधाः ॥ ४३ ॥ अपरे तु कर्मिणां भयमथ कोणे चानिले खरोष्ट्रवधः । अत्रैव मनुष्याणां विषूचिकाविषभयं भवति ॥ ४४ ॥ उदगर्थविप्रपीडा दिश्यैशान्यां तु चित्तसन्तापः।ग्रामीणगोपपीडा च तत्र नाभ्यां तथात्मवधः ॥ ४५ ॥ ( इति सर्वशाकुनेऽन्तरचक्रं नामाध्यायो द्वितीयः )

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्सं० सप्ताशीतितमोऽध्यायः ॥ ८७ ॥

---

# अथाष्टाशीतितमोऽध्यायः ।

## शाकुने--शकुनरुतम्.

शामाश्येनशशघ्नवंजुलशिखिश्रीकर्णचक्राह्वयाश्चाषाण्डीरकखञ्जरीटकशुकध्वांक्षाः कपोतास्त्रयः । भारद्वाजकुलालकुक्कुटखरा हारीतगृध्रौ कपिः फेण्टः कुक्कुटपूर्णकूटचटकाश्चोक्ता दिवासञ्चराः ॥ १ ॥ लोमाशिका पिङ्गलछिप्पिकाख्यौ वल्गुल्युलूकौ शशकश्च रात्रौ । सर्वे स्वकालोत्क्रमचारिणः स्युर्दे-

---

कारीगरोंको भय होता है. दक्षिणमें धर्मका नाश और इससे अगले भागमें शकुन हो तौ अग्नि, अवस्कन्द और धूर्तसे मृत्यु होवे ॥ ४३ ॥ पश्चिम दिशाके अरेपर शकुन हो तौ कारीगरोंको भय, वायुकोणमें गधे व ऊंटोंका वध और इसमें मनुष्योंको विषूचिका और विषसे भय होता है ॥ ४४ ॥ उत्तर दिशामें दीप्त शकुन हो तौ धनका नाश, ब्राह्मणोंको पीडा और ईशानकोणमें चित्तको सन्ताप होता है. नाभिपर दीप्त शकुन होनेसे ग्रामीण, गोपगणोंको पीडा और यात्रा करनेवालेहीकी मृत्यु होती है ॥ ४५ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहि० पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य–पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां सप्ताशीतितमोऽध्यायः८७॥

---

श्यामा, बाज, शशघ्न, वंजुल, मोर, श्रीकर्ण, चकवा, नीलकंठ, अंडीरक, खंजन, तोता, काक, तीन प्रकारके कपोत, भरद्वाज, कुलाल, मुर्गा, गधा, हरेवा, गिद्ध, बन्दर, फेंटपक्षी, कुक्कुट, करायिका और चटका, यह सब जीव दिनके चरनेवाले अर्थात् घूमनेवाले कहलाते हैं ॥ १ ॥ लोमडी, पिंगल, छिप्पिका पक्षी, बागल, उल्लू और शशक यह सब जीव रात्रिकालके समय घूमते हैं. जो शकुन अपने कालको लांघकर घूमें तो देशके नाशका कारण होता है या तिस समय राजा-

शस्य नाशाय नृपान्तदा वा ॥ २ ॥ हयनरभुजगोष्ट्रद्वीपिसिंहर्क्षगोधावृकनकुलकुरङ्गश्वाजगोव्याघ्रहंसाः । पृषतमृगशृगालश्वाविदाख्यान्यपुष्टा द्युनिशमपि बिडालः सारसः सूकरश्च ॥ ३ ॥ भषकूटपूरिकरबककरायिकाः पूर्णकूटसंज्ञाः स्युः । नामान्युलूकचेटचाः पिङ्गलिका पेचिका हक्का ॥ ४ ॥ कपोतकी च श्यामा वंजुलकः कीर्त्यते खदिरचंचुः । छुच्छुन्दरी नृपसुता वालेयो गर्दभः प्रोक्तः ॥ ५ ॥ स्रोतस्तडागभेद्येकपुत्रकः कलहकारिका च रला । भृङ्गारवच्च वाशति निशि भूमौ द्व्यंगुलशरीरा ॥ ६ ॥ दुर्बलिको भाण्डीकः प्राच्यानां दक्षिणः प्रशस्तोऽसौ । छिक्कारो मृगजातिः कृकवाकुः कुक्कुटः प्रोक्तः ॥ ७ ॥ गर्ताकुक्कुटकस्य प्रथितं तु कुलालकुक्कुटो नाम । गृहगोधिकेति संज्ञा विज्ञेया कुड्यमत्स्यस्य ॥ ८ ॥ दिव्यो धन्वन उक्तः क्रोडः स्यात्सूकरोऽथ गौरुस्रा । श्वा सारमेय उक्तो जात्या चटिका च सूकरिका ॥ ९ ॥ एवं देशे देशे तद्विद्भ्यः समुपलभ्य नामानि । शकुनरुतज्ञानार्थं शास्त्रे सञ्चिन्त्य योज्यानि ॥ १० ॥

---

ओंका नाश होता है ॥ २ ॥ घोडा, मनुष्य, सर्प, ऊंट, चीता, सिंह, रीछ गोह, भेडिया, नेवला, हरिण, कुत्ता, बकरा, गौ, व्याघ्र, हंस, पृषत, मृग, गीदड, सेही कोकिल, बिडाल, सारस और शूकर यह जीव दिनरात विचरण करते हैं अर्थात् यह उभयचर हैं ॥ ३ ॥ भष, कूबपूरि करबक और करायिका इन जीवोंकी पूर्णकूट संज्ञा है और उल्लू, व कोचरी, पिंगलिका, पेचिका, और हक्का नामसे कहे जाते हैं ॥ ४ ॥ कपोतकी श्यामा नामसे और वंजुलपक्षी खदिरचंचुके नामसे पुकारा जाता है. छुच्छुंदरको नृपसुता और गधेको बालेय कहते हैं ॥ ५ ॥ तडागभेदी स्रोतको एकपुत्रक और कलहकारिकाको रला कहते हैं; रलाका शरीर दो अंगुलका होता है. रातमें पृथ्वीपर यह भृंगारकी समान शब्द करती है ॥ ६ ॥ पूर्वदेशवालोंके मतसे दुर्बलिका भाण्डीक नाम है. इसका दाहिने आना शुभ होता है. छिक्करके शब्दसे मृगजाति और कृकवाकु कुक्कुटजाती कही जाती है ॥ ७ ॥ गर्ताकुक्कटका नाम कुलालकुक्कुट है. गृहगोधिकाके नामसे कुडचमत्स्य (छिपकली) को समझना चाहिये ॥ ८ ॥ क्रोड, दिव्य और धन्वन यह शूकरके नाम हैं, उस्रा कहनेसे गौको समझना चाहिये, कुकरको सारमेय और चटकजाति शूकरिका कहलाती है ॥ ९ ॥ इस प्रकार देशके रक्खे हुए नाम शकुनोंको जानकर शकुनोंका शब्द जाननेके लिये भली भांतिसे सोच विचारकर शास्त्रमें मिलावे ॥ १० ॥

वंजुलकरुतं तितिडिति दीप्तमथ किल्किलीति तत्पूर्णम् । श्येनशुकगृध्रकङ्काः प्रकृतेरन्यस्वरा दीप्ताः॥ ११ ॥ यानासनशय्यानिलयनं कपोतस्य पद्मविशनं वा । अशुभप्रदं नराणां जातिविभेदेन कालोऽन्यः ॥ १२ ॥ आपाण्डुरस्य वर्षाच्चित्रकपोतस्य चैव षण्मासात् । कुंकुमधूम्रस्य फलं सद्यःपाकं कपोतस्य ॥१३॥ चिचिदिति शब्दः पूर्णः श्यामायाः शूलिशूलेति च धन्यः । चचेति च दीप्तः स्यात्स्वप्रियोगाय चिक्चिगिति ॥ १४ ॥ हारीतस्य तु शब्दो गुग्गुः पूर्णोऽपरे प्रदीप्ताः स्युः । स्वरवैचित्र्यं सर्वं भारद्वाज्याः शुभं प्रोक्तम् ॥ १५ ॥ किष्किषिशब्दः पूर्णः करायिकायाः शुभः कहकहेति । क्षेमाय केवलं करकरेति न त्वर्थसिद्धिकरः ॥ १६ ॥ कोटुक्लीति क्षेम्यः स्वरः कटुक्लीति वृष्टये तस्याः । अफलः कोटिकिलीति च दीप्तः खलु गुंकृतः शब्दः ॥ १७ ॥ शस्तं वामे दर्शनं दिव्यकस्य सिद्धिर्ज्ञेया हस्तमात्रो-

---

वंजुलका दीप्तशब्द 'तित्तिड' है, परन्तु 'किल्किली' शब्द उसका पूर्ण स्वर है. बाज, तोता, गिद्ध और कंक इनका शब्द स्वभावसे विपरीत होनेपर दीप्त कहा जाता है ॥ ११ ॥ कबूतरका वाहन, आसन, बिस्तर घरपर बैठना या घरमें प्रवेश करना मनुष्योंके लिये शुभदाई है; जातिभेदके हेतुसे कालका और प्रकारभी बताया जाता है ॥ १२ ॥ कुछ श्वेत रंगके कबूतरका फल एक वर्षमें, अनेक रंगके चित-कबरे कबूतरका फल छः मासमें और कुंकुम रंगके धूम्रवर्ण कबूतरका फल शीघ्र होता है ॥ १३ ॥ श्यामाका 'चिचित्' शब्द पूर्ण है. 'शूलिशूल' शब्द धन्य है; 'चच' शब्द दीप्त है. और 'चिकचिक' शब्द अपने प्यारेसे मिलनेका कारण होता है ॥१४॥ हारीतका 'गुग्गु' शब्द पूर्ण है और दूसरे सब शब्द दीप्त होते हैं. भारद्वाज पक्षीका सब प्रकार विचित्रस्वर शुभकारी कहा जाता है ॥ १५ ॥ करायिकाका 'किषकिषि' शब्द पूर्ण और 'कहकह' शब्द शुभकारी और 'करकर' शब्द केवल कल्याणका कारण है, कार्यको सिद्ध नहीं करता ॥ १६ ॥ इसका 'कोटुक्ली' शब्द क्षेमकारी और 'कटुक्लि' शब्द वृष्टिका कारण होता है 'कोटकिलि' शब्द विफल और 'गुंकृत' शब्द दीप्त होता है ॥ १७ ॥ बाईं ओर दिव्यकका दर्शन श्रेष्ठ होता है, परन्तु वह दिव्यक एक हाथ ऊंचा उठा हो तो कार्यको सिद्ध जानना चाहिये. तिसी वाम भागमें यात्रा करनेवालेसे भली एक

च्छ्रितस्य । तस्मिन्नेव प्रोन्नतस्थे शरीराद्धात्री वश्यं सागरान्ताभ्युपैति ॥ १८ ॥ फणिनोऽभिमुखागमोऽरिसङ्गं कथयति बन्धवधात्ययं च यातुः । अथवा समुपैति सव्यभागान्न स सिद्धयै कुशलो गमागमे च ॥ १९ ॥ अब्जेषु मूर्धसु च वाजिगजोरगाणां राज्यप्रदः कुशलकृच्छुचिशाद्वलेषु । भस्मास्थिकाष्ठतुषकेशतृणेषु दुःखं दृष्टः करोति खलु खञ्जनकोऽब्दमेकम् ॥२०॥ किलिकिल्किलितित्तिरिस्वनः शान्तः शस्तफलोऽन्यथापरः।शशको निशि वामपार्श्वगो वाशञ्छस्तफलो निगद्यते ॥ २१ ॥ किलिकिलिविरुतं कपेः प्रदीप्तं न शुभफलप्रदमुद्दिशन्ति यातुः । शुभमपि कथयन्ति चुग्लशब्दं कपिसदृशं च कुलालकुक्कुटस्य ॥ २२ ॥ पूर्णाननः कृमिपतङ्गपिपीलिकाद्यैश्चाषः प्रदक्षिणमुपैति नरस्य यस्य। स्वे स्वस्तिकं यदि करोत्यथवा यियासोस्तस्यार्थलाभमचिरात् सुमहत्करोति ॥ २३ ॥ चाषस्य काकेन विरुध्यतश्चेत् पराजयो दक्षिणभागगस्य । वधः प्रयातस्य तदा नरस्य विपर्यये तस्य

---

हाथ ऊंचा दिव्यक होवे तो समुद्रतक पृथ्वी यात्रा करनेवालेके वशमें हो जाती है ॥ १८ ॥ सन्मुख सर्पका आना यात्राकारीके लिये शत्रुसे समागम जनाता है, बन्धन, वध और नाशकोभी प्रकट करता है. अथवा वह सर्प बाईं ओर आवे तो यात्रा कुशलकारी और सिद्धिकारी नहीं होती ॥ १९ ॥ अश्व, हस्ती और सर्पोंके मस्तकपर पद्मका चिह्न शुभकारी है और शुचिशाद्वल ( पवित्र श्यामल सस्यभरे खेत ) में बैठा हुआ खंजनपक्षी राज्य देनेवाला और कुशलकारी होता है और भस्म, हड्डी, काष्ठ, तुष, बाल और तृणोंपर खंजन बैठा हो तो दुष्ट होकर एक वर्षतक दुःख देता है ॥२०॥ तीतरपक्षीका 'किलिकिल्किली' शान्त स्वर कल्याणका देनेवाला है और शशक रात्रिके समय बांई ओर आकर शब्द करे तो कल्याणकारी कहा जाता है ॥२१॥ वानरका 'किलिकिलि' शब्द दीप्त है, यह यात्राकारीको शुभ फल नहीं जनाता; परन्तु कुलालकुक्कुटका वानरकी समान अर्थात् दीप्त 'चुग्ल' शब्द शुभ फल प्रगट करता है ॥२२॥ कीडे, पतंग या चींटी आदिको जो चोंचमें पकडे हो ऐसा नीलकंठ पक्षी जो मनुष्यकी प्रदक्षिणा करे या आकाशमें स्वस्तिक करे तो उस यात्राकी इच्छा करनेवाले मनुष्यको शीघ्र बहुतसे धनका लाभ होता है ॥ २३ ॥ जो कागके साथ लडते २ दक्षिणभागमें गये हुए नीलकंठकी हार होवे तो वह हार तिस समय यात्रा करनेवाले मनुष्यका वध प्रगट करती है, इससे विपरीत हो तो

जयः प्रदिष्टः ॥ २४ ॥ केकेति पूर्णकुटवद्यदि वामपार्श्वे चाषः करोति विरुतं जयकृत्तदा स्यात् । क्रक्रेति तस्य विरुतं न शिवाय दीप्तं सन्दर्शनं शुभदमस्य सदैव यातुः ॥ २५ ॥ अण्डीरकष्टीति रुतेन पूर्णष्टिट्टिट्टिशब्देन तु दीप्त उक्तः । फेण्टः शुभो दक्षिणभागसंस्थो न वाशिते तस्य कृतो विशेषः ॥ २६ ॥ श्रीकर्णरुतं तु दक्षिणे कक्कक्केति शुभं प्रकीर्तितम् । मध्यं खलु चिक्चिकीति यच्छेषं सर्वमुशन्ति निष्फलम् ॥ २७ ॥ दुर्बलेरपि चिरिल्विरिल्विति प्रोक्तमिष्टफलदं हि वामतः । वामतश्च यदि दक्षिणं व्रजेत् कार्यसिद्धिमचिरेण यच्छति ॥ २८ ॥ चिक्चिकिवाशितमेव तु कृत्वा दक्षिणभागमुपैति च वामात् । क्षेमकृदेव न साधयतेऽर्थान् व्यत्ययगो वधबन्धभयाय ॥ २९ ॥ क्रक्रेति च शारिका द्रुतं त्रेत्रे वाप्यभया विरौति या । सा वक्ति यियासतोऽचिराद्गात्रेभ्यः क्षतजस्य विस्रुतिम् ॥ ३० ॥ फेण्टकस्य वामतश्चिरिल्विति स्वनः । शोभनो निगद्यते प्रदीप्त उच्यतेऽपरः ॥ ३१ ॥ श्रेष्ठं स्वरं स्थास्नुमुशन्ति वाम-

---

यात्राकारीकी जय होती है ॥ २४ ॥ जो नीलकंठ बाईं ओर पूर्णकुटवत् ' केका ' शब्द करे तो जयदाई होता है, परन्तु उसकी 'क्रक्र' ध्वनि जो दीप्त सो मंगलदाई नहीं है, तथापि उसका दर्शन सदाही यात्राकारीके लिये शुभदाई है ॥ २५ ॥ अण्डीरक ' टि ' शब्दसे पूर्ण और ' टिट्टिट्टि ' शब्द करनेसे दीप्त कहा जाता है. फेन्ट ( शृगाल ) दाईं ओर होवे तो शुभदाई होता है, तिसके शब्द करनेसे कोई विशेष फल नहीं होता ॥२६॥ यात्राकारीके दाहिने श्रीकर्णका ' क क क ' शब्द शुभकारी माना जाता है, 'चिकूचिकि' शब्द मध्यम फली है. इस पक्षीके और सब शब्द निष्फल कहे हैं ॥२७॥ यात्राकारीके वाईं ओर भाण्डीक 'चिरिल्लु चिरुल्लु' शब्द करे तो इष्ट फलका देनेवाला कहा है. जो वांई ओरसे दांई ओर गमन करे तो शीघ्र कार्यकी सिद्धि होती है ॥२८॥ भांडीक 'चिकूचिकि' शब्द करके वायें भागसे दाहिने भागमें गमन करे तो क्षेमकारी होता है. परन्तु कार्यकी सिद्धि नहीं करता. इससे विपरीत होनेपर वध, बन्ध और भयका कारण होता है ॥२९॥ जो मैना शीघ्र 'क्रक्र' शब्द या ' त्रेत्रे ' करती है उसका नाम अभया है. वह मैना यह प्रगट करती है कि यात्रा करनेवालेके शरीरसे शीघ्र रुधिर निकलेगा॥३०॥ वाईं ओरसे 'चिरुल्लु इरिल्लु' ऐसा फेंटका शब्द शुभकारी कहा है और दूसरे शब्द दीप्त कहाते हैं ॥ ३१ ॥ वाईं ओर स्थित हुआ गधेका शब्द यात्राकारीकी श्रेष्ठकामना करता है, ओंकार

मोङ्कारशब्देन हितं च यातुः । अतः परं गर्दभनादितं यत् सर्वाश्रयं तत्प्रवदन्ति दीप्तम् ॥ ३२ ॥ आकाररावी समृगः कुरङ्ग ओकाररावी पृषतश्च पूर्णः । येऽन्ये स्वरास्ते कथिताः प्रदीप्ताः पूर्णाः शुभाः पापफलाः प्रदीप्ताः ॥ ३३ ॥ भीता रुवन्ति कुकुकुकिति ताम्रचूडास्त्यक्त्वा रुतानि भयदान्यपराणि रात्रौ । स्वस्थैः स्वभावविरुतानि निशावसाने ताराणि राष्ट्रपुरपार्थिववृद्धिदानि ३४ ॥ नानाविधानि विरुतानि हि छिप्पिकायास्तस्याः शुभाः कुलकुलर्न शुभास्तु शेषाः । यातुर्बिडालविरुतं न शुभं सदैव गोस्तु क्षुतं मरणमेव करोति यातुः ॥ ३५ ॥ हुंहुंगुग्लुगिति प्रियामभिलषन् क्रोशत्युलूको मुदा पूर्णं स्याद्गुरुलु प्रदीप्तमपि च ज्ञेयं सदा किस्किसि । विज्ञेयः कलहो यदा बलबलं तस्याः सकृद्वाशितं दोषायैव टटट्टेति न शुभाः शेषाश्च दीप्ताः स्वराः ॥ ३६ ॥ सारसकूजितमिष्टफलं तद्युगपद्विरुतं मिथुनस्य । एकरुतं न शुभं यदि वा

---

शब्दसे यात्रा करनेवालेका हित होता है. इसके सिवाय गधेके और सब प्रकारके शब्द दीप्त कहे जाते हैं ॥ ३२ ॥ कुरंग ( मृग ) 'आ' कार शब्द करे, और पृषतमृग 'ओ' कार शब्द करे तो पूर्ण शब्द है इसके सिवाय और शब्द दीप्त हैं. समस्त पूर्ण शब्द शुभफलदायी और दीप्त पापफलदायी होता है ॥ ३३ ॥ अरुणशिखा ( मुरगे ) भय पाकर 'कुकु-कुकु' शब्द किया करते हैं, रात्रिकालमें इस शब्दको छोडकर और,समस्त शब्द भयदायी हैं, जो रात्रि बीतनेके समय स्वस्थ होकर कुक्कुट स्वाभाविक शब्द करे तो राष्ट्र, पुर और पृथ्वीकी वृद्धि होती है ॥ ३४ ॥ छिप्पिकाका शब्द अनेक प्रकारका होता है. तिनमें 'कुलकुल' शब्दही शुभकारी है, किन्तु और शब्द शुभकारी नहीं है. बिल्लीके समस्त शब्द यात्रा करनेवालेके लिये शुभकारी नहीं है. गोजातिका छींक शब्द यात्रा करनेवालेके मरणको सूचित करता है ॥ ३५ ॥ उल्लू प्रियाका अभिलाष करके आनन्दके साथ 'हुंहुंगुग्लुकू' शब्द करता है. यह इसका पूर्ण शब्द है 'गुरुलु' शब्द और 'किस्किसि' शब्द सदा प्रदीप्त है. जब एकवार उसका 'बलबल' शब्द हो तब क्लेशको जानना चाहिये. 'टटट्टा' शब्द दोषकारी है. बाकी सब शब्द दीप्त हैं और शुभदायी नहीं हैं ॥ ३६ ॥ सारसका जोडा जो एक साथही शब्द करे वह शब्द इष्टफलदायक होता है. एकका शब्द अशुभ है. जो एकके

स्यादेकरुते प्रतिरौति चिरेण ॥ ३७ ॥ चिरिल्विरिल्विति स्वनैः शुभं करोति पिङ्गला। अतोऽपरे तु ये स्वराः प्रदीप्तसंज्ञितास्तु ते ॥ ३८ ॥ इशिविरुतं गमनप्रतिषेधि कुशुकुशु चेत् कलहं प्रकरोति। अभिमतकार्यगतिं च यथा सा कथयति तं च विधिं कथयामि ॥ ३९ ॥ दिनान्तसन्ध्यासमये निवासमागम्य तस्याः प्रयतश्च वृक्षम्। देवान् समभ्यर्च्य पितामहादीन् नवाम्बरैस्तं च तरुं सुगन्धैः ॥ ४० ॥ एको निशीथेऽनलदिक्स्थितश्च दिव्येतरैस्तां शपथैर्नियोज्य। पृच्छेद्यथाचिन्तितमर्थमेवमनेन मन्त्रेण यथा शृणोति ॥ ४१ ॥ विद्धि भद्रे मया यत्त्वमिममर्थं प्रचोदिता। कल्याणि सर्ववचसां वेदित्री त्वं प्रकीर्त्यसे ॥ ४२ ॥ आपृच्छेऽद्य गमिष्यामि वेदितश्च पुनस्त्वहम्। प्रातरागम्य पृच्छे त्वामाग्नेयीं दिशमाश्रितः ॥ ४३ ॥ प्रचोदयाम्यहं यत्त्वा तन्मे व्याख्यातुमर्हसि। स्वचेष्टितेन कल्याणि यथा वेद्मि निराकुलम् ॥ ४४ ॥ इत्येवमुक्ते तरुमूर्धगायाश्चिरिल्विरिल्वीति रुतेऽर्थसिद्धिः। अत्याकुलत्वं दिशि-

---

शब्द करनेपर विलम्बमें प्रतिध्वनि हो तोभी शुभकारी नहीं है ॥ ३७ ॥ पिङ्गला "चिरिलु इरिलु, शब्द करके शुभ प्रकाश करती है, इसके सिवाय और सब शब्दोंकी प्रदीप्त संज्ञा है ॥ ३८ ॥ पिंगलाका 'इशि' शब्द गमनको रोकता है. 'कुशुकुशु' शब्द क्लेश करता है. वह पिंगलिका जिस प्रकारसे अभिमत कार्यकी प्राप्तिको प्रकाश करती है, उस विधिको कहते हैं ॥ ३९ ॥ दिन बीतनेपर सांझके समय पवित्र होकर पिङ्गलाके निवासवृक्षके समीप जाय ब्रह्मादि देवताओंकी और उस वृक्षकी नये वस्त्र और सुगंधि द्रव्योंसे भलीभांति पूजा करे ॥ ४० ॥ फिर अर्द्धरात्रिके समय अकेला उस वृक्षके अग्निकोणमें खडा होकर देवतासबन्धी और लौकिक शपथ पिंगलाको दे इस मंत्रको पढकर अपना मनोरथ पिंगलासे पूछे. मंत्र ऐसे शब्दसे पढे जिससे पिंगला उसको सुनले. मंत्र यह है ॥ ४१ ॥ "हे भद्रे ! मुझ करके जो कहा गया, तिसका जैसा अर्थ हो सो कहो. क्योंकि हे कल्याणि ! तुम सब वाक्योंकि अर्थकी जाननेवाली कही जाती हो परन्तु आज मैं पूंछकर जाऊंगा प्रातःकालमें फिर आय अग्निकोणमें आश्रित होकर पूछूंगा प्रश्नसे तुमको जो कुछ कहा; मेरे निकट अपनी चेष्टा करके इस प्रकारसे व्याख्या करना कि मैं आकुलरहित भावसे उसको जान सकूं" ॥४२॥४३॥४४॥ वृक्षके ऊपर बैठी हुई पिंगलासे ऐसा कहनेपर जो वह पिंगला 'चिरिलु इरिलु'

कारशब्दे कुचाकुचेत्येवमुदाहृते वा ॥ ४५ ॥ अवाक्प्रदाने विहितार्थसिद्धिः पूर्वोक्तदिक्चक्रफलैरथान्यत् । वाच्यं फलं चोत्तममध्यनीचशाखास्थितायां वरमध्यनीच्यम् ॥ ४६ ॥ दिङ्मण्डलेऽभ्यन्तरबाह्यभागे फलानि विद्याद्गृहगोधिकायाः । छुच्छुन्दरी चिच्चिडिति प्रदीप्ता पूर्णा तु सा तित्तिडिति स्वनेन ॥ ४७ ॥ ( इति सर्वशाकुने शकुनरुताध्यायस्तृतीयः )

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायामष्टाशीतितमोऽध्यायः ॥८८॥

---

# अथैकोननवतितमोऽध्यायः ।

## शाकुने-श्वचक्रम् ।

नृतुरगकरिकुम्भपर्याणसक्षीरवृक्षेष्टकासञ्चयच्छत्रशय्यासनोलूखलानि ध्वजं चामरं शाद्वलं पुष्पितं वा प्रदेशं यदा श्वावमूत्र्याग्रतो याति यातुस्तदा कार्यसिद्धिर्भवेदार्द्रके गोमये मिष्टभोज्यागमः शुष्कसम्मूत्रणे शुष्कमन्नं गुडो मोद-

---

शब्द करे तौ कार्य सिद्ध होता है. या ' कुचाकुच ' ' दिशिकार ' शब्द उच्चारण करे तौ अत्यन्त व्याकुलता होती है ॥ ४५ ॥ वाग्दान न करे अर्थात् कुछ कुछ शब्द न करे तौ अभीष्ट कार्य सिद्ध होता है. फिर पहले कहे हुए दिक्चक्रसे उसका फल निरूपण करे. उत्तम, मध्यम और नीच शाखापर बैठी हुई पिंगलाका अन्यरूप उत्तम, मध्यम और नीच फल कहा जा सकता है ॥ ४६ ॥ दिक्चक्रके दिङ्मण्डलके भीतरे और बाहरेमें छपकलीका फल होता है. छछून्दरका चिच्चिड ' शब्द प्रदीप्त और ' तित्तिड ' शब्द पूर्ण कहा जाता है ॥ ४७ ॥

इतिश्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्सं० पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायामष्टाशीतितमोऽध्यायः ॥ ८८ ॥

---

मनुष्य, अश्व, हस्ती, घडा, घोडे आदिकी छई, दुधारे वृक्ष, ईटोंका ढेर, छत्र, शेज, आसन, उलूखल, ध्वज, चामर, शाद्वल ( नाजका खेत ) या फूलवाली जगहमें जब कुत्ते मूत्रत्याग करके आगे जाय, तब गमनकारीके कार्यकी सिद्धि होती है अथवा इसी समय गीले गोबरके ऊपर मूत्रत्याग करके चले तौ मीठा भोजन मिलता है. सूखी वस्तुके ऊपर मूत्रत्याग करके यात्रा करनेवालेके आगे श्वान

कावाप्तिरेवाथवा । अथ विषतरुकण्टकीकाष्ठपाषाणशुष्कद्रुमास्थिश्मशानानि मूत्र्यावहत्याथवा यायिनोऽग्रेसरोऽनिष्टमाख्याति शय्याकुलालादिभाण्डान्यभुक्तान्यभिन्नानि वा मूत्रयन् कन्यकादोषकृद् भुज्यमानानि चेद्दुष्टतां तद्गृहिण्यास्तथा स्यादुपानत्फलं गोस्तु सम्मूत्रणे वर्णजः सङ्करः । गमनमुखमुपानहं सम्प्रगृह्योपतिष्ठेद्यदा स्यात्तदा सिद्धये मांसपूर्णाननेऽर्थाप्तिरार्द्रेण चास्थ्ना शुभं साग्न्यलातेन शुष्केण चास्थ्ना गृहीतेन मृत्युः प्रशान्तोल्मुकेनाभिघातोऽथ पुंसः शिरोहस्तपादादिवक्त्रे भुवो ह्यागमो वस्त्रचीरादिभिर्व्यापदः केचिदाहुः सवस्त्रे शुभम् । प्रविशति तु गृहं सशुष्कास्थिवक्त्रे प्रधानस्य तस्मिन् वधः शृंखलाशीर्णवल्लीवरत्रादि वा बन्धनं चोपगृह्योपतिष्ठेद्यदा स्यात्तदा बन्धनं लेढि पादौ विधुन्वन् स्वकर्णावुपर्याक्रमंश्चापि विघ्नाय यातुर्विरोधे विरोधस्तथा

---

चले तौ गुड और लड्डूकी प्राप्ति होती है. जो कुत्ता विषतरु ( कुचला आदि ) कांटेदार वृक्ष, काठ, पत्थर, सूखा हुआ वृक्ष, हड्डी और श्मशान इनपर मूत्र त्यागे और फिर लौटकर यात्राकारीके आगे चले तौ यात्राकारी मनुष्यका अनिष्ट प्रगट करता है और जो नई व अभिन्न शय्या या कुम्हारके बर्त्तनपर मूत्र त्याग करे तौ कन्याको दूषित करता है. जो यह शय्यादि व्यवहार की हुई हो तौ यात्रा करनेवालेकी घरवालीको दोष होता है, खडाऊंका फलभी इस भांडफलकी समान है. गोजातिके ऊपर कुत्ता मूत्र करके यात्रा करनेवालेके आगे चले तो वर्णसंकरकी उत्पत्ति करता है. जब कुत्ता जूतेको भली भांतिसे ग्रहण करके यात्रा करनेवालेके सामने आता है, तब यात्राकारीको कार्यकी सिद्धि प्राप्त होती है. मांस मुखमें लेकर सन्मुख आवे तो धनकी प्राप्ति और हड्डी लेकर सन्मुख आनेसे शुभ होता है. जलती लकडी और सूखी हड्डी ग्रहण करके सन्मुख आवे तो यात्राकारीकी मृत्यु होती हे, जो कुत्ता पुरुषका मस्तक, हस्त, पांव और शान्त यानी बुझा हुआ कोयला मुखमें लेकर आवे तो पृथ्वीका लाभ होता है और वस्त्र चीरादि मुखमें लेकर आवे तो मृत्यु प्रगट करता है. परन्तु कोई २ कहते हैं कि वस्त्र लेकर कुत्तेका आना शुभ है. सूखी हड्डी मुखमें लेकर जो कुत्ता घरमें प्रवेश करे तो घरके प्रधान पुरुषकी मृत्यु होती है. जब जंजीर, कुछेक गीली वेल, हाथीके बांधनेकी रस्सी या बंधन ग्रहण करके कुत्ता गृहमें आवे तो बन्धन होता है. यात्राके समय यात्रीका पांव चाटे, कान फटफटावे, ऊपर दौडे तो यात्रा करनेवालेको विघ्न होता है,

स्वाङ्गकण्डूयने स्यात् स्वपुंश्चोर्ध्वपादः सदा दोषकृत् ॥ १ ॥ सूर्योदयेऽर्काभिमुखो विरौति ग्रामस्य मध्ये यदि सारमेयः । एको यदा वा बहवः समेताः शंसन्ति देशाधिपमन्यमाशु ॥ २ ॥ सूर्योन्मुखः श्वानलदिक्स्थितश्च चौरानलत्रासकरोऽचिरेण । मन्याह्नकालेऽनलमृत्युशंसी सशोणितः स्यात्कलहोऽपराह्ने ॥ ३ ॥ रुवन्दिनेशाभिमुखोऽस्तकाले कृषीवलानां भयमाशु धत्ते । प्रदोषकालेऽनिलदिङ्मुखस्तु धत्ते भयं मारुततस्करोत्थम् ॥ ४ ॥ उदङ्मुखश्चापि निशार्धकाले विप्रव्यथां गोहरणं च शास्ति । निशावसाने शिवदिङ्मुखश्च कन्याभिदूषानलगर्भपातान् ॥ ५ ॥ उच्चैःस्वराः स्युस्तृणकूटसंस्थाःप्रासादवेश्मोत्तमसंस्थिता वा । वर्षासु वृष्टिं कथयन्ति तीव्रामन्यत्र मृत्युं दहनं रुजश्च ॥ ६ ॥ प्रावृट्कालेऽवग्रहेऽम्भोऽवगाह्य प्रत्यावृत्ते रेचकैश्चाप्यभीक्ष्णम् । आधुन्वन्तो वा पिबन्तश्च तोयं वृष्टिं कुर्वन्त्यन्तरे द्वादशाहात् ॥ ७ ॥ द्वारे शिरो न्यस्य

---

शरीर खुजाना यात्राका विरोध करे, ऊपरको पांव करके सोवे तो सदा दोषकारी होता है ॥ १ ॥ एक या अधिक कुत्ते इकट्ठे होकर गांवके बीचमें सूर्योदयके समय सूर्यकी ओर मुख करके रोवें तो शीघ्रही उस गांवका दूसरा जिमीदार होता है ॥२॥ सूर्यकी ओर मुख करके अग्निकोणमें श्वान रोवे तो शीघ्रही अग्नि और चोरोंका त्रास होता है. मध्याह्नके समय सूर्यकी ओरको मुख करके श्वानका रोना अग्निभय और मृत्युभय प्रगट करता है. मध्याह्नके पीछे सूर्यकी ओरको कुत्तेको रोनेसे वह क्लेश होता है जिसमें रुधिर बहता है ॥ ३ ॥ सूर्यास्तमें सूर्यकी ओरको मुख करके श्वान रोवे तो किसानोंको शीघ्र भय सूचित करता है, प्रदोषकालमें वायुकोणमें श्वान सूर्यकी ओरको मुख करके रोवे तो वायु और चोरोंसे भय उत्पन्न होता है ॥ ४ ॥ आधी रातमें उत्तरकी ओर मुख करके श्वान शब्द करे तो ब्राह्मणोंको पीडा और गोहरणकी प्रार्थना करता है. रात्रिके अन्तमें ईशानकोणकी ओर मुख करके श्वान रोवे तो कन्याको दूषण, अनल और गर्भका गिरना प्रगट करता है॥५॥ जो कुत्ता वर्षाकालके समय तिनकोंके बने छप्परादि वा उत्तम प्रासाद और गृहमें स्थित होकर ऊंचे स्वरसे शब्द करे तो तीव्र वृष्टि प्रगट करता है ॥ ६ ॥ प्रावृट्कालमें अनावृष्टि होनेपर कुत्ता जो जलमें स्नान कर लौटता हुआ जलको रेचन करे अथवा कुछ कांपता रहकर जलपान करे तो १२ दिन पीछे जल वर्षता है. यहां लौटना शब्द करवटका बदलना सूचित करता है ॥ ७ ॥ द्वारमें मस्तक और बाहिरे शरीर रखकर घरकी मालिकनको देखकर जो कुत्ता

बहिः शरीरं रोरूयते श्वा गृहिणीं विलोक्य । रोगप्रदः स्यादथ मन्दिरान्तर्बहिर्मुखः शंसति बन्धकीं ताम् ॥ ८ ॥ कुड्यमुत्किरति वेश्मनो यदा तत्र खानकभयं भवेत्तदा । गोष्ठमुत्किरति गोग्रहं वदेद्धान्यलब्धिमपि धान्यभूमिषु ॥ ९ ॥ एकेनाक्ष्णा साश्रुणा दीनदृष्टिर्मन्दाहारो दुःखकृत्तद्गृहस्य । गोभिः सार्धं क्रीडमाणः सुभिक्षं क्षेमारोग्यं चाभिधत्ते मुदं च ॥ १० ॥ वामं जिघ्रेज्जानु वित्तागमाय स्त्रीभिः सार्कं विग्रहो दक्षिणं चेत् । ऊरुं वामं चेन्द्रियार्थोपभोगाः सव्यं जिघ्रेदिष्टमित्रैर्विरोधः ॥ ११ ॥ पादौ जिघ्रेद्यायिनश्चेदयात्रां प्राहार्थाप्तिं वाञ्छितां निश्चलस्य । स्थानस्थस्योपानहौ चेद्विजिघ्रेत् क्षिप्रं यात्रां सारमेयः करोति ॥ १२ ॥ उभयोरपि जिघ्रणे हि बाह्वोर्विज्ञेयो रिपुचौरसम्प्रयोगः । अथ भस्मनि गोपयीत भक्षान् मांसास्थीनि च शीघ्रमग्निकोपः ॥ १३ ॥ ग्रामे भषित्वा च बहिः श्मशाने भषन्ति चेदुत्तमपुंविनाशः । यियासतश्चाभिमुखो विरौति

---

वारंवार शब्द करे तो रोगदाई होता है, मन्दिरके भीतर रहकर बाहर मुख करके शब्द करे तो मालकिनको वन्ध्या करनेकी प्रार्थना करता है ॥ ८ ॥ जब घरकी दीवारकी लिपाईको श्वान खोदे तो तिसमें खननकारीको भय होता है. गौओंके रहनेके स्थानको खोदे तो गायकी चोरी होती है और उस जगहको खोदे कि जहां धान्य होते हैं तो धान्यके लाभको प्रकाश करता है ॥ ९ ॥ जो कुत्तेकी एक आंख अश्रुपूर्ण और कम दृष्टिवाली हो और जो वह कुत्ता थोडा भोजन करे तो वह घरको दुःखकारी होता है, गौओंके साथ श्वानका खेलना सुभिक्ष, क्षेम, आरोग्य और आनन्द प्रकाश करता है ॥ १० ॥ कुत्ता बाईं जांघको सूंघे तो धनका लाभ, दाहिनी जांघको सूंघे तो स्त्रियोंके साथ विग्रह, बाईं ऊरुको सूंघे तो इन्द्रियोंके लिये उपभोग और दाहिनी ऊरुके सूंघनेसे अभीष्ट मित्रोंके साथ विरोध होता है ॥ ११ ॥ जो कुत्ता यात्रा करनेवालेके दोनों पाँवोंको सूंघे तो अयात्रा होती है और न चलते हुए पुरुषके पांवको श्वान सूंघे तो वाञ्छित अर्थकी प्राप्तिको प्रगट करता है और आसनके ऊपर बैठे हुएकी जूतियोंको सूंघे तो शीघ्र यात्राको प्रकाश करता है ॥ १२ ॥ दोनों बाहोंको वारंवारका सूंघना शत्रु और चोरभयको प्रगट करता है. इसके उपरान्त कुत्ता भस्ममें मांस, हड्डी खानेकी चीजें छिपावे तो शीघ्र अग्निके कोपको प्रकाशित करता है ॥ १३ ॥ पहले गांवमें शब्द करके फिर बाहर या श्मशानमें कुत्ता शब्द करे तो तहांके उत्तम पुरुषका नाश होता है. जब यात्रा

यदा तदा श्वा निरुणद्धि यात्राम् ॥ १४ ॥ उकारवर्णेन रुतेऽर्थसिद्धिरोकारवर्णेन च वामपार्श्वे । व्याक्षेपमौकाररुतेन विद्यान्निषेधकृत् सर्वरुतैश्च पश्चात् ॥ १५ ॥ शंखेति चोच्चैश्च मुहुर्मुहुर्ये रुवन्ति दण्डैरिव ताड्यमानाः । श्वानोऽभिधावन्तिच मण्डलेन ते शून्यतां मृत्युभयं च कुर्युः ॥ १६ ॥ प्रकाश्य दन्तान्यदि लेढि सृक्किणी तदाशनं मिष्टमुशन्ति तद्विदः । यदाननं चावलिहेन्न सृक्किणी प्रवृत्तभोज्येऽपि तदान्नविघ्नकृत् ॥ १७ ॥ ग्रामस्य मध्ये यदि वा पुरस्य भषन्ति संहत्य मुहुर्मुहुर्ये । ते क्लेशमाख्यान्ति तदीश्वरस्य श्वारण्यसंस्थो मृगवद्विचिन्त्यः ॥ १८ ॥ वृक्षोपगे क्रोशति तोयपातः स्यादिन्द्रकीले सचिवस्य पीडा । वायोर्गृहे सस्यभयं गृहान्तः पीडा पुरस्यैव च गोपुरस्थे ॥ १९ ॥ भयं च शय्यासु तदीश्वराणां याने भषन्तो भयदाश्च पश्चात् । अथापसव्या जनसन्निवेशे भयं भषन्तः कथयन्त्यरीणाम् ॥ २० ॥ ( इति सर्वशाकुने श्वचक्रं नामाध्यायश्चतुर्थः )

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायामेकोननवतितमोऽध्यायः ॥ ८९ ॥

---

करनेवालेके सन्मुख कुत्ता शब्द करे तो यात्राको रोकता है ॥ १४ ॥ उकारवर्णवाले शब्दसे और बाईं ओर ओकार वर्णवाले शब्दका होना अर्थसिद्धि, औकारशब्दसे विलम्ब और पीछे करे हुए सब प्रकारके शब्दोंसे निषेध प्रकाश करता है ॥ १५ ॥ जो समस्त कुत्ते मानो दण्ड करके ताडित हो शखके शब्दकी समान वारंवार ऊंचा शब्द करें और गोल बांधकर दौडें वे शून्यता, मृत्यु और भयको प्रगट करते हैं ॥ १६ ॥ जो कुत्ता दांत निकाले, अधरप्रान्तोंको चाटे तो तिसके फलको जाननेवाले मीठे भोजनकी आशा करते हैं, अधरप्रान्तोंके सिवाय मुखको भी चाटे, तब भोजनमें प्रवृत्त होनेपरभी अन्न विघ्नकारी हो जाता है ॥ १७ ॥ जो गांव या नगरमें कुत्ते मिलकर वारंवार शब्द करें तो नगर या गांवके प्रभुका कष्ट प्रगट करते हैं. वनैले कुत्ते मृगकी समान होनेसे विचारने योग्य नहीं है ॥ १८ ॥ वृक्षके निकट श्वानके भोंकनेसे वर्षा होती है, इन्द्रकीलके निकट भोंकनेसे मंत्रीको पीडा, गृहवायुकोणमें ( अर्थात् वायुदिशामें ) भोंकनेसे सस्यभय होता है, नगरके द्वारपर भोंकनेसे पुरवासियोंको पीडा होती है ॥ १९ ॥ शय्याके ऊपर कुत्ता भोंके तो उसके अधिकारियोंको भय होता है. सवारीमें स्थित होकर शब्द करनेसे भय, मनुष्योंके समीप बाईं ओर होकर शब्द करे तौ शत्रुओंका भय प्रकाश करता है ॥ २० ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्सं० पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य-पंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायामेकोननवतितमोऽध्यायः ॥ ८९ ॥

# अथ नवतितमोऽध्यायः।

## शाकुने-शिवारुतम्।

श्वभिः शृगालाः सदृशाः फलेन विशेष एषां शिशिरे मदाप्तिः। हूहूरुतान्ते परतश्च टाटा पूर्णः स्वरोऽन्ये कथिताः प्रदीप्ताः ॥ १ ॥ लोमाशिकायाः खलु कक्कशब्दः पूर्णः स्वभावप्रभवः स तस्याः। येऽन्ये स्वरास्ते प्रकृतेरपेताः सर्वे च दीप्ता इति सम्प्रदिष्टाः॥ २॥ पूर्वोदीच्योः शिवा शस्ता शान्ता सर्वत्र पूजिता। धूमिताभिमुखी हन्ति स्वरदीप्ता दिगीश्वरान् ॥ ३ ॥ सर्वदिक्ष्वशुभा दीप्ता विशेषेणाह्न्यशोभना। पुरे सैन्येऽपसव्या च कष्टा सूर्योन्मुखी शिवा ॥ ४ ॥ याहीत्यग्निभयं शास्ति टाटेति मृतवेदिका। धिग्धिग्दुष्कृतमाचष्टे सज्वाला देश-नाशिनी ॥ ५ ॥ नैवदारुणतामेके सज्वालायाः प्रचक्षते। अर्काद्यनलवत्तस्या वक्त्रं लालास्वभावतः॥ ६॥ अन्यप्रतिरुता याम्या सोद्बन्धमृतशंसिनी। वारु-ण्यनुरुता सैव शंसते सलिले मृतिम् ॥ ७ ॥ अक्षोभः श्रवणं चेष्टं धनप्राप्तिः

---

फलमें गीदड कुत्तेकी समान है, विशेषता यह है कि शिशिर कालमें इनको मदकी प्राप्ति होती है ' हुहू, शब्दके पीछे ' टाटा ' शब्द उनका पूर्ण शब्द है व और समस्त स्वर प्रदीप्त कहे जाते हैं ॥ १ ॥ लोमाशिका ( शृगाली-लोमडी ) का ' कक्क ' शब्द पूर्ण है और यही शब्द उसका स्वाभाविक शब्द है और जो शब्द स्वभावके विरुद्ध हैं, वे समस्त शब्दही दीप्त कहे जाते हैं. पूर्व और उत्तर दिशामें स्थित हुई शृगालियें कल्याणकारी हैं. शान्ताभी सर्वत्र पूजिता है. धूमिता दिशाके सन्मुख होकर शृगाली दीप्त स्वर करे तौ दिशाओंके स्वामियोंका नाश होता है ॥ २ ॥ ३ ॥ सर्व दिशाओंमें दीप्त स्वर अशुभकारी है, विशेष करके दिनमें अशुभकारी होता है और सेनाके पीछे और नगरमें दक्षिणमें स्थित सूर्यकी ओरको मुखवाली गीदडी कष्टदाई होती है ॥ ४ ॥ शिवागण " याहि " ऐसा शब्द करें तौं अग्निभय, 'टाटा' शब्द करनेसे मृतकको सूचित करती है 'धिकधिक' शब्द पापकारी है और अग्निकी लपट जिस शिवाके मुखसे निकलती है वह शिवा देशका नाश करती है॥५॥कोई २ पंडित कहते हैं कि ज्वालायुक्त शिवाकी दारुणता नहीं दिखाई देती. क्योंकि लालाके योगसे उसका मुख स्वभावसेही सूर्यादि या अग्निकी समान दीप्तमान रहता है ॥६॥ जो शिवा दक्षिण दिशामें और शिवा करके अनुशब्दित ( पहले कोई और शिवा शब्द करे ) होकर शब्द करे तौ फांसीसे मृत्युका होना सूचित करती है

प्रियागमः । क्षोभः प्रधानभेदश्च वाहनानां च सम्पदः ॥८॥ फलमासप्तमादे-
तदग्राह्यं परतो रुतम् । याम्यायां तद्विपर्यस्तं फलं षट्पञ्चमादृते ॥ ९ ॥ या
रोमाञ्चं मनुष्याणां शकृन्मूत्रं च वाजिनाम् । रावात्त्रासं च जनयेत्सा शिवा न
शिवप्रदा ॥१०॥ मौनं गता प्रतिरुते नरद्विरदवाजिनाम् । या शिवा सा शिवं
सैन्ये पुरे वा सम्प्रयच्छति ॥११॥ भेभेति शिवा भयङ्करी भोभो व्यापदमा-
दिशेच्च सा । मृतिबन्धनिवेदिनी फिफ हूहू चात्महिता शिवा स्वरे ॥१२॥
शान्ता त्ववर्णात्परमौ रुवन्ती टाटामुदीर्णामिति वाश्यमाना । टेटे च पूर्वं पर-
तश्च थेथे तस्याः स्वतुष्टिप्रभवं रुतं तत् ॥ १३ ॥ उच्चैर्घोरं वर्णमुच्चार्य पूर्वं
पश्चात्क्रोशेत्क्रोष्टुकस्यानुरूपम् । या सा क्षेमं प्राह वित्तस्य चाप्तिं संयोगं
वा प्रोषितेन प्रियेण॥१४॥ (इति सर्वशाकुने शिवारुतं नाम पञ्चमोऽध्यायः )

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायां नवतितमोऽध्यायः ॥९०॥

---

इस प्रकार पश्चिम दिशामें करे तौ बन्धु आदिकी जलमें मृत्यु प्रकाश करती है॥७॥
अक्षोभ, इष्टश्रवण, धनप्राप्ति, प्रियागम, क्षोभ, प्रधानोंसे भेद ( द्वेष ) और वाहनोंका
सम्पद यह समस्त फल रात्रिके सप्तम अर्ध प्रहरसे होते हैं. परन्तु छठे और
पांचवेंके सिवाय दक्षिण दिशामें समस्त फल विपरीत होते हैं ॥ ८ ॥ ९ ॥
शिवाके जिस शब्दसे मनुष्योंको रोमांच हों और आपही घोडे लीद और मूत्र कर
रहें, उनको त्रास उत्पन्न करें तौ वह शिवा मङ्गलदायी नहीं है ॥ १० ॥ मनुष्य,
हस्ती और घोडेके प्रतिशब्द करनेपर जो बोलती हुई शिवा बन्द हो जाय तौ वह
शिवा सेना और पुरमें भली भांतिसे मंगलदान करती है ॥ ११ ॥ 'भेभा'
शब्द करनेसे शिवा भयङ्करी होती है. ' भोभो ' शब्द करनेसे मृत्यु
प्रगट करती है. 'फिफ' शब्द करे तो वह शिवा मृत्यु और बन्धनको
प्रकाश करती है. 'हूहू' शब्द करनेसे हित करती है ॥ १२ ॥ परन्तु शान्ता
दिशामें स्थित हुई शिवा अवर्णके पीछे 'औ' शब्द करते करते फिर 'टाटा'
शब्द उच्चारण और पहले 'टेंटे' फिर 'थेथे' उच्चारण करे तौ ये शब्द उसकी
प्रसन्नताके हैं, यह शब्द शुभ हैं ॥१३॥ जो शिवा पहले ऊंचा घोर वर्ण ( अक्षर )
उच्चारण करके फिर शृगालकी समान शब्द करे तौ वह शिवा क्षेम, धनप्राप्ति
और परदेश गये प्रियजनका समागम प्रकाश करती है ॥ १४ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचि० बृहत्सं० पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्यपंडि
तबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां नवतितमोऽध्यायः ॥ ९० ॥

# अथैकनवतितमोऽध्यायः ।

## शाकुने--मृगचेष्टितम्.

सीमागता वन्यमृगा रुवन्तः स्थिता व्रजन्तोऽथ समापतन्तः । सम्प्रत्यतीतैष्यभयानि दीप्ताः कुर्वन्ति शून्यं परितो भ्रमन्तः ॥ १ ॥ ते ग्राम्यसत्त्वैरनुवाश्यमाना भयाय रोधाय भवन्ति वन्यैः । द्वाभ्यामपि प्रत्यनुवाशितास्ते वन्दिग्रहायैव मृगा भवन्ति ॥ २ ॥ वन्ये सत्त्वे द्वारसंस्थे पुरस्य रोधो वाच्यः सम्प्रविष्टे विनाशः । सूते मृत्युः स्याद्भयं संस्थिते च गेहं याते बन्धनं सम्प्रदिष्टम् ॥ ३ ॥
( इति सर्वशाकुने मृगचेष्टितं नाम षष्ठोऽध्यायः )

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायामेकनवतितमोऽध्यायः ॥ ९१ ॥

---

# अथ द्वानवतितमोऽध्यायः ।

## शाकुने-गवेङ्गितम्.

गावो दीनाः पार्थिवस्याशिवाय पादैर्भूमिं कुट्टयन्त्यश्च रोगान् । मृत्युं कुर्वन्त्यश्रुपूर्णायताक्ष्यः पत्युर्भीतास्तस्करानारुवन्त्यः ॥ १ ॥ अकारणे क्रोशति

---

जो बनैले मृग ग्रामकी सीमा ( हद ) में आय शब्द करें या भ्रमण करते हुए टिके रहे अथवा भली भांतिसे चारों ओर दौडें तौ भूत, भविष्यत् और वर्त्तमान समयका भय प्रकाशित करते हैं. और दीप्त शब्द युक्त होकर चारों ओर भ्रमण करें तौ उस जगहको शून्य कर देते हैं ॥१॥ उन मृगोंके पीछे ग्रामके जीव शब्द करें तौ भयका कारण होता है. जो वनके जीव ग्रामके जीवोंके पीछे शब्द करें तौ शत्रुसे नगरादि घिर जाते हैं. वनैले और गवैये दोनोंही जीव एक दूसरेके पीछे शब्द करें तौ उस नगरके मनुष्योंको शत्रु बन्दी करके ले जावें ॥२॥ बनैला जीव द्वारपर अनाकर खडा हो तो नगरको शत्रु घेरें, बनैला जीव भली भांतिसे घरके भीतर प्रवेश कर आवे तो पुरका नाश हो, गृहमें बनैला जीव व्यावे तौ मृत्यु हो, घरमें रहे तौ भय और घरमें आनेसे गृहके स्वामीका बन्धन होता है ॥ ३ ॥
इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचितायां बृहत्संहि० पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्यपंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायामेकनवतितमोऽध्यायः ॥९१ ॥

---

जो गायें दीन हों तो वह राजाके अमंगल करनेका कारण होती हैं. गायें अपने पांवोंसे भूमिको कुरेदें तो रोग होता है. नेत्रोंमें आंसू भर रहे हों तो मृत्यु और

चेदनर्थो भयाय रात्रौ वृषभः शिवाय । भृशं निरुद्धा यदि मक्षिकाभिस्तदाशु वृष्टिं सरमात्मजैर्वा ॥ २ ॥ आगच्छन्त्यो वेश्म बम्भारवेण संसेवन्त्यो गोष्ठवृद्ध्यै गवां गाः । आर्द्राङ्ग्यो वा हृष्टरोम्ण्यः प्रहृष्टा धन्या गावः स्युर्महिष्योऽपि चैवम्॥ ३ ॥ ( इति सर्वशाकुने गवेङ्गितं नाम सप्तमोऽध्यायः )

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायां द्वानवतितमोऽध्यायः ॥ ९२ ॥

# अथ त्रिनवतितमोऽध्यायः ।

## शाकुने--अश्वचेष्टितम् ।

उत्सर्गे न शुभदमासनापरस्थं वामे च ज्वलनमतोऽपरं प्रशस्तम् । सर्वाङ्गज्वलनमवृद्धिदं हयानां द्वे वर्षे दहनकणाश्च धूपनं वा ॥१ ॥ अन्तःपुरं नाशमुपैति मेढ्रे कोशः क्षयं यात्युदरे प्रदीप्ते । पायौ च पुच्छे च पराजयः स्याद्वक्त्रोत्तमाङ्गज्वलने जयश्च ॥ २ ॥ स्कन्धासनांसज्वलनं जयाय बन्धाय

---

भीत होकर बडा शब्द करें तो तस्करोंसे भय प्रगट करती हैं ॥ १ ॥ रात्रिमें गौका विना कारणके शब्द करना भयका कारण होता है; परन्तु बैलका शब्द मंगलकारी है. जो गायोंको मक्खियें या कुत्तोंके बच्चे बहुतही घेरें तो शीघ्र वर्षा होती है ॥ २ ॥ आती हुई गायें रम्भाशब्द करते २ अनेक गायोंके साथ घरमें आवें तो गोठकी वृद्धिका कारण होता है. गायोंके अंग जलसे भीग रहे हों अथवा रोमाञ्च हो रहा हो तो वह गायें शुभ और हर्षित कही जाती हैं ऐसी भैंसें भी फलदायक हैं ॥ ३ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यवि० बृहत्सं० पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य–पंडित बलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां द्वानवतितमोऽध्यायः ॥ ७८ ॥

---

घोडोंके उत्सर्ग ( विष्ठा ) से ज्वलन ( ज्योतिके साथ धुएँका निकलना ) घोडेके आसनके पश्चिमभागमें और वामभागमें हो तो अशुभ है और जगह हो तो शुभ है, घोडोंके सब अंगोंमें ज्वलनका होना घोडोंकी वृद्धिका कारण नहीं होता. दो वर्षतक घोडोंके शरीरसे अग्निके कण या धुआं निकले तोभी क्षय करता है ॥ १ ॥ अश्वका लिंग प्रदीप्त हो तो अन्तःपुरका नाश, पेटके प्रदीप्त होनेसे राजाके खजानेका नाश, गुदा और पूंछके प्रदीप्त होनेसे पराजय होती है घोडेका मुख और शिर प्रदीप्त हो तो राजाकी जय होती है ॥२॥ घोडेके स्कन्ध, आसन और अंस ( स्कन्धोंके नीचे ) में ज्वलन हो तो राजाको जय प्राप्त होता है. पावमें

पादज्वलनं प्रदिष्टम् । ललाटवक्षोऽभिभुजेष धूमः पराभवाय ज्वलनं जयाय ॥ ३ ॥ नासापुटप्रोथशिरोऽश्रुपातनेत्रेषु रात्रौ ज्वलनं जयाय । पालाशताम्रासितकर्बुराणां नित्यं शुकाभस्य सितस्य चेष्टम् ॥ ४ ॥ प्रद्वेषो यवसाम्भसां प्रपतनं स्वेदो निमित्ताद्विना कम्पो वा वदनाच्च रक्तपतनं धूमस्य वा सम्भवः । अस्वप्नश्च विरोधिता निशि दिवा निद्रालसध्यानतासादोऽधोमुखता विचेष्टितमिदं नेष्टं स्मृतं वाजिनाम् ॥ ५ ॥ आरोहणमन्यवाजिनां पर्याणादियुतस्य वाजिनः । उपवाह्यतुरङ्गमस्य वा कल्यस्यैव विपन्न शोभना ॥ ६ ॥ क्रौञ्चवद्रिपुवधाय हेषितं ग्रीवया त्वचलया च सोन्मुखम् । स्निग्धमुच्चमनुनादि हृष्टवद् ग्रासरुद्धवदनैश्च वाजिभिः ॥ ७ ॥ पूर्णपात्रदधिविप्रदेवता गन्धपुष्पफलकाञ्चनादि वा। दिव्यमिष्टमथवापरं भवेद्धेषतां यदि समीपतो जयः ॥८॥ भक्षपानखलिनाभिनन्दिनः पत्युरौपयिकनन्दिनोऽथवा । सव्यपार्श्वगतदृष्टयोऽथवा वाञ्छितार्थफलदास्तुरङ्गमाः॥ ९ ॥ वामैश्च पादैरभिताडयन्तो महीं प्रवा-

---

ज्वलनका होना स्वामीके बन्धनका कारण है. छाती, माथा, नेत्र और दोनों भुजाओंमें धूम होनेसे पराभवदायी और ज्वलन होनेसे जयदाई होता है ॥ ३ ॥ रात्रिके समय घोडेके नथने, प्रोथ, मस्तक, अश्रुपात (नेत्रोंके कोये) और नेत्रमें ज्वलनका होना जयका कारण है और पलाशवर्ण, ताम्रवर्ण, कृष्णवर्ण, कपूरवर्ण, तोतेके रंगका और श्वेतवर्ण ऐसे रंगवाले अश्वोंकी चेष्टा सदा जयदाई होती है ॥ ४ ॥ घोडोंका घास और पानीसे भली भांति द्वेष, विना कारणही पसीनेका आना गिरना और कांपना, मुखसे लोहूका निकलना, धुएकी उत्पत्तिका होना, रात्रिमें अनिद्रा और विरोधिता, दिनमें नींदका आलस्य और ध्यान, सुस्ती और नीचेको मुख रखना ये चेष्टायें इष्टकारी नहीं हैं ॥ ५ ॥ कसे हुए घोडेके ऊपर दूसरे घोडेका चढना या गाडीमें जुतनेवाले या सजे हुए नीरोग घोडेकी विपत्तिका होना शुभकारी नहीं है ॥ ६ ॥ क्रौञ्चपक्षीकी समान गरदनको स्थिर रखकर ऊंचे मुख रखे हुए घोडेका हिनहिनाना शत्रुके वधका कारण होता है. घोडोंका वदन ग्राससे भर जावे, उनका हर्षितकी समान स्निग्ध ऊंचा शब्दभी शत्रुके वधका कारण होता है ॥ ७ ॥ जो घोडा पूर्णपात्र, दही, विप्र, देवता, गन्धद्रव्य, पुष्प, फल और कांचनादिके समीप शब्द करे तो जयदाई होता है ॥ ८ ॥ भक्ष्य, पीनेके द्रव्य और लगामको प्रसन्न होकर ग्रहण करे अथवा स्वामीको जो भाता हो उसको थोडा आनन्दसे ग्रहण करे. दक्षिणपार्श्वकी ओर जिनकी दृष्टि हो ऐसे घोडे

साय भवन्ति भर्तुः । सन्ध्यासु दीप्तामवलोकयन्तो हेषन्ति चेद्बन्धपराजयाय ॥ १० ॥ अतीव हेषन्ति किरन्ति वालान् निद्रारताश्च प्रवदन्ति यात्राम् । रोमत्यजो दीनखरस्वराश्च पांसून् ग्रसन्तश्च भयाय दृष्टाः ॥ ११ ॥ समुद्गवद्दक्षिणपार्श्वशायिनः पदं समुत्क्षिप्य च दक्षिणं स्थिताः।जयाय शेषेष्वपि वाहनेष्विदं फलं यथासम्भवमादिशेद्बुधः॥ १२ ॥आरोहति क्षितिपतौ विनयोपपन्नो यात्रानुगोऽन्यतुरगं प्रति हेषते च।वक्त्रेण वा स्पृशति दक्षिणमात्मपार्श्वं योऽश्वः स भर्तुरचिरात्प्रचिनोति लक्ष्मीम्॥ १३॥मुहुर्मुहुर्मूत्रशकृत् करोति न ताड्यमानोऽप्यनुलोमयायी।अकार्यभीतोऽश्रुविलोचनश्च शुभं न भर्तुस्तुरगोऽभिधत्ते ॥ १४॥ उक्तमिदं हयचेष्टितमत ऊर्ध्वं दन्तिनां प्रवक्ष्यामि।तेषां तु दन्तकम्पनभङ्गम्लानादिचेष्टाभिः॥ १५॥ (इति सर्वशाकुने अश्वचेष्टितं नामाध्यायोऽष्टमः) इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्संहितायां त्रिनवतितमोऽध्यायः ॥ ९३ ॥

---

अभीष्ट फलको देते हैं ॥ ९॥ बांये पांवसे पृथ्वीको ताडन करनेवाले घोडे स्वामीके परदेश जानेका कारण होते हैं. सन्ध्याकालमें दीप्ता दिशाकी ओर मुख करके घोडे शब्द करें तो स्वामीका बन्धन होता है, पराजयकाभी कारण होता है ॥ १० ॥ घोडा बहुत हिनहिनावे, रोमोंको फुलावे और सोवे तो यात्राको सूचित करता है और लोमत्यागकारी गधेकी समान दीन शब्द करे और धूरि भक्षण करता हुआ घोडा भयका कारण है ॥ ११ ॥ समुद्ग ( पात्रविशेष ) की समान दक्षिणपार्श्वको शयन करनेवाला या दाहिने पांव भली भांतिसे उठाकर खडे हुए घोडे स्वामिजयका कारण होते हैं और वाहनोंके सम्बन्धमें भी पंडित लोग यथासम्भव यही फल कहते हैं ॥ १२ ॥ राजाके चढनेपर जो घोडा विनयसम्पन्न और यात्रानुगत ( जिस ओरको यात्रा करनी हो उसी ओरको चले ) होकर दूसरे घोडेके शब्दको सुनकर हिनहिनावे या मुखसे अपने दक्षिणपार्श्वको स्पर्श करे, वह घोडा शीघ्र अपने स्वामीको लक्ष्मी इकट्ठी कर देता है ॥ १३ ॥ विना मारेभी जो घोडा वारंवार मूत्र और लीद कर रहे, टेढा चले, वृथा डरे, नेत्रोंमें उसके आंसू आ जाय तो वह अश्वपालकका शुभ प्रकाश नहीं करता ॥ १४ ॥ घोडोंकी चेष्टाका विषय कहा अब हाथियोंके दांत कांपना, दांत टूटना और मलीनादि चेष्टासे तिनके फलाफल कहता हूं ॥ १५ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यविरचि॰बृहत्संहितायां पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्यपंडितबलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां त्रिनवतितमोऽध्यायः ॥ ९३ ॥

# अथ चतुर्नवतितमोऽध्यायः ।

## शाकुने-हस्तीङ्गितम् ।

दन्तस्य मूलपरिधिं द्विरायतं प्रोज्झ्य कल्पयेच्छेषम् । अधिकमनूपचराणां न्यूनं गिरिचारिणां किञ्चित् ॥ १ ॥ श्रीवत्सवर्धमानच्छत्रध्वजचामरानुरूपेषु । छेदे दृष्टेष्वारोग्यविजयधनवृद्धिसौख्यानि ॥ २ ॥ प्रहरणसदृशेषु जयो नन्द्यावर्ते प्रनष्टदेशाप्तिः । लोष्टे तु लब्धपूर्वस्य भवति देशस्य सम्प्राप्तिः ॥ ३ ॥ स्त्रीरूपे स्वविनाशो भृङ्गारेऽभ्युत्थिते सुतोत्पत्तिः।कुम्भेन निधिप्राप्तिर्यात्राविघ्नं च दण्डेन ॥ ४ ॥ कृकलासकपिभुजङ्गेष्वसुभिक्षव्याधयो रिपुवशत्वम् । गृध्रोलूकध्वांक्षश्येनाकारेषु जनमरकः ॥ ५ ॥ पाशेऽथवा कबन्धे नृपमृत्युर्जनविपत्स्रुते रक्ते । कृष्णे श्यावे रूक्षे दुर्गन्धे चाशुभं भवति ॥ ६ ॥ शुक्लः समः सुगन्धिःस्निग्धश्च शुभावहो भवेच्छेदः। गलनम्लानफलानि च दन्तस्य समानि

---

हाथीदांतकी मूलमें जितने अंगुलका घेरा हो, मूलसे दूने परिमाणमें उतने अंगुल लंबाईको छोडकर बाकी भागसे समस्त रचना करे परन्तु अनूपचर हाथीके लिये इससे कुछ अधिक और पहाडी हाथीके लिये इससे कुछ कम कल्पना करे ॥ १ ॥ हाथीदांतमें काटनेके समय श्रीवत्स, वर्द्धमान ( मिट्टीका शिकोरा ), छत्र, ध्वज और चमरकी समान चिह्न दिखाई देनेसे आरोग्य, विजय, धनकी वृद्धि और सुख होते हैं ॥ २ ॥ शस्त्राकार चिह्न होनेसे जय, नंद्यावर्तनामक प्रासादके आकारका चिह्न होनेसे नष्ट हुए देशकी प्राप्ति और ढेलेके आकारका चिह्न होनेसे पहले प्राप्त हुए देशकी सम्प्राप्ति होती है ॥ ३ ॥ स्त्रीरूप चिह्न होनेसे अपना नाश भृंगार ( झारी ) के समान चिह्न उठनेसे पुत्रकी उत्पत्ति होती है. घडेका चिह्न होनेसे रत्नकी प्राप्ति और दंडका चिह्न होनेसे यात्रामें विघ्न होता है ॥ ४ ॥ गिरगट, वानर या सर्पकी समान चिह्न होनेसे दुर्भिक्ष, व्याधि और शत्रुके वशमें पडना होता है. गिद्ध, उल्लू, काक और बाजकी समान चिह्न होनेसे मनुष्योंमें मरी पडती है ॥५॥ हाथीदांतके काटनेपर पाश या कबन्धका चिह्न निकले तौ राजाकी मृत्यु, रुधिर निकलनेसे मनुष्योंपर विपत्ति और काला, श्याव ( पीला काला मिला हुआ ), रूखा और दुर्गन्धयुक्त होनेसे अशुभकारी होता है ॥ ६ ॥ छेद दांतका बराबर हो, श्वेत, सुगन्धित या स्निग्ध हो तौ शुभकारी होता है. हाथीका दांत गल

भङ्गेन ॥ ७ ॥ मूलमध्यदशनाग्रसंस्थिता देवदैत्यमनुजाः क्रमात्ततः । स्फीतमध्यपरिपेलवं फलं शीघ्रमध्यचिरकालसम्भवम् ॥ ८ ॥ दन्तभङ्गफलमत्र दक्षिणे भूपदेशबलविद्रवप्रदम् । वामतः सुतपुरोहितेभपान् हन्ति साटविकदारनायकान् ॥ ९ ॥ आदिशेद्दुभयभङ्गदर्शनात् पार्थिवस्य सकलं कुलक्षयम् । सौम्यलग्नतिथिभादिभिः शुभं वर्धतेऽशुभमतोऽन्यथा भवेत् ॥ १० ॥ क्षीरवृक्षफलपुष्पपादपेष्वापगातटविघट्टितेन वा । वाममध्यदरभङ्गखण्डनं शत्रुनाशकृदतोऽन्यथापरम् ॥ ११ ॥ स्खलितगतिरकस्मात्त्रस्तकर्णोऽतिदीनः श्वसिति मृदु सुदीर्घं न्यस्तहस्तः पृथिव्याम् । द्रुतमुकुलितदृष्टिः स्वप्नशीलो विलोमो भयकृदहितभक्षी नैकशोऽसृक्छकृच्च ॥ १२ ॥ वल्मीकस्थाणुगुल्मक्षुपतरुमथनः स्वेच्छया हृष्टदृष्टिर्यायाद्यात्रानुलोमं त्वरितपदगतिर्वक्त्रमुन्नाम्य चोच्चैः । कक्षासन्नाहकाले जनयति च मुहुः शीकरं बृंहितं वा तत्कालं वा मदाप्तिर्जयकृदथ

---

जाय या मलीन हो जाय तौ इसका फल दांत फूटनेके समान जानना चाहिये ॥ ७ ॥ देवता, दैत्य और मनुष्य क्रमसे हाथीदांतके मूल, मध्य और अग्र ( नोक ) में रहे हैं. तिनके बडे, मध्य और समस्त कोमल फल, शीघ्र मध्य या चिरकाल सम्भव फल क्रम २ से कहता हूं ॥ ८ ॥ अब दन्तभंगका फल कहा जाता है. देवता, दैत्य या मनुष्य अंशसे जो दक्षिण भागमें दन्त टूट जाय तौ राजा, देश और सेनाको विद्रव उत्पन्न होता है. वायें भागमें दांत टूट जाय तौ वनचारी और विदारकगणोंके साथ पुत्र, पुरोहित और हस्तिपालक ( महावत ) का वध करता है ॥ ९ ॥ दोनों दांत टूट जांय तौ राजाके समस्त कुलक्षयका विषय प्रगट करते हैं और लग्न, तिथि व नक्षत्रादि शुभ हों तौ शुभ फल बढाते हैं, और प्रकारका फल देनेसे अशुभ फल हानि करते हैं ॥ १० ॥ हाथीदांत, दुधारे वृक्ष, फल, फूल और वृक्षके ऊपर या नदीके तटपर विघट्टित हो वायें दांतका मध्य भाग भग्न या खंडित हो जाय तौ शत्रुनाशकारी होता है. अन्यथा होनेसे विपरीत फल होता है ॥ ११ ॥ हाथीकी गति अचानक स्खलित ( ठोकर ) हो जाय, जिसके कान हिलनेसे बन्द हो जाय, अति दीन होकर पृथ्वीपर शूंड डालदे, मृदु ( धीरे ) और लम्बे स्वांस ले, चकित और मुकुलित दृष्टि होकर निद्रित हो जाय, टेढा चलनेलगे अहित भोजन करे, केवल रक्त या विष्ठा करे तौ वह हाथी अपने स्वामीको भयकरता है ॥ १२ ॥ हाथी अपनी इच्छासे वमई, स्थाणु ( शाखाहीन वृक्ष ), गुल्म, क्षुप ( छोटे वृक्ष ) और तरु मथन करते २ हर्षित दृष्टि कर मुख ऊंचे नीचे कर शीघ्र

रदं वेष्टयन्दक्षिणं वा ॥ १३ ॥ प्रवेशनं वारिणि वारणस्य ग्राहेण नाशाय भवेन्नृपस्य । ग्राहं गृहीत्वोत्तरणं द्विपस्य तोयात् स्थलं वृद्धिकरं नृभर्तुः ॥ १४ ॥ ( इति सर्वशाकुने हस्तीङ्गितं नामाध्यायो नवमः )

इति श्रीवराहमिहिरकृतौ बृहत्सं० चतुर्नवतितमोऽध्यायः ॥ ९४ ॥

---

# अथ पंचनवतितमोऽध्यायः ।

## शाकुने-काकचरित्रम् । ( वायसविरुतं व्याख्यायते )

प्राच्यानां दक्षिणतः शुभदः काकः करायिका वामा । विपरीतमन्यदेशेष्ववधिर्लोकप्रसिद्धचैव ॥ १ ॥ वैशाखे निरुपहते वृक्षे नीडः सुभिक्षशिवदाता । निन्दितकण्टकिशुष्केष्वसुभिक्षभयानि तद्देशे ॥ २ ॥ नीडे प्राक्छाखायां शरदि भवेत्प्रथमवृष्टिरपरस्याम् । याम्योत्तरयोर्मध्या प्रधानवृष्टिस्तरोरुपरि ॥ ३ ॥ शिखिदिशि मण्डलवृष्टिर्नैर्ऋत्यां शारदस्य निष्पत्तिः। परिशेषयोः सुभिक्षं मूषक-

---

गतिसे टेढाबेढा चले और हौदा कसनेके समय दिनमें वारंवार जलबिन्दु उडावे या गर्जे या उसी कालमें मदयुक्त हो जावे, शूंडसे दाहिने दांतको लपेटे तौ जयदायी होता है ॥१३॥ हाथीको ग्राह पकडकर जलमें लेकर घुस जावे तो राजाकी मृत्युका कारण होता है और घडियालको ग्रहण करके हाथी जलमेंसे बाहर आ जावे तौ राजाकी भूमिवृद्धिका कारण होता है ॥ १४ ॥

इति श्रीवराहमिहिराचार्यवि० बृहत्सं० पश्चिमोत्तरदेशीयमुरादाबादवास्तव्य-पंडित-बलदेवप्रसादमिश्रविरचितायां भाषाटीकायां चतुर्नवतितमोऽध्यायः ॥ ९४ ॥

---

पूर्वदेशके निवासियोंको कागका दाहिने होना शुभदायी है, वामभागपर होना करायिकाका शुभ है. काकका बायें और करायिकाका दाहिने होना शुभ है. पूर्वादि दिशोंकी सीमा लोक प्रसिद्धिसे जाने ॥ १ ॥ जो वैशाखके मासमें काग उपद्रवहीन वृक्षके ऊपर घोंसला बनावे तौ सुभिक्ष और मंगलदायी होता है, परन्तु निन्दित और कांटेदार वृक्षपर घोंसला बनावे तौ दुर्भिक्षका भय होता है ॥ २ ॥ शरत्कालमें कागका घोंसला पूर्व दिशामें स्थित शाखापर बना हो तौ पश्चिम दिशामें पहले वर्षा होती है. दक्षिण और उत्तर दिशामें वृक्षके ऊपर घोंसला हो तो प्रधान वृष्टि होती है ॥ ३ ॥ अग्निकोणमें हो तौ मण्डल वृष्टि, नैर्ऋत दिशामें हो

सम्पत्तु वायव्ये ॥ ४ ॥ शरदर्भगुल्मवल्लीधान्यप्रासादगेहनिम्नेषु । शून्यो भवति स देशश्चौरानावृष्टिरोगार्तः ॥ ५ ॥ द्वित्रिचतुःशावत्वं सुभिक्षदं पञ्चभिर्नृपान्यत्वम् । अण्डावकिरणमेकाण्डताप्रसूतिश्च न शिवाय ॥ ६ ॥ चौरकवर्णैश्चौराश्चित्रैर्मृत्युः सितैश्च वह्निभयम् । विकलैर्दुर्भिक्षभयं काकानां निर्दिशेच्छिशुभिः ॥ ७ ॥ अनिमित्तसंहतैर्ग्राममध्यगैः क्षुद्भयं प्रवाशद्भिः । क्रोधश्चक्राकारैरभिघातो वर्गवर्गस्थैः ॥ ८ ॥ अभयाश्च तुण्डपक्षैश्चरणविघातैर्जनानभिभवन्तः । कुर्वन्ति शत्रुवृद्धिं निशि विचरन्तो जनविनाशम् ॥ ९ ॥ सव्येन खे भ्रमद्भिः स्वभयं विपरीतमण्डलैश्च परात् । अत्याकुलं भ्रमद्भिर्वातोद्भ्रामी भवति काकैः ॥ १० ॥ ऊर्ध्वमुखाश्चलपक्षाः पथि भयदाः क्षुद्भयाय धान्यमुषः । सेनाङ्गस्था युद्धं परिमोषं चान्यभृतपक्षाः ॥ ११ ॥ भस्मास्थिकेश-

---

तौ शरत्की खेती अच्छी होती है, शेष दो दिशाओंमें हो तौ सुभिक्ष और वायुकोणमें कागका घोंसला हो तौ चूहेभी बहुत होते हैं ॥ ४ ॥ शर, दर्भ, गुल्म, वल्ली, धान्य, प्रासाद और गृहके नीचेका घोंसला हो तौ वह देश चोर अनावृष्टि और रोगसे पीडित होकर देश शून्य हो जाता है ॥ ५ ॥ जो कागके २, ३, या ४ बच्चे हों तौ सुभिक्षदायी हैं. परन्तु पांच हों तौ दूसरे राजाके अधिकारको प्रगट करते हैं और अंडोंका ध्वंस वा एक अंडा प्रसव करें तौ मंगलदायी नहीं है ॥ ६ ॥ कागके बच्चोंका रंग जो गंधद्रव्यके समान हो तौ चोरभय होता हैं, चित्रवर्णके रंगसे मृत्यु, श्वेतवर्णसे अग्निभय और विकलतासे दुर्भिक्षभय होता है ॥ ७ ॥ जो काग विना कारणके इकट्टे हो जांय, बडा शब्द करें तौ दुर्भिक्ष भय और चक्र बांधकर स्थित हों तौ क्रोध और वर्ग २ स्थित हो तौ उपद्रव होता है ॥ ८ ॥ जो कऊए भयहीन होकर चोंच, पंख और पंजोंसे मनुष्योंको मारे तौ शत्रुवृद्धि और रात्रिमें विचरण करनेसे जनविनाश हो जाता है ॥ ९ ॥ कउए आकाशमें उडते हुए दक्षिणभागमें भ्रमण करते २ पश्चिम दिशासे विपरीत मंडलमें जाय तौ अपनेको भय और अत्यन्त आकुल होकर भ्रमण करें तो वातोद्भ्रम होता है ॥ १० ॥ ऊपरको मुख उठाये पंखोंको फटफटाते कउए अन्नको चुरावें और मार्गमें स्थित रहें तौ दुर्भिक्षभयका हेतु और भयदायी होता है, सेनाके अंगोंपर कागका बैठना युद्ध करता है, कोकिलकी समान कागोंके पंख अति काले हों तौ चोरी होती है ॥ ११ ॥ कउए शय्याके ऊपर भस्म, हड्डी, केश और

पत्राणि विन्यसन् पतिवधाय शय्यायाम् । मणिकुसुमाद्यवहनने सुतस्य जन्माङ्गनायाश्च ॥ १२॥ पूर्णाननेऽर्थलाभः सिकताधान्यार्द्रमृत्कुसुमपूर्वैः । भयदो जनसंवासाद्यदि भाण्डान्यपनयेत्काकः ॥ १३ ॥ वाहनशस्त्रोपानच्छत्रच्छायाङ्गकुट्टने मरणम् । तत्पूजायां पूजा विष्ठाकरणेऽन्नसम्प्राप्तिः ॥ १४ ॥ तद्द्रव्यमुपनयेत्तस्य लब्धिरपहरति चेत्प्रणाशः स्यात् । पीतद्रव्ये कनकं वस्त्रं कार्पासिके सिते रूप्यम् ॥ १५ ॥ सक्षीरार्जुनवञ्जुलकूलद्वयपुलिनगा रुवन्तश्च । प्रावृषि वृष्टिं दुर्दिनमनृतौ स्नाताश्च पांसुजलैः ॥ १६॥ दारुणनादस्तरुकोटरोपगो वायसो महाभयदः । सलिलमवलोक्य विरुवन् वृष्टिकरोऽब्दानुरावी वा ॥ १७ ॥ दीप्तोद्विग्नो विटपे विकुट्टयन्वह्निकृद्विधुतपक्षः । रक्तद्रव्यं दग्धं तृणकाष्ठं वा गृहे विदधत् ॥ १८ ॥ ऐन्द्यादिदिगवलोकी सूर्याभिमुखो रुवन् गृहे गृहिणः ॥ राजभयचोरबन्धनकलहाः स्युः पशुभयं चेति ॥ १९ ॥

---

पत्र डालें तौ पतिके वधका कारण होता है और मणि कुसुमादि डाले तौ पुत्र कन्याका जन्म प्रगट करता है ॥ १२ ॥ रेता, धान्य, गीली मिट्टी, फूल, फलादिसे मुख भरकर काक आवे तौ धनका लाभ प्रगट करता है और जो काग मनुष्योंके वासस्थानसे कुछ बर्त्तन उठा लावे तौ भयदायी होता है ॥ १३ ॥ वाहन, शस्त्र, जूता, छत्र, छाया और अंग इनको काक कूटे तौ मरण होता है, इनकी पूजा, करे तौ पूजा होती है और इनके ऊपर बीट करे तौ अन्नका लाभ होता है ॥ १४ ॥ जो द्रव्य कउआ कहींसे उठाकर ले आवे उसही द्रव्यका लाभ होता है और जो द्रव्य ले जाय उसका नाश होता है, पीत द्रव्यसे सुवर्ण और कपासके बने हुए श्वेत वस्त्रसे चांदीका लाभ होता है या हानि होनेसे हानि होती है ॥१५॥ दुग्धे वृक्षपर, अर्जुन, वंजुल, नदीके दोनों किनारों और पुलिनमें बैठकर काकगण शब्द करें तौ वृष्टि होती है और ऋतुओंमें जलसे या धूरिसे स्नान करे तौ दुर्दिन होता है ॥ १६ ॥ वृक्षके कोटरमें बैठकर काग दारुण शब्द करे तौ महाभयदायी होता है, जलको अवलोकन करके शब्द करे वा मेघकी समान शब्द करे तौ वर्षाकारी होता है ॥ १७ ॥ पंखोंको फटफटाता हुआ काग वृक्षपर बैठकर दीप्त और उद्विग्न हो अंगोंको कूटे या लाल वस्तुको घरमें ले आवे या जले हुए तृणकाष्ठको रखावे तौ अग्निका भय होता है ॥ १८ ॥ गृहस्थोंके गृहमें पूर्वादि दिशाओंमें देखता हुआ सूर्यकी ओर मुख करके काग शब्द करे तौ गृहस्वामीको राजभय, चोरभय, बन्धन, कलह और पशुजनित भय होता है ॥१९ ॥

